में दैवघटना और सयोगका विशेष सहारा लिया जाता है। 'कौशिक'की प्रसिद्ध कहानी 'ताई' इसके उदाहरणमें सर्वश्रेष्ठ है। वस्तुत **कार्य-प्रधान** कहानी घटना-प्रधान कहानीका ही एक विकसित रूप होती है। इस रूपके अन्तर्गत **जासूसी, रहस्यपूर्ण** तथा **अद्‌भुत कहानियाँ** आती हैं। इस प्रकार-की कहानियोंके प्रतिनिधि-कहानीकार गोपालराम गहमरी और दुर्गाप्रसाद खत्री उल्लेखनीय हैं।

**चरित्र-प्रधान** कहानियोंका मुख्य उद्देश्य चरित्र-चित्रण और चरित्र-विश्लेषण होता है, फलत इन कहानियोंका मुख्य धरातल मनोविज्ञान होता है। प्रेमचन्दकी 'कफन,' 'बूढी काकी', 'प्रसाद'की 'आकाशदीप,' 'मधुआ,' गुलेरीकी 'उसने कहा था' आदि कहानियाँ इस दिशामें सुन्दरतम उदाहरण हैं। 'कफन'में गरीब चमार बाप-बेटे, जाडेके दिनों-में बाहर अलावको घेरे बैठे हैं, भीतर बहू प्रसवपीडासे कराह रही है, लेकिन उसे देखने मात्रके लिए उन दोनोंमेंसे कोई भीतर नहीं जाता। क्यों?—इसलिए कि वे दोनों भूखे थे और अलावमें कुछ आलू पडे थे। उन्हें डर था कि अगर कोई भीतर जायगा, तो दूसरा आलू निकालकर खा जायगा। स्त्री मर जाती है। कफनके लिए गाँववाले चन्दा करके उन्हें रुपये देते हैं। बाजारमें पहुँचकर दोनों उस रुपयेसे शराब पी डालते है। कहानीमें कार्य-व्यापार, घटनाएँ और प्रसंग बिलकुल नाममात्रके हैं और वे भी केवल उन दोनों चरित्रोंकी छायाके निमित्त हैं। अपने कालमें प्रेमचन्द सामाजिक धरातल तथा 'प्रसाद' ऐतिहासिक धरातलकी चरित्र-प्रधान कहानियोंके सर्वश्रेष्ठ लेखक हैं। संक्रान्ति-युगमें मनोविज्ञानकी उन्नति और उससे पायी हुई मनोविश्लेषणकी पद्धतिसे चरित्र-प्रधान कहानियाँ और भी सुदृढ तथा समुन्नत हुई। जैनेन्द्रकुमार, अज्ञेय, इलाचन्द्र जोशी और यशपाल आधुनिक मनोविश्लेषणके धरातलसे चरित्र-प्रधान कहानियोंके सुन्दर कृतिकार हैं। अब इन कहानियोंमें चरित्रके बाह्य विशलेषणकी अपेक्षा चरित्रके आन्तरिक विशलेषणकी प्रतिष्ठा हुई है। चरित्र-प्रधान कहानियाँ घटनाओंको छोड़कर स्थूलतासे सूक्ष्मताकी ओर अग्रसर हुई हैं। इनमें विशुद्ध व्यक्ति-विश्लेषण तथा आत्म-विश्लेषणकी प्रवृत्ति आयी है। जैनेन्द्रकी 'एक रात', 'मास्टर जी', अज्ञेय की'रोज', 'छाया', इलाचन्द्र जोशीकी 'एकाकी', यशपालकी 'एक राज़', 'उत्तराधिकार', अश्ककी 'उबाल', 'पिंजरा' आदि कहानियाँ इस क्षेत्रकी उत्कृष्ट कृतियाँ हैं।

**वातावरण-प्रधान कहानी**—कहानी कल्पनालोककी वस्तु न होकर जीवनकी वस्तु है और जीवन सर्वथा वातावरण-सापेक्ष्य है। हमारे दैनिक जीवनके कार्यव्यापारोंमें किसी-न-किसी परिवेश तथा वातावरणकी प्रेरणा होती है। इसी प्रेरणाको कहानीकी सवेदनाके साथ-साथ पूर्ण रूपसे चित्रित करनेसे कहानी वातावरण-प्रधान हो जाती है। वातावरणके निर्माणमें प्रकृति-चित्रण तथा रूप-चित्रण इसकी मुख्य विशेषताएँ हैं। सामाजिक कहानियोंमें वातावरणका निर्माण, उनमें ऐकान्तिक प्रभाव और स्वाभाविकताके साथ-साथ सौन्दर्यकी अवतारणा होती है और कहानीके चरम उद्देश्यका प्रभाव पाठकपर अनन्य ढगसे पडता है, जैसे, प्रसादकी 'बिसाती', 'बनजारा','आँधी' तथा प्रेमचन्दकी 'अलग्योझा', 'पूसकी रात' और 'गुल्ली-डण्डा' आदि कहानियाँ।

ऐतिहासिक कहानियोंमें वातावरणकी प्रतिष्ठा एक परम आवश्यक तत्त्व है। इसके बिना कहानीमें न तो ऐतिहासिकता ही आ सकती है और न वह प्राणतत्त्व, जिसके भीतरसे कहानीका उद्देश्य उभरता है। 'प्रसाद'की प्रतिनिधि ऐतिहासिक कहानियों, जैसे 'देवरथ', 'सालवती', 'आकाशदीप'में यह तत्त्व पूर्ण सफलतासे चरितार्थ हुआ है। ये कहानियाँ वातावरण-प्रधान कहानियोंके उत्कृष्ट उदाहरण है। वस्तुत वातावरण प्रधान कहानियोंमें कवित्वपूर्ण भावना, उसकी कलात्मक अभिव्यक्ति, नाटकीय स्थितियोंकी अवतारणा और उनमें चरित्रोंके सघर्ष, इसकी मुख्य विशेषताएँ हैं।

**भाव-प्रधान कहानी**—चरित्र प्रधान और वातावरण-प्रधान कहानियोंके बीचमें भाव-प्रधान कहानियाँ आती हैं। ऐसी कहानियाँ जिनमें चरित्र, घटना या कार्य-व्यापारपर बहुत बल न होकर केवल किसी भाव-विशेषपर बल होता है और उसीके आधारसे समूची कहानी अपनी एक लयके साथ निर्मित होती है, जैसे जैनेन्द्रकी 'नीलम देशकी राजकन्या' और अज्ञेयकी 'कोठरीकी बात।' भाव-प्रधान कहानियोंमें टैगोरकी कुछ कहानियाँ, जैसे 'भूखा पत्थर', उल्लेखनीय है। ऐसी कहानियोंमें एक मुख्य भावनाका प्राधान्य रखा जाता है। भाव-प्रधान कहानियाँ प्राय प्रतीकवादी कहानियोंका रूप धारण कर लेती हैं। जैनेन्द्रकी 'लाल सरोवर', 'राज पथिक', अज्ञेयकी 'पेगोडा वृक्ष,' 'चिड़ियाघर' आदि कहानियाँ अपने भाव-चित्रोंमें किंचित् प्रतीकोंके सहारे मानसिक चित्रों एवं सत्योंकी अभिव्यक्तिमें अत्यन्त सफल हैं। ऐसी कहानियाँ प्राय सूक्ष्म तत्त्वों तथा भावनाओंको साकार रूप देनेमें सफल होती हैं। अमूर्त विषयों और मनुष्यके अन्त सौन्दर्य तथा मानसिक सघर्षोंके चित्र प्रस्तुत करनेमें ऐसी कहानियाँ अत्यन्त शक्तिशाली सिद्ध होती हैं।

**ऐतिहासिक कहानी**—सस्कृत गद्य साहित्यमें असख्य ललित कथाएं ऐतिहासिक आधार लेकर लिखी गयी हैं और उनका मुख्य उद्देश्य नीति-स्थापना, आदर्श एव दृष्टान्त उपस्थित करना रहा है। हिन्दीमें आधुनिक दृष्टिकोणसे ऐतिहासिक सामग्रीको बिलकुल भिन्न उद्देश्यसे कहानीका वर्ण्य विषय बनाया गया है। इतिहासको यथार्थवादी ढंगसे ग्रहण करना इसकी पहली विशेषता है। इसी दृष्टिकोणसे प्राचीनताके मोह, जातीय गौरव, राष्ट्र-प्रेम, आदर्श-स्थापना एवं वीर-पूजाकी भावनाने कहानीकारोंको इतिहासकी ओर प्रवृत्त किया है।

कलाकी दृष्टिसे सामाजिक कहानी एव ऐतिहासिक कहानीकी सम्भावना एव उपलब्धिमें कोई विशेष अन्तर नहीं। एकमें ऐतिहासिक यथार्थ और मनोविज्ञान है, तो दूसरीमें वर्तमान यथार्थ। इस प्रकार वर्तमानसे अतीतको जोड़ने अथवा दोनोंमें रसमय सम्बन्ध स्थापित करनेका माध्यम केवल कल्पना है। अतएव ऐतिहासिक कहानीमें कल्पना एव तर्कजनित भावुकताका प्रवेश अत्यन्त आवश्यक है।

वृन्दावनलाल वर्मा, चतुरसेन शास्त्री, प्रेमचन्द और

जयशंकर 'प्रसाद' ऐतिहासिक कहानी लिखनेवालोंमें विशेष उल्लेखनीय हैं। वृन्दावनलाल वर्माकी 'राखीबन्द भाई' तथा 'खजुराहोकी दो मूर्तियाँ' आदि कहानियोंमें ऐतिहासिक तथ्योंके प्रति रसमय निष्ठा तथा पुनरुत्थानकी भावना है। चतुरसेन शास्त्रीकी 'दुखवा मैं कासे कहूँ मोरी सजनी', 'सिंहगढ़-विजय', 'वसन्त' आदि कहानियोंका निर्माण कल्पना एवं इतिहासके रुमानी धरातलपर किया गया है। प्रेमचन्दकी 'राजा हरदौल', 'मर्यादाकी वेदी' और 'शतरंजके खिलाड़ी' आदि कहानियाँ वर्तमानको शक्तिशाली बनानेके लिए अतीतसे प्राणशक्ति खोजनेके सुन्दर प्रतिमान हैं। इस दिशामें 'प्रसाद'का स्थान अद्वितीय है। इनकी अनेक अमर ऐतिहासिक कहानियाँ जीवनके अनेकानेक पक्षों और उद्देश्योंको लेकर लिखी गयी हैं। जैसे—'चक्रवर्ती', 'सालवती', 'स्वर्गके खण्डहरमें' 'आकाशदीप', 'पुरस्कार' और 'गुण्डा' आदि। इन कहानियोंमें इतिहास और अतीतके स्वर्णिम पृष्ठोंसे रसलिप्तताकी सहज भावना, जातीय गौरव, आदर्श-स्थापन, जीवनको इतिहासकी कसौटीपर रखकर नये ढंगसे मूल्यांकन करनेका विचार और साथ ही वर्तमानसे पलायनकी प्रवृत्ति—ये अनेक विशेषताएँ एक ही व्यक्तित्वमें मिल जाती हैं।

शिल्पकी दृष्टिसे ऐतिहासिक कहानियोंमें वातावरणकी अवतारणा परम आवश्यक तत्त्व है। क्योंकि इसके बिना कहानीमें न इतिहासकी रसमयता एवं प्राणवत्ता आ सकती है, न कहानीका वह चरम उद्देश्य ही चरितार्थ हो सकता है जिसके आधारपर ऐतिहासिक कहानियाँ लिखी जाती हैं। 'प्रसाद'की ऐतिहासिक कहानियाँ इसलिए श्रेष्ठ हैं कि उनमें परिपार्श्व और वातावरणका इतना मोहक आकर्षण और वेग है कि पाठक उनमें लिप्त हो जाता है।

ऐतिहासिक कहानियोंमें साधारणतया कथावस्तुकी स्पष्टता, बहुलता, चित्रण-वर्णनमें भावुकता एवं कवित्वपूर्ण उद्भावना, नाटकीय स्थितियोंकी अवतारणा और संघर्षका वेग आदि विशेषताएँ विशेष उल्लेखनीय हैं।

**सामाजिक कहानी**—आधुनिक कहानी-कलाका विकास आधुनिक सामाजिकताके प्रतिनिधित्वके लिए हुआ है। जिस सचाई, जितनी यथार्थ पैठके साथ हमारी सामाजिकताका प्रत्येक पक्ष, प्रत्येक स्तर एवं अंग इस कलामें बँधता है वह अन्यत्र दुर्लभ है। आजकी सामाजिकतामें सम्भवतः यही कारण है कि कहानी इतनी लोकप्रिय और जीवनको परखने और साधनेमें सफल हुई है।

अतएव सामाजिक कहानी वह है, जिसका उपजीव्य सारा समाज है, हर व्यक्ति है और इन दोनोंकी सम्पूर्ण गति है, दिशा है, जिसके व्यक्तित्वमें समाजका सारा व्यक्तित्व बँधा है, जैसे कसौटीमें स्वर्ण-रेखा खिंची रहती है, जिसकी रचनामें सम्पूर्ण समाजका रहस्य, अन्तर्मन और सारा दर्शन छिपा रहता है; जिसका हर पात्र हमारा प्रतिनिधि होता है, जो वह बोलता है, सोचता है, जिस द्वन्द्व और करुणामें वह फँसा है, जिस कुण्ठा, जिस आर्थिक, नैतिक, संस्कारगत, परम्परागत दलदलमें वह जूझ रहा है, वह सब हम हैं, हमारा समाज है, हमारे समाजकी उपलब्धि एवं मान्यताएँ हैं।

हिन्दी कहानी अपने प्रारम्भसे ही सामाजिक रही है। बल्कि सामाजिक चेतनाके आग्रह एवं तनावने कहानीको विकास ही दिया है। ज्यों-ज्यों जीवन जटिल एवं द्वन्द्वमय होता गया है, त्यों-त्यों सामाजिक कहानियोंके स्तरमें विकास होता गया है, क्योंकि समाजके बदलते हुए मूल्यों एवं विचार तथा दर्शनका सीधा प्रभाव सामाजिक कहानियोंपर पड़ता है। सम्प्रेषणीयताका सारा दायित्व इन्हीं कहानियोंपर आता है, यही कारण है कि सामाजिक कहानियोंमें जितने शिल्पगत प्रयोग होते हैं उतने कहीं नहीं।

हिन्दी कहानियोंका विकास ऐसे युगसे आरम्भ हुआ, जब भारतीय सामाजिकताका वास्तविक संक्रान्ति-काल था, एक ओर स्वतन्त्रता-संग्राम, दूसरी ओर पाश्चात्य संस्कृतिके सम्पर्कसे भारतीय सामाजिकतामें विद्रोहकी भावना उभर रही थी। अनेक सुधारवादी आन्दोलनोंके कारण व्यक्ति, समाजको अपूर्व मुक्ति मिल रही थी। इन सब कारणोंके फलस्वरूप व्यक्ति, समाज, धर्म, जीवन, दर्शन, विवाह, छुआछूत, नारी-समस्या, परिवार, किसान और उसके जीवनसे सम्बन्धित समाजके सारे वर्ग, सारी शक्तियाँ, नारे सस्थान कहानीकी सामाजिकतामें स्थापित हुए। प्रेमचन्द इस युगके सर्वोत्कृष्ट, सम्भवतः महान् कहानीकार सिद्ध हुए, जिनकी कहानियोंकी सीमामें समूचा तत्कालीन समाज चित्रित हुआ है। 'सप्तसरोज'(१९१७ ई०)की कहानियोंसे लेकर 'मानसरोवर' प्रथम भाग (१९३६ ई०)की कहानियों तकका प्रायः समूचा भारतीय समाज, मुख्यतया उसका निम्न वर्ग, निम्न मध्यवर्ग, मध्यवर्ग, उच्च मध्यवर्ग अपनी विविध परिस्थितियोंके साथ अभिव्यक्त हुआ है। प्रारम्भिक अवस्थाके आदर्शवादी स्तरसे विकासकी अवस्थामें आदर्शोन्मुख यथार्थवादी ढंगसे और अन्तिम अवस्थामें परम यथार्थवादी धरातलपर, उदाहरणके लिए क्रमशः 'बड़े घरकी बेटी', 'शतरंजके खिलाड़ी' अथवा 'बूढ़ी काकी' और अन्तमें 'कफन'।

सामाजिक स्तरपर प्रेमचन्द सदा यथार्थवादी थे। उनकी सामाजिक कहानियोंमें शोषण, अत्याचार, सामाजिक कुरीतियोंके प्रति सुधारका आग्रह, पराजय, पतनके प्रति आदर्शकी प्रतिष्ठा और दुःखी, पीड़ित, शोषित मानवताके प्रति अथाह समवेदना थी। यही कारण है कि प्रेमचन्दकी सामाजिक कहानियाँ भारतवर्षमें क्या, समूचे संसारमें प्रसिद्ध हुई हैं, क्योंकि उनकी कहानियोंके माध्यमसे भारतीय समाजका सच्चा परिचय मिलता है।

प्रेमचन्द और 'प्रसाद'-युगके उपरान्त हमारे सामाजिक और व्यक्तिगत जीवनको प्रभावित करनेवाली कुछ क्रान्तिकारी शक्तियाँ आयीं। जैसे मार्क्सवाद और फ्रायडकी विश्लेषणपद्धति। मार्क्सवादके समाजशास्त्र, विशेषतया उसके आर्थिक दर्शनसे सामाजिक सम्बन्धों एवं उसके समूचे ढाँचेपर जो नया प्रकाश पड़ा, सामाजिक जीवनमें सापेक्षवादके व्यापक सन्दर्भमें जो जीवनका नया मूल्यांकन शुरू हुआ, यह सब सामाजिक कहानियोंमें प्रतिबिम्बित हुआ। दूसरी ओर फ्रायडकी मनोविश्लेषणकी पद्धतिने जीवनकी बाह्य घटनाओंको नगण्य सिद्ध कर व्यक्तिके चेतन-अचेतन जगत्के मन-उद्वेगों, स्वप्नचित्रों तथा बिल्कुल नये

ढगसे स्त्री-पुरुष सम्बन्धोंपर ध्यान आकर्षित किया और इस कालमें इस दिशाकी सामाजिक कहानियोंमें 'काम', 'प्रेम' तथा उनकी समस्त विकृतियोंका चित्रण खुलकर हुआ और इन दोनों युगीन शक्तियोंसे जहाँ एक ओर सामाजिक प्रश्नों और उनके निर्णयोंमें आमूल परिवर्तन ला खडा किया, उसी तरह उन प्रवृत्तियोंने कहानीकारोंके मापदण्ड और दृष्टिकोणमें भी अपूर्व क्रान्ति की। युगका जितना बौद्धिक दृष्टिकोण 'जीवन'के प्रति हुआ, उतनी ही बौद्धिकता कहानीकी परिभाषा, रचना-कौशल और शिल्प-विधानके प्रति प्रकट हुई तथा कहानी-कलामें स्वभावत आश्चर्यजनक वैविध्य उपस्थित हुआ। जैनेन्द्रकुमारने मूलत चरित्रकी कहानियों और विशुद्ध मानसिक ऊहापोहकी कहानियाँ लिखीं। नयी सामाजिकता और उसकी अभिव्यक्तिकी सफल कहानियाँ 'एक रात', 'मास्टरजी', 'ग्रामोफोनका रिकार्ड', 'मित्र विद्याधर' और 'राजीवकी भाभी' आदि हैं। 'अज्ञेय'ने मुख्यत व्यक्ति-चरित्रके 'टाइप'से आगे वढकर स्वभाव और कर्म-प्रेरणाओंके सूक्ष्म विश्लेषणकी कहानियाँ लिखीं। सामाजिक वैषम्य और सघर्षोंका चित्रण तथा अन्यायके प्रति विद्रोहका स्वर भी उनमें है। पर उन्होंने स्वय कहा है, 'मेरी दृष्टि मूलतया कविकी दृष्टि है। सामाजिक सघर्षोंके व्यक्तिगत पहलुओंको ही वे अपना विषय बनाते है।'

यशपाल मुख्यतया समाजालोचनके कहानीकार हुए। उनपर मार्क्सीयमतका प्रभाव अधिक है। उपेन्द्रनाथ 'अश्क', इलाचन्द्र जोशी, भगवतीचरण वर्मा आदि भी नयी सामाजिकताके मूल्याकन और सफल अभिव्यक्तिके कहानीकार हैं।

इसके अतिरिक्त सामाजिक जीवनमें विशुद्धत साधारण घरेलू जीवनके चित्र उपस्थित करनेवाले सामाजिक कहानीकारोंमें कुछ हिन्दी कहानी-लेखिकाओंके नाम उल्लेखनीय हैं, जैसे होमवती, सत्यवती मलिक, कमला चौधरी और महादेवी वर्मा।

कला-कौशलकी दृष्टिसे आजकलकी सामाजिक कहानियोंमें देश-काल-परिस्थितिके अन्तर्गत परिस्थिति-तत्त्वके चित्रणमें अपूर्व बल दिया जाता है। इसका कारण यह है कि यह कहानी-कला मुख्यतया व्यक्ति-चरित्रके धरातलसे निर्मित होकर अपने मूल रूपमें मनोवैज्ञानिकताकी ओर विकसित हो रही है, तभी इसमें व्यजनाके तत्त्व अपूर्व ढगसे स्थापित हुए हैं। 'अज्ञेय'की कुछ उत्कृष्ट कहानियाँ, जैसे 'साँप', 'परम्परा', 'कोठरीकी बात', 'हीलीवोन्‌की बत्तखें' और 'वे दूसरे', इस दिशामें अपूर्व हैं।

वर्गीकरणकी दृष्टिसे सामाजिक कहानियोंके मुख्यतया तीन वर्ग हैं, (अ) व्यक्तिगत जीवनसे सम्बन्धित, (आ) पारिवारिक जीवनसे सम्बन्धित, (इ) व्यापक सामाजिक जीवनसे सम्बन्धित। पहले वर्गमें चरित्र, मनोभाव तथा विश्लेषणके चित्र मिलते हैं। दूसरेमें पारिवारिक समस्याओंके परिवेशमें सामयिक एव परम्पराके सघर्ष-चित्र उभरते हैं। प्रेमचन्द और 'प्रसाद'की कुछ कहानियाँ क्रमश 'बडे घरकी बेटी', 'शान्ति', 'अलग्योझा' तथा 'परिवर्तन', 'भीखमें', 'सदेह' आदि उत्कृष्ट उदाहरण हैं। यहाँ व्यापक समाजके सदर्भमें समस्त सामाजिक शक्तियों, संस्थाओं तथा सस्थानों मे व्यक्तिकी सघर्षमयी कहानियाँ आती हैं। प्रेमचन्द, 'प्रसाद', 'अज्ञेय', जैनेन्द्र, यशपाल, इलाचन्द्र जोशी, उपेन्द्रनाथ 'अश्क' आदि इस क्षेत्रके प्रतिनिधि कहानीकार हैं।

**मनोवैज्ञानिक कहानी**—मनोवैज्ञानिक कहानियोंका उदय उस क्षण हुआ जब कि घटनाकी कहानीसे बढकर चरित्रकी कहानियाँ हिन्दीमें आयीं। चरित्र ऐसे जो सर्वथा सजीव और स्वाभाविक हों और उनकी प्रतिष्ठा कल्पनाके धरातलसे न होकर कहानीकारकी आत्मानुभूतिके धरातलसे हो, जिससे चरित्र और पाठकमें सहज ही साधारणीकरण हो जाय।

इस तरह मनोवैज्ञानिकता कहानीका परम धर्म है, क्योंकि कहानीकार जो वस्तुत जीवनद्रष्टा है, ऐसा सजीव चित्र कहानीमें उपस्थित करता है जिसके पीछे चेतन पात्रोंकी मानसिक स्थितिका दृश्य है और कुशल कहानीकार उस मानसिक स्थितिका चित्रण उसके कार्यव्यापारों और कर्म-प्रेरणाओंके अनुकूल मानवमनोविज्ञानकी शर्तोंपर ही करता है। जहाँ यह मनोविज्ञान कहानीका उद्देश्य बनकर आता है, विशेषतया उसे ही मनोवैज्ञानिक कहानीकी सज्ञा मिलनी चाहिये। अच्छी कहानीकी कसौटी यही मनोवैज्ञानिक सत्य है। प्रेमचन्दने कहा है, 'सबसे उत्तम कहानी वह होती है जिसका आधार किसी मनोवैज्ञानिक सत्यपर हो।' उदाहरणके लिए उन्होंने बताया है, 'बुरा आदमी भी बिलकुल बुरा नहीं होता, उसमें कहीं-न-कहीं देवता अवश्य छिपा रहता है, यह मनोवैज्ञानिक सत्य है। उस देवताको खोलकर दिखा देना समर्थ आख्यायिका-(कहानी)का काम है।' जैसे 'प्रसाद'की 'गुडा' नामक कहानी और प्रेमचन्दकी 'बडे घरकी बेटी'।

लेकिन प्रेमचन्द और 'प्रसाद'की कहानियोंमें जिस स्तरके मनोविज्ञानका सहारा लिया गया था वह अपेक्षाकृत चरित्रके साधारण मनोविज्ञानसे सम्बन्धित था। 'प्रसाद'के चरित्रोंमें घात-प्रतिघात तथा प्रेमचन्दके चरित्रोंका अन्तर्द्वन्द्व बाह्य जीवनसे अधिक सम्बद्ध था, आन्तरिक प्रेरणाओंसे कम।

प्रेमचन्द-युगके उपरान्त मनोवैज्ञानिक कहानियोंके स्तरमें बहुत विकास हुआ। व्यक्तिके स्वभाव और कर्म-प्रेरणाओंकी भूमिपर कहानियोंके सर्जनका आरम्भ हुआ। जैनेन्द्र, 'अज्ञेय' और इलाचन्द्र जोशी इस दिशामें प्रमुख उदाहरण हैं। इस कालमें आकर वस्तुत मनोविज्ञानशास्त्रमें अद्भुत उन्नति हुई, जिसमेंसे मनोविश्लेषणपद्धतिका प्रयोग हिन्दी कहानी-कलामें हुआ। इस तरह मनोविज्ञानका प्रयोग मानवजीवनके सभी अगों तथा स्तरोंको समझनेके लिए किया गया। इस दिशामें नये स्तरकी मनोवैज्ञानिक कहानियाँ मुख्यत स्त्री-पुरुषके सम्बन्धोंपर लिखी गयीं, जैसे, जैनेन्द्रकी 'एक रात', अज्ञेयकी 'साँप'।

इस स्तरकी कहानियोंसे हमारे साहित्यका मस्तक बहुत ही ऊँचा उठा है। इन कहानियोंमें मानवजीवन तथा उसकी कर्म-प्रेरणाओंके प्रति अद्भुत दृष्टि है। हिन्दी कहानियोंमें नये विज्ञानके प्रयोगोंको जैनेन्द्रने अपनी 'एक रात' कहानी-सग्रहकी भूमिकामें 'विकास'की सज्ञा दी है, 'शरीरमे प्राणोंकी ओर बढना बनावटसे स्वाभाविकताकी

ओर बढ़ना होगा, मनावस्थासे सचेतनकी ओर और आभ्यन्तरसे प्रत्यक्षकी ओर बढ़ना होगा। स्थूल वास्तवके नीचे बरसातकर इस प्रगतिशील जगत्में टिकना नहीं हो सकेगा, दूसरेकी ओर अग्रसर होना ही होगा।' इस सूक्ष्म तत्त्वकी पकड़ वस्तुतः मनोवैज्ञानिक कहानियोंका धर्म बना।

ऐसी कहानियोंमें साधारण चरित्रके स्थानपर विशिष्ट चरित्र, अन्तर्मुखी चरित्र और कुंठित चरित्रोंको ही प्रधानता मिली। इनमें विशुद्ध व्यक्ति विश्लेषण, आत्मविश्लेषण और मानसिक ऊहापोहकी प्रवृत्ति आयी। जैनेन्द्रकुमारकी 'मित्र विद्याधर', 'अज्ञेय'की 'छाया', 'साँप', 'नम्बर दस', इलाचन्द्र जोशीकी 'दुष्कर्मी', यशपालकी 'एक रात', उपेन्द्रनाथ 'अश्क'की 'डेंगी' कहानियाँ इस क्षेत्रकी प्रतिनिधि और उत्कृष्ट कृतियाँ हैं।

**मनोविश्लेषणात्मक कहानी**—मनोवैज्ञानिक कहानियोंके विकासक्रममें मनोविश्लेषणात्मक कहानियाँ आती हैं। मनोविज्ञानकी उन्नति और उसकी देन मनोविश्लेषण, इन कहानियोंकी मूल प्रेरणा बना। जिस तरह बाह्य जगत्में हम इतने जटिल व्यापार और दुर्बोध समस्याएँ देखते हैं, उसी तरह इस विज्ञानने यह सिद्ध कर दिखाया कि मनुष्यका एक अन्तर्जगत् भी है, और यह अन्तर्जगत् बाह्य जगत्से कहीं अधिक गतिशील और जटिल है। यह सारा बाह्य जीवन इसी अन्तर्जगत्से प्रेरित एवं निर्देशित है। मनोविश्लेषणने इसके अध्ययनके लिए यह एक नयी पद्धति भी दी है कि मनुष्यके बाह्य संकेतों, कर्म-प्रेरणाओं और भावग्रन्थियों द्वारा हम उसके जटिल गूढ़ अन्तर्जगत्को समझ सकें।

मनोविज्ञानसे प्राप्त मनोविश्लेषण की इस पद्धतिने कहानियोंके स्तर एवं मान्यताओंमें एक क्रान्ति उपस्थित की। इन कहानियोंमें अपूर्व ढंगसे, नये दृष्टिकोणसे सामाजिक मूल्यों और प्रश्नोंको देखा गया। विद्रोह, पाप और अपराधके विश्लेषण हुए तथा पापी, विद्रोही और अपराधीके प्रति करुणा, सहानुभूति और दयाकी भावना लायी गयी, स्त्री-पुरुषके सम्बन्धोंपर मौलिक ढंगसे विचार हुए।

हिन्दीमें मनोविश्लेषणात्मक कहानियोंका सफल आरम्भ जैनेन्द्रकुमारसे हुआ। इन्होंने चरित्रोंकी अवतारणा और विकास विशुद्ध मनोविश्लेषणपद्धतिपर किया। कहानियोंमें घटनाओं और कार्योंकी अपेक्षा मानसिक ऊहापोह और विश्लेषणको प्रमुखता मिली। इस पद्धतिका विकास 'अज्ञेय'में अधिक मिला। जैनेन्द्रके चरित्रोंमें जहाँ सामाजिकता अधिक है, वहाँ 'अज्ञेय'के चरित्रोंमें उत्कट ढंगकी वैयक्तिकता है। 'अज्ञेय'की कहानियोंमें चरित्रोंकी कर्मप्रेरणाएँ और उनकी मानसिक स्थितियोंके सूक्ष्म विश्लेषण हैं। इस प्रसंगमें इलाचन्द्र जोशीका भी नाम आता है। लेकिन 'अज्ञेय' जहाँ अपने मनोविश्लेषणमें वैयक्तिकतासे अधिक प्रेरित होनेके कारण मानवीय महत्त्वों और उसकी संवेदनाओंके चित्रणमें अधिक आकर्षक और प्रभावशाली सिद्ध होते हैं, वहाँ जोशीजी 'अहं'का ही मनोविश्लेषण उपस्थित कर एक चिन्तकके रूपमें अधिक उभर आते हैं और कहानियाँ अपेक्षाकृत बौद्धिक हो जाती हैं।

कला एवं विधानकी दृष्टिसे मनोविश्लेषणात्मक कहानियोंमें चरित्रविश्लेषणकी निम्नलिखित शैलियाँ मिलती हैं—(१) आत्मविश्लेषण—उदाहरणके लिए जैनेन्द्रकी कहानी 'क्या हो', इलाचन्द्र जोशीकी 'मैं' और 'अज्ञेय'की 'अमरवल्लरी', 'विपथगा' और 'मिस्टर चौधरीकी वानरी।' इनके माध्यमसे आत्मानुभूतियों, स्मृतियों तथा अन्तर्मनके मानसिक चित्रोंके विश्लेषण प्रस्तुत होते हैं। शैलीकी दृष्टिसे इनमें स्वगत भाषणके तत्त्व उभर आते हैं, विशेषकर उन स्थलोंपर जहाँ चरित्रके मानसिक द्वन्द्व और ऊहापोहकी अभिव्यक्ति अधिक होती है। (२) मानसिक ऊहापोह—जैसे जैनेन्द्रकी कहानी 'ग्रामोफोनका रिकार्ड', 'अज्ञेय'की 'पठारका धीरज', 'सिगनेलर' और 'नम्बर १०'। (३) अवचेतन स्थिति—जैनेन्द्रकी 'एक रात', 'अज्ञेय'की 'पुरुषका भाग्य' और 'हीलीबोन्की बत्तखें' कहानियाँ। (४) संकेतों और कार्यों द्वारा पुष्ट—जैनेन्द्रकी 'मास्टरजी', 'राजीव और भाभी', 'अज्ञेय'की 'पुरुषका भाग्य', 'पुलिसकी सीटी', 'साँप' और 'कोठरीकी बात' कहानियाँ।

इसके अतिरिक्त प्रतीकोंके सहारे मानसिक संघर्षों तथा उनके विश्लेषणोंके चित्र कहानियोंमें उठते हैं। 'अज्ञेय' इस कलामें अद्वितीय हैं, 'पठारका धीरज', 'सिगनेलर', 'नम्बर १०' 'साँप', 'कोठरीकी बात' और 'पुलिसकी सीटी' और 'हीलीबोन्की बत्तखें' इस दिशाकी सुन्दरतम कहानियाँ हैं।

वस्तुतः ऐसी कहानियोंमें शिल्पविधिकी इतनी विभिन्नता तथा प्रयोग देखनेमें आते हैं कि उनसे कहानीकी आश्चर्यजनक उन्नति और गतिशीलताका पता लगता है। इनमें कलाविधानकी सूक्ष्मता और हस्तलाघव कलापक्षकी मूल विशेषताएँ हैं। लेकिन भावपक्षकी दिशामें विधानकी जटिलताके प्रयोग बहुत श्रेयस्कर नहीं हैं, इससे कहानीकी सामाजिकता और प्रेषणीयतामें बड़ा विघटन उपस्थित हुआ है।

**साहसिक कहानियाँ**—इन्हें अंग्रेजीमें 'एडवेंचरस स्टोरी' कहते हैं। बनारसके उपन्यास बहार आफिस और 'जासूस' पत्रिकामें ऐसी कहानियाँ सर्वप्रथम हिन्दीमें आयीं। दुर्गाप्रसाद खत्रीका नाम इस प्रसंगमें उल्लेखनीय है। ऐसी कहानियोंमें कुछ स्वाभाविक और अधिक अस्वाभाविक तथा रोमांचकारी कार्योंकी सम्पन्नताके बीचसे कला निखरती है। इसके अतिरिक्त साहसिक कहानियोंमें रहस्यों और अनेक षड्यन्त्रोंकी भी अवतारणा की जाती है और उनके बीचसे कहानियोंमें अत्यधिक उत्तेजनशीलता आ जाती है। मथुराप्रसाद खत्री लिखित कहानी 'सिलवटी' इस दिशामें एक सुन्दर उदाहरण है। **जंगलकी कहानियाँ, शिकार सम्बन्धी कहानियाँ**, जिनके प्रसिद्ध लेखक श्रीराम शर्मा हैं, इस क्षेत्रमें आती हैं। दर्शन और लोकप्रियताकी दृष्टिसे कहानियोंका यह प्रकार भी हिन्दीमें अपेक्षाकृत कम ही है। हमारे जीवनमें साहसिकताकी कमी इसका बहुत बड़ा कारण है।

साहसिक कहानियोंको कलाकी दृष्टिसे कथा कहना कोई असंगत नहीं है, इनमें भी अद्भुत यात्राओं एवं साहसोत्तेजक दृश्योंकी व्याख्या होती है। अनेक जीवनगत कठिनाइयों,

अवरोधोंपर आशापूर्ण विजय पानेकी प्रेरणा मिलती है।

**रोमांसिक कहानी**–रोमास उस कथाको कहते हैं जिसमें आदर्श, उदात्त और अघटित प्रेम अथवा रोमासकी स्थापना हो। यूरोपीय कथा-साहित्यमें चौदहवीं शतीतक रोमासका प्रचलन अत्यधिक था। इसी शतीमें रोमाससे अलग वास्तविक जीवनकी कथाओंको 'नोवाल' कहते थे जिसे आगे चलकर नावेला, नावेले और एलिजाबेथकालमें नावेलकी सज्ञा मिली (उपन्यास और रोमासके अन्तरको देखनेके लिए दे० क्लेरारीवकी पुस्तक 'दी प्रोग्रेस ऑफ रोमास', १७७५ और क्रास-'रचित डेवलपमेण्ट ऑफ इगलिश नावेल', १८९९)। इस भाँति कहानीके प्रसंगमें रोमासका स्थान कहानीसे बहुत दूर जा पड़ता है। प्रेमाख्यान अथवा काल्पनिक साहसिकता एवं अतिस्वच्छन्द प्रेमातुरता इसकी परिधिमें है। प्रारम्भिक उपन्यासोंमें कथाके ऐसे रूप देखनेको मिल सकते हैं। प्रेमी-प्रेमिकाकी काल्पनिक आदर्शपूर्ण, साहसिक चमत्कारपूर्ण उदात्त कथाएँ, एक-दूसरेकी प्राप्तिमें अनेक यात्राएँ, साहसिकता एव जीवनकी बाजीतक लगाना इसकी विशेषताएँ हैं। चमत्कारपूर्ण ढंगसे कथाका विकास होना इसकी कलागत विशेषता है। दुर्गाप्रसाद खत्रीकी एक कहानी 'रूपज्वाला' रोमासिकका एक उदाहरण है। रोमासका प्रेमी एक विवाह-विज्ञापन पढकर भावी पत्नीके लिए प्रार्थनापत्र भेजता है और उत्तरमें उसे एक सुन्दरीका फोटो मिलता है। इस फोटो-मात्रसे प्रेमी प्रेमिकाके लिए अनेक त्याग करता है, पर अन्तमें प्रेमी एक ठग द्वारा छला जाता है, क्योंकि प्रेमिका काल्पनिक थी, सत्य नहीं। इस तरह क्रासके शब्दोंमें जीवनके सहज, दुर्लभ, असम्भव, अद्भुत रोमासोंकी पीठिकापर, मानवकार्यों एव कृत्योंमें निहित उदात्त-अनुदात्त भावोंमें सर्वथा आदर्शकी स्थापना करनेवाले गद्य कथा-साहित्यको रोमास कहते हैं।

**जासूसी कहानी**–कहानीके समस्त प्रकारोंमें एक प्रकार है, कार्यप्रधान कहानीका। वस्तुत ससारकी समस्त भाषाओंमें कहानीकलाके प्रथम उत्थानमें कार्यप्रधान कहानी ही आती है, इसीके अन्तर्गत जासूसी, साहसिक एव रोमासकी कहानियाँ आती हैं।

कहानियोंके उक्त समस्त प्रकारोंमें सबसे अधिक बल 'कार्य'पर दिया जाता है। पर जासूसी कहानीमें कार्यके साथ-साथ बुद्धिकौशल, हस्तलाघव और कभी-कभी तिलिस्म और ऐयारी तत्त्वोंको भी समेटना पड़ता है। गोपालराम गहमरीकी प्रसिद्ध जासूसी कहानियाँ इस दिशामें सुन्दरतम उदाहरण हैं। गहमरीने 'जासूस' पत्रिकामें अनेक जासूसी कहानियाँ लिखीं और अपने समयके लेखकोंसे लिखवायीं। पर हिन्दीमें जासूसी कहानियाँ जासूसी उपन्यासकी अपेक्षा उतनी लोकप्रिय न हो सकीं। यों भी जासूसी कहानियोंकी लोकप्रियता आज भी पाठकोंके एक निचले वर्गके लोगोंतक ही सीमित है। इसकी प्रतिष्ठा हिन्दीमें हो नहीं सकी है। इसका कारण सम्भवत यह है कि हिन्दीमें उच्च कोटिकी जासूसी कहानियोंका नितान्त अभाव है।

इसकी तुलनामें मराठी, बँगला आदि भाषाओंमें जासूसी कहानियोंका स्तर और लोकप्रियताका धरातल उच्च है। अँग्रेजी भाषामें मुख्यत जासूसी कहानियोंका स्तर हर दृष्टिसे उच्च है और इसका एक गौरवपूर्ण इतिहास और मूल्यवान् परम्परा है। सम्भवत इसके पीछे अपने-अपने देश, समाजकी सस्कृतिका हाथ अधिक है।—ल० ना० ला०

**कहानीके शैलीभेद**–कथावस्तु, पात्र और चरित्र-चित्रण, कथोपकथन तथा देश-काल, वातावरण आदि कहानी-कलाके विभिन्न तत्त्व हैं, लेकिन शैली-तत्त्व कहानी-कलाकी वह रीति है, जो इसके अन्य तत्त्वोंका अपने विधानमें उपयोग करती है। फलत इसमें एक तरहसे विधानकी स्पष्ट व्यजना है। कहानी-कलामें रूप-विधानके चातुर्य और हस्तलाघवका सबसे बड़ा प्रभाव इसी शैलीके सन्दर्भमें देना पड़ता है। एक तरहसे इस कलामें इसके भावपक्षकी सफलता इसकी कलापक्षके अधीन है और कलापक्षके अन्तर्गत शैली-तत्त्व सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण है।

शैलीके अन्तर्गत इसके दो पक्ष आते हैं, प्रथम भाषा-पक्ष, द्वितीय रूपविधान-पक्ष। भाषाशैली गद्यकी वह कलात्मकता है जिसके विविध प्रयोग और रूपोंसे कहानीकार अपने भावचित्रको मूर्त करता है।

शैलीके रूपविधान-पक्षके अन्तर्गत कहानी-निर्माणकी विभिन्न प्रणालियाँ आती हैं, जैसे—ऐतिहासिक शैली, पत्रात्मक शैली, नाटकीय शैली, आत्मचरित शैली, डायरी शैली और मिश्रित शैली।

**ऐतिहासिक शैली**–इसके अन्तर्गत कहानीकार एक कथावाचककी भाँति पूर्णत तटस्थ होकर कहानीकी सृष्टि करता है। यह सृष्टि पूर्ण रूपसे वर्णनात्मक होती है, **वर्णनात्मकशैली** इसीके अन्तर्गत है। अत समूची कहानीका सूत्रधार कहानीकार ही होता है और इसका नायक 'वह', अन्यपुरुष, ही होता है। कुशल कहानीकार पात्रोंके चरित्र-चित्रण तथा अन्य समस्त तत्त्वोंको अपनी वर्णनात्मकतामें समेटकर कहानीको समपर पहुँचाकर शान्त होता है। स्थान-स्थानपर बौद्धिक विवेचन, भावात्मक वर्णन और विश्लेषण आदिको भी स्थान मिलता है। फलत यह शैली कहानीकी समस्त शैलियोंमें सबसे अधिक सरल, सुगठित और बोधगम्य शैली है, 'बेदो गाँवमें महादेव सुनार एक सुविख्यात आदमी था। वह अपने सायबानमें प्रात से सन्ध्यातक अँगीठीके सामने बैठा हुआ खट-खट किया करता था' (प्रेमचन्द—'आत्माराम') और इस तरह कहानीकार समूची कहानीको सुना जाता है। इसके विकासमें वह कभी स्थिति-विवेचन और चरित्र-चित्रण करता है और कभी प्राकृतिक वर्णन और मानसिक अन्तर्द्वन्द्वके चित्र उपस्थित करता है।

**आत्मकथात्मक शैली**–इसके अन्तर्गत कहानीकार अथवा कहानीका कोई पात्र 'मैं'के धरातलसे आत्मचित्रण अथवा आत्मकथा द्वारा पूरी कहानी कहता है। इस तरह पूरी कहानी 'मैं'में केन्द्रित और उसीसे प्रेरित होकर उसीकी सीमामें वर्णित होती है। यही कारण है कि इस शैलीको **उत्तम पुरुषात्मक** शैली भी कहते हैं। रूपविधानकी दृष्टिसे इसके अन्तर्गत तीन शैलियाँ आती हैं—१ कहानीका मुख्य पात्र आरम्भसे अन्ततक सम्पूर्ण कहानी स्वय कहता है, जैसे, इलाचन्द जोशीकी 'दीवाली और होली' शीर्षक कहानी। २ कहानीके विभिन्न पात्र क्रमश आत्मकथा सुना जाते

है, जैसे, सुदर्शनकी 'कविकी स्त्री'। ३ कहानीकार स्वयं आत्मभाषणके रूपमें समूची कहानी पूरी करता है, जैसे, 'अज्ञेय'की 'मनो'। वस्तुत: जिस कहानीमें एक ही पात्र प्रमुख होता है, शेष गौण होते हैं, उनके लिए यह शैली अत्यन्त शक्तिशाली सिद्ध होती है।

**पत्रात्मक शैली**–कहानीकार पत्रोंके माध्यमसे कहानीकी रचना करता है। प्रभावकी दृष्टिसे यह शैली अन्य शैलियोंकी अपेक्षा असफल शैली है। इसमें प्रयोगशीलता और कलात्मक आडम्बर ही अधिक है, फलत: कहानीकी मूल आत्मा अप्रस्फुटित ही रह जाती है। यही कारण है कि इस शैलीका प्रचलन और विकास बहुत ही कम हुआ है।

इस शैलीके अन्तर्गत कहानी-रचनाकी निम्नलिखित तीन प्रणालियाँ हैं–(१) एक ही पत्रके माध्यमसे समूची कहानीका निर्माण, जैसे विनोदशंकर व्यासकी कहानी 'अपराधी' तथा इलाचन्द्र जोशीकी कहानी 'चौथे विवाहकी पत्नी'। (२) कई पत्रोंके माध्यमसे, जैसे चन्द्रगुप्त विद्यालंकारका 'एक सप्ताह,' 'अश्क'का 'नरकका चुनाव'। (३) आरम्भ और विकास-भागकी रचना विभिन्न पत्रों द्वारा, किन्तु इस कहानीका अन्त स्वतन्त्र विवेचन द्वारा, जैसे, 'अज्ञेय'की 'सिगनेलर' कहानी।

प्रभावकी दृष्टिसे पत्रात्मक शैलीकी उक्त तीसरी प्रणाली प्रथम और द्वितीयकी अपेक्षा उत्कृष्ट है। इसमें कहानीका एकान्तिक प्रभाव और कहानीकारकी आत्मानुभूति दोनोंकी अभिव्यक्ति हो जाती है।

**डायरी शैली**–पत्र शैलीके बहुत समीप है। डायरीके विभिन्न पृष्ठों द्वारा सम्पूर्ण कहानी कही जाती है। इस शैलीमें भूतकालका चित्र बड़ी ही सजीवतासे उभारा जा सकता है। भावुकताका स्तर इसमें सहज-सम्भाव्य है। किन्हीं अर्थोंमें डायरी शैली और **आत्मकथात्मक शैली**में बहुत ही सामीप्य है। इसमें आत्म-विश्लेषण और विवेचनकी सारी स्थितियाँ प्राप्त होती हैं। इलाचन्द्र जोशीकी प्रसिद्ध कहानी 'मेरी डायरीके दो नीरस पृष्ठ' और भगवतीप्रसाद वाजपेयीकी 'अन्ना' इस शैलीकी दो सुन्दर कृतियाँ हैं। —ल० ना० ला०

**कांति**–दे०—'अयत्नज अलंकार', दूसरा प्रकार, 'गुण', नवाँ प्रकार।

**काकु वक्रोक्ति**–दे०—'वक्रोक्ति'।

**काकाक्षिप्त व्यंग्य**–गुणीभूत व्यंग्यका एक भेद, जिसमें व्यंग्यार्थ काकु अथवा कण्ठध्वनि द्वारा आक्षिप्त अर्थात् खींचकर लाया जाता है। यह गुणीभूत व्यंग्य इसलिए है कि इसे शीघ्रतापूर्वक मनोगत किया जा सकता है। 'सुनु दसमुख खद्योत प्रकासा। कबहुँ कि नलिनी करइ विकासा।' (मानस), इस उदाहरणमें काकाक्षिप्त व्यंग्य भिन्न है। प्रस्तुत उदाहरणमें काकाक्षिप्त व्यंग्य तो यही बताकर रह जाता है कि नलिनी खद्योतके प्रकाशसे नहीं विकसित होती है, किन्तु काकुवैशिष्ट्योत्पन्न आर्थी व्यंजना द्वारा यह गूढ़ार्थज्ञान होता है—'मैं (सीता) नलिनी हूँ, रामरूपी सूर्यको और देखनेपर ही विकसित होती हूँ'। —उ० श० शु०

**काग**–अज्ञानी चित्तका प्रतीक। सिद्धोंने इससे अवधूतीको भयभीत होते हुए चित्रित किया है—'दिवसइ वहुड़ी काग डरे भाअ' ('चर्यापद' २)। कबीरने लिखा है—'कागिल गर फाँदिया, बटेरे बाज जीता' (कबीर ग्रन्थावली) —ध० वी० भा०

**काजला (या कजरा)**–जन्मोत्सवके अवसरपर छठीके दिन गाया जानेवाला जच्चाका अन्तिम गीत। इसमें जच्चाको उसकी ननद द्वारा या बच्चेको उसकी बुआ द्वारा काजल लगानेका उल्लेख रहता है। इसी नामका एक गीत विवाहोत्सवमें रतजगेके अवसरपर भी गाया जाता है—इसमें काजर पारने और उसे वरको लगानेका उल्लेख रहता है। —र० भ्र०

**कादिरी**–दे०—'सूफ़ी सम्प्रदाय'।

**कापालिक**–(कपाल-खोपड़ी, खोपड़ी धारण करनेवाला) तान्त्रिकोंके वाममार्गके अघोर साधकोंको ही कापालिक कहा जाता है। इनका मूल आदिमयुगीन नरबलि-प्रथाओंमें है और इनको एक तरहसे प्राचीनतम आचार-विधियोंका उत्तराधिकारी ही मानना चाहिये। इनका उल्लेख सबसे पहले 'महाभारत'में मिलता है, परन्तु उसमें शैव रूपमें उनका स्पष्ट उल्लेख होना चाहिये। सातवीं शतीके उत्तरार्द्धमें पुलकेशिन् द्वितीयके भतीजे नागवर्द्धनके कपालेश्वर-मन्दिरके दानपत्रमें महाव्रती रूपमें कापालिकोंका उल्लेख है। आठवीं शतीके भवभूति-विरचित 'मालतीमाधव'में कापालिक सम्प्रदायका विशद चित्रण है। 'विद्यारण्य' और 'आनन्दगिरि'में यह वर्णन दिया गया है—वे जटाएँ रखते हैं, जटाओंमें नवचन्द्रकी प्रतिमा रहती है, हाथमें नरकपालका कमण्डलु रहता है और मद्य-मांसका वे उसीमें सेवन करते हैं। ११वीं शतीमें चन्देल राज्याश्रित कृष्ण मिश्रकृत 'प्रबोधचन्द्रोदय नाटक'में नरबलि, श्रीचक्र, योगसाधन आदिके विशद चित्रणके साथ कापालिकोंका वर्णन किया गया है।

पुराणोंमें कापालिक शब्दका एक और रोचक इतिहास है। शिवने ब्रह्माकी हत्या करनेके अनन्तर कपाली-व्रत लिया, ब्रह्माका ही कपाल उनके हाथमें लगा रहा। इस उन्मत्त व्रतको धारण करनेसे ही वे ब्रह्महत्यासे छूटे। कापालिक भी समाजके दुरितका भार अपने ऊपर वहन करनेके लिए यह अघोर व्रत लेते हैं। ऐसी उनकी मान्यता है। 'ब्रह्माण्ड' पुराणमें एक दूसरी कथा है जिसकी पुष्टि 'नीलमत' पुराणमें भी हुई है कि शिव जब विष्णुके मोहिनी रूपमें मुग्ध होकर उन्मत्त हुए थे तो उच्छृङ्खल हो गये थे। कृष्णपक्षकी चतुर्थीको कश्मीरी शैव नृत्य, गीत और गणिका-विहारके द्वारा शिवके इस मोहका उत्सव मनाते थे। वस्तुत: कापालिक सम्प्रदायमें पाषण्डका बोध उसकी समाजवाह्यताके कारण होता है, वैसे इनका यह लोकवाह्यरूप भी अन्तरसे लोकमंगलकी भावनासे ही तत्त्वत: धारित है। लोकमानसमें इसीने इनके प्रति उद्वेग नहीं रहा है। वे अपने अभय-साधनके कारण लोकजीवनमें बहुत प्रभाव रखते रहे हैं। —वि० नि० मि०

**काफ़िया**–उर्दू कवितामें 'रदीफ़'(तुकान्त)के पहले आम तौरपर शेरोंमें एक ही आवाजके शब्द लाये जाते हैं। ऐसे सारे शब्द जिनकी आवाज एक ही हो और वे रदीफ़के पहले लाये जायँ, 'काफ़िया' कहलाते हैं, जैसे बहार, हजार, करार, मजार आदि। —म०

**कामचांडाली**–दे०–'महामुद्रा'।

**कामनापूर्ति** (wish fulfilment)–कामनाका साधारण मनोवैज्ञानिक अर्थ है किसी अभिलषित पदार्थ या स्थितिको, उसकी उपलब्धिके प्रति एक उत्कण्ठाकी अनुभूतिके साथ, आदर्शरूपमें प्रस्तुत करना। फ्रायड और उसके अनुयायी कामना शब्दका प्रयोग बड़े व्यापक अर्थमें करते हैं और उसे कोई प्रेरणा, प्रवृत्ति, प्रेरक शक्ति आदि मानते हैं। फ्रायडीय मनोविश्लेषणमें कामनापूर्ति शब्द विशेष महत्त्व रखता है और उसका अर्थ है–(फ्रायडीय) कामनाके लक्ष्यकी प्राप्ति, चाहे वह कामना अंगीकृत हो या न हो और चेतनास्तरपर व्यक्ति उसकी पूर्तिकी इच्छा करे या न करे। कामनापूर्त्यात्मक विचारका अर्थ है–यह सोचना कि स्थिति वैसी ही है या हो जायगी जैसी हम चाहते हैं और इसके विपरीत धारणाओं या तथ्योंको अस्वीकार करना। फ्रायडीय मनोविश्लेषणकी यह मान्यता है कि व्यक्ति अपनी दमित कामनाओंकी पूर्ति येन केन प्रकारेण किया ही करता है। फ्रायडके अनुसार हमारे सारे स्वप्न प्रत्यक्ष या प्रच्छन्न रूपसे कामनापूर्ति किया करते हैं। यह कहनेका तात्पर्य है कि प्रत्येक स्वप्नमें कोई-न-कोई कामना अवश्य वर्तमान रहती है और यही कामना स्वप्नकी गुप्त अन्तर्वस्तु होती है। काव्य, कथा-साहित्य, नाटक और चित्रकलाके माध्यमसे भी लेखक या कलाकार अपनी कामनापूर्ति कर लिया करता है। यह भी देखा गया है कि बहुत-सी व्युत्पन्न मानसिक व्याधियाँ भी कामनापूर्तिके कारण ही हो जाती हैं। दे०–'स्वप्न-प्रतीक'। —आ० रा० शा०

**कामरूपा भक्ति**–यह पुष्टिमार्गीय भक्ति है, जिसमें भगवान् कृष्णके प्रति ही आसक्तिभाव रहता है। भक्तके लिए यही भाव साध्य है, रागानुराग भक्तिका यह एक प्रकार है। गोपी-प्रेम इसी कोटिका है। —वि० मो० श०

**कामवृत्ति**–दे०–'मनोविश्लेषण'।

**कामिक**–कामिक शब्दका अर्थ है **कामेडी** (दे०)-सम्बन्धी, जो वास्तवमें विशेषण है, किन्तु आधुनिक कालमें इस शब्दका प्रयोग सज्ञाके रूपमें हास्योद्दीपक नाटकके अर्थमें होता है। दे०–'प्रहसन'। —श्या० मो० श्री०

**कॉमेडी**–कॉमेडी सुखान्त नाटकको कहते हैं। यह शब्द यूनानी शब्द कॉमससे आया है। कॉमसका अर्थ है हर्षोल्लास मनाना। अधिकाश विद्वानोंके अनुसार **ट्रेजेडी**-(दे०)की ही भाँति कॉमेडीका भी उद्भव धार्मिक है। सम्भवत॰ कॉमेडीका नाम प्राचीन यूनानके ग्रामोंमें डायनिसस देवताके सम्मानमें होनेवाले आनन्दोत्सवोंमें गाये जानेवाले गीतोंपर पड़ा है, क्योंकि उन गायकोंको कॉमस कहते थे। इन गायकोंका दल प्रेक्षकोंके मजाकोंका गीतोंमें उत्तर दिया करता था। इन उत्तरोंमें प्राय प्रेक्षक-समूहमें उपस्थित विशिष्ट व्यक्तियोंपर आक्षेप भी हुआ करते थे। अन्तमें यह गीत ईश्वरकी प्रार्थनासे समाप्त किया जाता था। इसके बाद एक दावत होती थी जिसमें पुरुष एव स्त्रियाँ सम्मिलित होती थीं और सगीतका कार्यक्रम रहता था। इन आनन्दोत्सवोंके पीछे जन-मनमें विश्वके रचयिता द्वारा मनुष्योंको जीवन प्रदान करनेके उपलक्ष्यमें धन्यवाद देने अथवा आभार प्रदर्शन करनेकी भावना हुआ करती थी। अरस्तूके मतानुसार कॉमेडीमें किसी ऐसे दोष वा असौन्दर्यका चित्रण होता है, जो दु खद अथवा विनाशकारी नहीं होता। आधुनिक धारणाके अनुसार कॉमेडीका मुख्य उद्देश्य मनोरजन करना है। इलियट डानेट्सका मत है कि कॉमेडी वह कथा है जिसमें व्यक्तिके समष्टिगत और व्यक्तिगत जीवन-व्यवहारोंमें व्यक्त प्रथाओं और स्वभावोंका मनोरंजक चित्रण होता है और इस चित्रणसे एक ओर तो पाठक यह सीखता है कि जीवनमें उसे क्या करना चाहिये और दूसरी ओर यह कि उसे क्या त्यागना चाहिये। कॉमेडीके चरित्रोंकी सृष्टि जीवनके निरीक्षण एव अनुभवके फलस्वरूप होती है। उसका हास्य व्यक्तिगत स्तरपर न होकर सम्पूर्ण सामाजिक स्तरपर होता है और परिहासके उन्मुक्त क्षणोंमें भी हमें सोचनेपर विवश कर देता है—हमें हमारी त्रुटियोंका विश्वास दिलाता चलता है। कॉमेडीके पात्र विभिन्न यथार्थ स्थितियोंका अतिरजनापूर्ण चित्रण करते हैं। सिसरोके अनुसार कॉमेडी जीवनकी प्रतिलिपि, प्रथाओंका दर्पण और तथ्यकी छाया है। नाटकके अन्य रूपोंमें संवेगोंका कथानककी प्रगतिकी दृष्टिसे बहुत महत्त्व होता है, किन्तु कॉमेडीमें कथानकका विशेष महत्त्व नहीं होता, वह तो केवल एक ऐसी डोर होती है कि जिसपर विविध घटनाएँ वस्त्रोंकी भाँति लटका दी जायँ और वे मानवीय दुर्बलताओंके चित्र प्रस्तुत करें। एक उत्कृष्ट कॉमेडी अपने परिहासके साथ-साथ मानव स्वभावके मूलतक पहुँच जाती है तथा प्रेक्षकको उसकी महान् सम्भावनाओं तथा विभिन्न सीमाओंके प्रति जागरूक बनाती है।

कॉमेडी और ट्रेजेडी तथा कामेडी और **फार्स** (भँडैती) या **बर्लेस्क** (नकल) इत्यादिके बीचका अन्तर ध्यान देने योग्य है। कॉमेडी और ट्रेजेडीमें मुख्य अन्तर यह है कि ट्रेजेडीका अन्त दु खमय होता है जब कि कॉमेडीका अन्त सुखमय होता है। इसके अतिरिक्त ट्रेजेडीकी तुलनामें कॉमेडीमें अपनी विशेषताएँ हैं, यथा विचित्र एव हास्यास्पद स्थितियाँ, हलके-फुलके तथा मजाकिया सवाद एव चारित्रिक विशेषताओंका दिग्दर्शन। कॉमेडी फार्ससे इस बातमें भिन्न है कि उसमें फार्सकी भाँति भोंडे एव अपरिष्कृत मजाक नहीं होते और उसके सवाद एव कथानकमें एक गाम्भीर्य एवं परिष्कार होता है। यह सत्य होते हुए भी, इनके बीच कोई निश्चित विभाजक रेखा नहीं खींची जा सकती, क्योंकि आजकल कॉमेडी तथा फार्सके लक्षणोंके समन्वयकी प्रवृत्ति अधिक है। इसका सर्वोत्तम उदाहरण है **म्यूजिकल कॉमेडी** जो ग्रेट ब्रिटेन तथा अमेरिकामें १९वीं शताब्दीके उत्तरार्द्धसे ही अत्यन्त लोकप्रिय रही है।

कॉमेडीको प्राय पाँच मुख्य प्रकारोंमें विभाजित किया जाता है १ **शास्त्रीय कॉमेडी**, जिसमें रूढिगत आदर्शों एव प्रथाओंका पालन तथा नैतिक मूल्योंकी स्वीकृति होती है, २ **रूमानी कॉमेडी**, जिसमें रूढियोंकी उपेक्षा तथा स्वच्छन्द कल्पनाका उपयोग किया जाता है, ३ **भावप्रधान कॉमेडी**, जिसमें किसी एक अन्तर्वृत्तिके असन्तुलनका हास्यास्पद एव व्यग्यात्मक चित्र होता है। इसके पात्र टाइप (प्रकार) बनकर उभरते हैं, ४ **सामाजिक कॉमेडी**, जिसमें समाजकी कृत्रिम सभ्यता एव कृत्रिम

व्यक्तित्वका मजाक रहता है और ५ **समस्यामूलक कॉमेडी,** जिसमें समसामयिक जीवनके अन्तर्बाह्य रूपोंका मनोवैज्ञानिक विवेचन होता है। वर्तमान जीवनकी मान्यताओं एव परम्परागत आदर्शोंकी असगतिका इसमें दिग्दर्शन होता है, साथ ही उसके प्रति घोर असन्तोष एव विद्रोहकी भावना भी होती है। —ब्या० मो० श्री०

**काया**–दे०—'पिंड'।

**कायापलट**—योग-साधनाकी एक विशेष क्रिया, जिसमें योगी लोग अपनी साधनाओंके द्वारा शरीरका कायाकल्प करते हैं। गोरखने कहा है कि रेचक प्राणायामके द्वारा श्वासोच्छ्वास करो और नवों द्वारोंको रोक दो, और छठे-छमासे काया-कल्पके द्वारा शरीरको नवीन करो, तब उन्मनी अवस्था प्राप्त होगी—'अवधू नवघाटी रोकिलै बाट। बाई बाणिनै चौसठि हाट। काया पलटै अविचल विध। छाया विवरजित निपजै सिद्ध।' (गोरखबानी : १९)—उ० शं० शा०

**कायिक अनुभाव**–दे०—'अनुभाव'।

**कारक दीपक**–दे०—'दीपक', दूसरा प्रकार।

**कारकवैचित्र्यवक्रता**–दे०–'पदपरार्धवक्रता', दूसरा प्रकार।

**कारण-निबन्धना**–दे०—'अप्रस्तुत प्रशंसा', पहला भेद।

**कारणमाला** (अथवा **गुम्फ**)—एक शृंखलामूलक अर्थालंकार, जिसमें शृंखलारूपमें वर्णित पदार्थोंमें परस्पर कार्य-कारण-भाव सम्बन्ध होता है। शृंखलारूपमें वर्णित पदार्थोंमें यह कार्य-कारण-भाव सम्बन्ध दो प्रकारसे सम्भव है। १ पूर्व-पूर्व वर्णित पदार्थ उत्तरोत्तर कथित पदार्थका कारण होता है। २ उत्तरोत्तर कथित पदार्थ पूर्व-पूर्वके प्रति कारण होता है। अर्थात् इसमें पूर्व-पूर्व कार्य होता है और पर-पर कारण। रुद्रटसे इसका उल्लेख मिलता है। मम्मटके अनुसार इस अलंकारमें उत्तरोत्तरवर्ती अर्थके प्रति पूर्व-पूर्ववर्ती अर्थ कारणरूपसे कहा जाता है—'यथोत्तरं चेत् पूर्वस्य पूर्वस्यार्थस्य हेतुता' (का० प्र० : १० : १२०)। विश्वनाथका भाव ऐसा ही है–'पर पर प्रति यदा पूर्वपूर्वस्य हेतुता' अर्थात् प्रत्येक पूर्वकथित पदार्थका परवर्तीका कारण कहा जाना (सा० द० : १० : ७६)। जगन्नाथके अनुसार 'पूर्वं पूर्वं कार्यं परं परं कारणम्'में भी यह अलंकार अन्योंके द्वारा माना जाता है (र० गं० : पृ० ४६१)।

हिन्दीमें केशवदासने इस अलंकारका उल्लेख 'कवि-प्रिया'में नहीं किया है। 'भाषाभूषण'में इसे 'गुम्फ' कहा गया है और अप्पय दीक्षितका अनुसरण करके भी वृत्तिमें उल्लिखित दो भेदोंको नहीं ग्रहण किया गया है। मतिराम-ने 'हेतमाला' नाम देकर इसके दोनों रूपोंका उल्लेख किया है—'पूरब पूरब हेतु जहँ उत्तर उत्तर काज' अथवा 'उत्तर उत्तर हेतु जहँ पूरब पूरब काज' (ल०ल० २५५, २५७)। केशव और देवको छोड़कर अन्य आचार्योंने इसको स्वीकार किया है। कुलपतिने 'रसरहस्य'में अधिक स्पष्ट लक्षण दिया है—'पहिलो पहिलो हेत जहँ, पिछले कारन होय। हेतन ही कौ गूथिबो'। सोमनाथने 'रसपीयूष'में हेतुकी परम्पराको 'गुम्फा' कहा है जो 'गुम्फ' ही है। भूषणने लक्षणमें प्रथम स्थितिका उल्लेख किया है, पर उदाहरण दोनों स्थितियोंका दिया है।

तुलसीके इस दोहेमें इसका सहज उदाहरण है—'बिनु बिस्वास भगति नहिं, तेहि बिनु द्रवहिं न राम। राम कृपा बिनु सपनेहुँ, जीवन लह बिश्राम।' (रा० च० मा०)। इसी प्रकार दासका उदाहरण है—'विद्या देती विनयको, विनय पात्रता मित्त। पात्रत्वै धन, धन धरम, धरम देत सुख नित्त' (का० नि० : १८)। यह चिन्तामणिके उदाहरणका अनुवाद-मात्र है। इन दोनोंमें पूर्व-पूर्व कथित पदार्थ उत्तरोत्तर कथित पदार्थके कारण हैं। इसके विपरीत भूषणके इस दोहेमें—'सुजस दान अरु दान धन, धन उपजै किरवान। सो जगमें जाहिर करी, सरजा सिवा खुमान।' (शि० भू० : २३४) तथा मतिरामके उदाहरणमें–'दु:ख मूल गनि पाप, पाप कहँ कुमति प्रकासै। कुमति मोह विस्तरै क्रोध मोहै उल्लासै।' (ल० ल० : २२५) उत्तर-उत्तर कारण और पूर्व-पूर्व कार्य हैं। —वि० स्ना०

**कारिका**–[कृ+ण्वुल् (अक) भावे+स्त्री प्रत्यय आ] (क) साधारण अर्थ (१) क्रिया, कार्य। (२) नटी, नर्तकी। (३) शिल्प, वाणिज्य, व्यापार। (४) यातना, रोग। [इस अर्थमें इस शब्दकी व्युत्पत्ति कृ(हिंसार्थक)+ण्वुल् कर्तरि+स्त्री प्रत्यय आ होगा और इसका विग्रह 'कृणाति हन्ति इति कारिका' इस प्रकार होगा।] (५) रोगनाशिका कष्टकारि (सुश्रुत) [कृणाति हन्ति रोगमिति कारिका—व्युत्पत्ति न० ४ की भाँति] (ख) विशेष अर्थ–दर्शन, व्याकरण, साहित्य आदि शास्त्रोंपर लिखे गये एव थोड़े शब्दोंमें बहुत-सा शास्त्रार्थ व्यक्त करनेवाले श्लोक-विशेष। छन्दोबद्ध होनेसे इन्हें स्मरण रखना सरल होता है। कारिकामें पद्यकी भाँति स्मरण करने तथा सूत्रकी भाँति अधिक बातोंको थोड़े शब्दोंमें कहनेकी सुविधा होती है (राहुल सांकृत्यायनकृत बौद्धदर्शन, किताब महल प्रकाशन, पृ० ६३)। संस्कृतका कारिका-साहित्य बहुत विशाल, साथ ही बड़ा ही गम्भीर एव महत्त्वपूर्ण है। नागार्जुनकी माध्यमिक कारिकाएँ जो शून्यवाद(वस्तुशून्यता)की प्रतिपादक हैं, कारिका-शैलीकी सर्वाधिक प्राचीन प्रतिनिधि हैं। माध्यमिक कारिकाके अतिरिक्त नागार्जुनकी 'युक्तिषष्ठिका' तथा 'विग्रहव्यावर्तिनी' या 'शून्यतासप्तति' नामक कृतियाँ भी कारिका-शैलीमें ही हैं। नागार्जुन(ईसवी द्वितीय शताब्दीका उत्तरार्ध)को इस शैलीका प्रवर्तक कहा जाता है। नाट्यशास्त्रपर भरत मुनिकी कारिकाएँ, जो भरतसूत्रोंके नामसे अभिहित हैं, अत्यन्त प्रसिद्ध हैं। मौलिक कारिकाएँ सम्भवत नागार्जुनकी कारिकाओंसे भी प्राचीन हैं। इनके अतिरिक्त साख्यशास्त्र-पर ईश्वरकृष्ण(ईसवी द्वितीय या तृतीय शताब्दी)की 'साख्यकारिका' (साख्यसप्तति), व्याकरणशास्त्रपर भर्तृहरिकी कारिकाएँ, साहित्यशास्त्रपर मम्मटकी १४३ कारिकाएँ, जिनपर उनकी स्वरचित वृत्ति है और सम्पूर्ण ग्रन्थ साहित्यशास्त्रमें काव्यप्रकाशके नामसे सर्वप्रसिद्ध है तथा न्यायशास्त्रपर विश्वनाथ न्यायपचाननकी 'कारिकावली', जिसका दूसरा नाम 'भाषा-परिच्छेद' भी है, एव जिसपर ग्रन्थकारकी स्वरचित वृत्ति 'न्यायमुक्तावली'के नामसे दर्शन-साहित्यमें अत्यन्त प्रसिद्ध है, इत्यादि ग्रन्थ संस्कृतके कारिकासाहित्यके अमूल्य अंश हैं। —आ० प्र० मि०

**कार्य—अर्थप्रकृति**की पाँच **स्थितियों**मेंसे अन्तिम स्थिति। रूपकका वह प्रधान साध्य या प्रयोजन, जिसके लिए सब उपकरण एकत्र किये जाते हैं, कार्य कहा जाता है। (दे० अर्थप्रकृति)। उदाहरणार्थ, 'स्कन्दगुप्त' (प्रसाद) नाटकका कार्य है गुप्त साम्राज्यकी विचलित लक्ष्मीको सम्पन्न और निरापद बनाना। इसीलिए सब प्रयत्न और प्रयास एकत्र किये गये हैं। अतएव इस कार्यके अनुकूल स्थिति जहाँसे उत्पन्न होने लगी है वहाँसे कार्य **अर्थप्रकृति**का आरम्भ हो जाता है। विरोधी दलका नेता भटार्क जहाँ यह निश्चय करता है कि सब भूलकर, अब स्कन्दगुप्तकी छत्रच्छायामें राष्ट्रके उद्धारमें लगूँगा और कहता है—(स्कन्दके सामने घुटने टेककर) 'श्री स्कन्दगुप्त विक्रमादित्यकी जय हो। जैसी आज्ञा होगी वैसा ही करूँगा।' वहींसे यह 'अर्थ प्रकृति' आरम्भ हो जाती है। कार्यकी पूर्णता वहाँ आती है, जहाँ खिंगिलको परास्त-कर स्कन्दगुप्त पुरगुप्तको टीका लगाता है। इस प्रकार आक्रमणकारियोंसे आर्य-राष्ट्रका पूर्ण उद्धार होता है और अन्त कलहके मूल-कारणका भी नाश हो जाता है। —ब० सिं०

**कार्य-निबन्धना**—दे०—'अप्रस्तुत प्रशंसा,' दूसरा भेद।

**कार्य-विकास**—पाश्चात्य नाट्यसिद्धान्तोंके अनुसार नाटककी प्रारम्भिक घटनाके बाद नाटकीय कार्य-व्यापारका प्रारम्भ होता है, जिसका पूर्वभाग उलझन तथा समस्याओंसे पूर्ण होता है और उसमें कार्य नाटकीय **संघर्ष**की दिशामें अग्रसर होता है। **प्रस्तावना**में जो चरित्र तथा परिस्थितियाँ प्रकट हुई थीं उन्हींको लेकर घटनाएँ स्वाभाविक गतिसे आगे बढ़ती हैं। सम्पूर्ण कार्य-व्यापारमें प्रमुख घटना अत्यन्त स्पष्ट एवं प्रधान होनी चाहिये। चरितों एवं कार्यके पारस्परिक सम्बन्धोंका निर्वाह अति आवश्यक है। प्रत्येक दृश्यमें या तो कोई नवीन स्थिति उत्पन्न करके या चरित्रोंके विषयमें कुछ और जानकारी प्रस्तुत करके अथवा दोनों ही प्रकारसे नाटकीय कार्यका विकास करना चाहिये।

इस प्रकार किसी भी नाटकमें प्रस्तावनासे **चरम उत्कर्ष**-तकका भाग कार्य-विकासका होता है। उदाहरणके लिए 'स्कन्दगुप्त' (प्रसाद) नाटकमें प्रस्तावनाके बादसे, मालवपर विदेशियोंका आक्रमण, स्कन्दगुप्त द्वारा उसकी रक्षा, सम्राट्की मृत्यु और स्कन्दगुप्तका सिंहासनारोहण, हूणोंको पराजित करनेके लिए उसके द्वारा सैन्य-संगठन और आक्रमण, किन्तु कुचक्रों-षड्यन्त्रोंके कारण विफलता, पुनः सैन्य-संघटन और गुप्त-साम्राज्यके बचे-खुचे वीरोंको साथ लेकर युद्धकी तैयारी, इतनी भारी घटनाओंके क्रम द्वारा कथानक **चरम सीमा**पर पहुँचता है, अतः कथाका यह सारा भाग कार्य-विकासके अन्तर्गत समझना चाहिये। —श्या० मो० श्री०

**कार्य-व्यापार**—पाश्चात्य नाट्य-सिद्धान्तोंके अनुसार किसी नाटकमें घटनाओंकी शृंखलाको **कार्य** या **कार्य-व्यापार** कहते हैं। अरस्तूके मतानुसार कार्य-व्यापार नाटकमें अनिवार्य है। किन्तु ड्राइडनका कथन है कि कथानकका नाटकमें न्यूनतम महत्त्व है। वेनब्रफ इस विरोधी धारणाको और भी स्पष्ट करता है, 'मुझे विश्वास है कि मैं यह सिद्ध कर सकता हूँ कि मुख्य मनोरंजन एवं नैतिक सन्देश, घटना-क्रम अथवा कार्य-व्यापारकी अपेक्षा चरित्र एवं वाग्वैदग्ध्यपर अधिक निर्भर होता है।' इस विषयमें मतभेद है। एडिथ हैमिल्टन (दी ग्रीक प्लेज, १९३७) अपने मतका प्रतिपादन करते हुए कहता है कि एशिल्स-लिखित प्रोमेथ्यूस बाउण्डकी प्रधान वस्तु है उसके नायकका बन्दी होना, जब कि अन्य लेखक सम्मिलित स्वरमें कहते हैं कि वार्तालापों द्वारा प्रोमेथ्यूजके चरित्रका उद्घाटन ही उस सम्पूर्ण नाटकका सर्वस्व है। नाटकके कार्य अर्थात् प्रोमेथ्यूजके बन्दी होनेका महत्त्व तो केवल इस बातके साक्ष्यमें है कि दुःखान्त नाटक मूलतः एक महान् आत्माका प्रपीड़न है जिसमें उसे महान् क्षति उठानी पड़ती है।

फिर भी यह नहीं कहा जा सकता कि कार्य—जैसे प्रपीड़न, क्षति आदि घटनाओंका नाटकमें नगण्य महत्त्व है। वास्तवमें कार्यका महत्त्व किसी प्रकार भी कम नहीं किया जा सकता, ठीक उसी प्रकार जैसे कि शरीरके किसी अंगके लिए यह नहीं कहा जा सकता कि कौन-सा आवश्यक है, कौन-सा नहीं।

कार्य-व्यापारकी अवस्थाओंके विषयमें भारतीय एवं पाश्चात्य नाट्यशास्त्रोंके आचार्योंके विचार प्रायः मिलते हैं। दोनोंने कथानकके पाँच भाग किये हैं। दोनोंने अपने-अपने उद्देश्यके अनुसार पाँच चढ़ाव-उतारके स्थल निर्दिष्ट किये हैं। पाश्चात्य नाट्य-रचनाके लिए विरोध ही मूल भाव होता है। अतएव उन्होंने कथानककी पाँच भूमिकाएँ मानी हैं—(१) आरम्भ, (२) कार्य-विकास, (३) चरम-सीमा। (४) निगति और (५) समाप्ति। पर भारतीय प्राचीन नाटक केवल धर्म, अर्थ और कामकी सिद्धिसे रचे, खेले और देखे जा सकते हैं। उनमें सुखकारी फलका लाभ ही प्रधान कार्य रहता है। इसलिए उनमें कार्यकी चार अवस्थाओं—आरम्भ, प्रयत्न, प्राप्त्याशा, नियताप्तिके उपरान्त पाँचवीं अवस्था फलागम या परिणाम रखी गयी है। —श्या० मो० श्री०

**कालचक्रयान**—वज्रयानके एक दूसरे भेद कालचक्रयानका भी उल्लेख मिलता है। कालचक्रयानका भी परवर्ती सिद्ध-साहित्यसे निकटका सम्बन्ध मालूम होता है। कालचक्रयानके बारेमें विद्वानोंमें काफी भ्रम और विवाद रहे हैं। कुछ विद्वान् उसे **वज्रयान**का पूर्ववर्ती धर्म मानते हैं, कुछ उसे दसवीं शताब्दीमें प्रचलित वैष्णव धर्मकी बौद्ध शाखा मानते हैं, जिसमें विष्णुके चक्रकी कल्पनाका समावेश हो गया था। कुछ इसका उद्भव चीनी तुर्किस्तानके निकट शम्भल नामक किसी प्रदेशसे आगत साधनासे बताते हैं, जहाँके राजा 'कुलिक' कहलाते थे और जहाँ १२ पशुओंके चिह्नोंसे समय-चक्रका संकेत दिया जाता था, जिसका उपयोग अतिश दीपकरने नये तिब्बती संवत्में किया था। पद्मकार पो (१६ वीं शताब्दी) नामक तिब्बती इतिहासकारने अनुश्रुतियोंके आधारपर 'पि० तो' नामक सिद्धको इसका प्रमुख आचार्य माना है, जिसने नालन्दामें इसके सिद्धान्तको स्वीकार कराया।

इधर 'सेकोद्देशटीका', 'कालचक्र-तन्त्र' आदि कई ग्रन्थ प्राप्त हुए हैं, जिनसे ज्ञात होता है कि यह वास्तवमें योग-प्रधान साधना थी जिसमें धर्म, धातु और आकाशके लक्षणों-वाले अच्युत क्षणको काल कहते हैं। वही काल वज्रज्ञान है, वही चिद्रूप है। कालचक्रके सांकेतिक अर्थ भी हैं।

'का'के अर्थ हैं कारण, 'ल'के अर्थ है 'लय,' 'च'के अर्थ है 'चलचित्त', 'क्र' के अर्थ हैं क्रम-बन्धन। कालकी स्थिति भी देह में है और वह प्राणवायुकी गतिके रूपमें है। उसीको वशमें करना चाहिये। —ध० वी० भा०

**कालमुख**–(काले मुँहवाले) शैव साधकोंका एक विशिष्ट सम्प्रदाय। 'सर्वदर्शनसंग्रह'में कापालिकोंके एक कट्टरपन्थी उपसम्प्रदायके रूपमें इनका उल्लेख है। ये शिवकी नील-कण्ठ, कृष्णवर्ण और मुण्डमालाधारी रूपमें उपासना करते हैं, इसीलिए अपनेको भी कालमुख रखते हैं। इनका नाम वासवसिद्धान्ती भी है। ये अपने अघोर आचरणको सिद्धियाँ कहते हैं। (१) कपाल-भोजन, (२) भस्मलेपन, (३) चिता-भस्मसेवन, (४) दण्डधारण, (५) सुरापात्रधारण, (६) सुरापात्र-में भैरवका पूजन। इनका उल्लेख रामानुजमें मिलता है, साथ ही लाकुलों(लकुलीश पाशुपतों)की शाखाके रूपमें १११७ ई० के मैसूरके एक शिलालेखमें भी मिलता है। —वि० नि० मि०

**काल-विभाग**–कविशिक्षा(दे०)का एक अंग। काव्य-शास्त्रके आचार्योंने कालविरुद्ध वर्णनको दोष माना है। अत कविके लिए काल-विभागोंका सम्यक् ज्ञान आवश्यक है। राजशेखरने 'काव्यमीमांसा'के अठारहवें अध्यायमें काल-विभाग तथा विभिन्न ऋतुओंका विस्तृत वर्णन किया है, जिसका अनुसरण परवर्ती आचार्य हेमचन्द्र (काव्यानुशासन-अध्या० ३) और वाग्भट(काव्यानुशासन अध्या० ७)-ने किया है।

कालके कला-काष्ठा आदि विभाग होते हैं। पन्द्रह निमेषोंकी एक काष्ठा, तीस काष्ठाओंकी एक कला, पन्द्रह कलाओंकी एक घटिका, दो घटिकाओं(घड़ियों)का एक मुहूर्त और तीस मुहूर्तोंका अहोरात्र (दिन-रात) होता है। चैत्र और आश्विन मासमें दिन-रात बराबर होते हैं। चैत्रके बाद दिन एक-एक मुहूर्त बढ़ने लगता है और रात घटने लगती है। तीन महीनेतक यह क्रम चलता है। इसके बाद दिन एक-एक मुहूर्त घटने लगता है और रात एक-एक मुहूर्त बढ़ने लगती है। आश्विन मासके बाद यह क्रम बदल जाता है। पन्द्रह अहोरात्रका पक्ष होता है। एक मासमें दो पक्ष, कृष्ण और शुक्ल होते हैं। दो-दो महीनोंकी ऋतु होती है। ६ महीनोंका एक अयन होता है। वर्षा ऋतुसे दक्षिणायन और शिशिरसे उत्तरायण प्रारम्भ होता है। दैवज्ञ चैत्रसे वर्षका आरम्भ मानते हैं और लोक-व्यवहारमें वर्षासे वर्ष-का प्रारम्भ माना जाता है। श्रावण, भाद्रपदमें वर्षा ऋतु, आश्विन, कार्त्तिकमें शरद्, मार्गशीर्ष, पौषमें हेमन्त, माघ और फाल्गुनमें शिशिर, चैत्र-वैशाखमें वसन्त और ज्येष्ठ, आषाढ़में ग्रीष्म ऋतु होती है।

कवि-शिक्षा ग्रन्थोंमें विभिन्न काल-विभाजनके रूपोंके वर्णनकी निश्चित परम्पराओंका निर्देश किया गया है। इस बातकी शिक्षा दी गयी है कि किस समय (प्रात, साय, सन्ध्या, रात्रि, ज्योत्स्ना, दोपहर आदि) तथा ऋतुमें किन-किन वस्तुओं तथा स्थितियोंका उल्लेख करना चाहिये। संस्कृतके कवि-शिक्षा ग्रन्थकारोंके अतिरिक्त हिन्दीमें केशवका इस दृष्टिसे महत्त्व है (कविप्रिया १०)। —म० प्र० ल०

**कालवैचित्र्यवक्रता**–दे० 'पदपरार्धवक्रता', पाँचवाँ प्रकार।

**काल्पनिक सत्य**–यद्यपि अधिकांश कलानुभूतियाँ वस्तु सत्यसे ही प्रतिष्ठित होती हैं किन्तु उनकी कलात्मक गहराई केवल काल्पनिक सत्य द्वारा ही अनुभव की जा सकती है। प्रत्येक कला मूलत· स्थूल रूपमें दो आयामोंमें ही व्यक्त होती है और तीसरे आयामको संकेत द्वारा व्यक्त करती हैं। काल्पनिक सत्यकी अनुभूति, कलाके तीसरे आयाम, उसके गहराईको समझने और परखनेमें सहायक होती है। कवि या कलाकार अपने काल्पनिक सत्यको केवल दो आयामोंमें ही बाँध पाता है और शेषको वह भावक वर्गकी बोधशक्तिपर छोड़ देता है, इसीलिए काल्पनिक सत्यको जाननेके लिए बहुधा भावकवर्गकी अभिरुचिको परिष्कृत होना पड़ता है ताकि वह उसे जान-समझ ले।

कॉडवेलने 'इल्यूजन एण्ड रियेलिटी'में काल्पनिक सत्य-की व्याख्या करते हुए लिखा है कि काल्पनिक सत्य मूल सत्य न होते हुए भी सत्य है, क्योंकि वह असंगत और असत्य होते हुए भी भौतिक यथार्थसे किन्हीं रूपोंमें सम्बद्ध होता है। यहाँतक कि 'फैंटेस्टिक रियेलिटी'के रूपमें भी वह इस सत्यको स्वीकार करता है और कहता है कि यद्यपि कलात्मक सत्यके सामने उसका मूल्य कुछ नहीं है, फिर भी उसमें यह क्षमता होती है कि वह भौतिक सत्यको प्रभावित करता है और उसे विशिष्ट चेतना प्रदान करनेमें सहायक होता है। कहनेका सारांश यह कि काल्पनिक सत्यका अस्तित्व कलाभिरुचि और रचना-प्रक्रियाका एक अनिवार्य अंग है।

किन्तु प्लेटोने कल्पनाको ही वर्जित करनेका प्रस्ताव किया है और इसी आधारपर कल्पना-जगत्में रमनेवाले कवियोंकी भी उसने निन्दा की है, किन्तु अरस्तूने कल्पना और काल्पनिक सत्योंको बड़ा उपयोगी बताया है। उसका कथन है कि सत्यके बाह्य उपकरण कभी-कभी उतना अधिक प्रभाव नहीं उत्पन्न कर पाते जितना कि सत्यके कल्पनात्मक मूल भाव प्रभावित करते हैं। कल्पना द्वारा वस्तु-सत्यके सम्भावित अंगोंको भी देखनेकी दृष्टि हमें मिलती है इसलिए उसका महत्त्व जहाँतक कला-क्षेत्रका सम्बन्ध है, विशेष है। यहाँतक कि उसकी अवहेलना करके कला-सर्जन और कलाभिरुचि दोनोंका ही विकास नहीं हो सकता। —ल० का० व०

**काव्य**–इसमें एक अंक होता है। नायक-नायिका उदात्त होते हैं। उसमें मुख, प्रतिमुख, निर्वहण सन्धिका प्रयोग, हास्यका प्राचुर्य, आरभटी वृत्तिका अभाव रहता है। यह खण्डमात्रा, द्विपादिका भग्नताल गीतोंसे पूर्ण और अगुलि-काव्य छन्दोंसे युक्त होता है। उदाहरण यादवोदय। शेष बातोंमें नाटकसे समानता है। —वि० रा०

**काव्य**–कविके द्वारा जो कार्य सम्पन्न हो, उसे 'काव्य' कहते हैं · कवेरिदं कार्यभावो वा, (ष्यञ्) मेदिनी कोष। अभिनवगुप्ताचार्यने 'ध्वन्यालोक-लोचन'में 'कवनीय काव्य' महाकाव्य लिखा है, जिससे इसी अर्थकी पुष्टि होती है। अत काव्यकी व्याख्याके लिए 'कवि' शब्दके अर्थको समझना आवश्यक हो जाता है। 'कु' धातुमें अच् प्रत्यय (इ) जोड़-कर 'कवि' शब्दकी व्युत्पत्ति बतलायी गयी है और 'कु'का

अर्थ है 'व्याप्ति,' 'आकाश,' अर्थात् 'सर्वज्ञता'। फलत कवि सर्वज्ञ है, द्रष्टा है। श्रुति कहती है 'कविर्मनीषी परिभू स्वयम्भूः'। 'परिभू' अर्थात् जो अपनी अनुभूतिके क्षेत्रमें अथवा दृष्टिक्षेपमें सब कुछ समेट ले और 'स्वयम्भू' जो अपनी अनुभूतिके लिए किसीका भी ऋणी न हो, अर्थात् काव्य उसी मनीषीकी सृष्टि है जो स्वयं सम्पूर्ण और सर्वज्ञ हो। वैदिक साहित्यमें कवि, द्रष्टा और ऋषि समानार्थक हैं और वेदोंके प्रकाशक ब्रह्माको 'आदि कवि' कहा गया है। लौकिक साहित्यमें कवि शब्द अपेक्षाकृत सकीर्ण अर्थोंमें प्रयुक्त होता है और विशिष्ट रमणीय शैलीमें काव्य रचनेवालेके लिए उसका प्रयोग होता है। 'वाल्मीकि-रामायण'को 'आदि काव्य' और 'महाभारत'को 'काव्य'की संज्ञा दी गयी है, क्योंकि वाल्मीकि 'आदि कवि' हैं और व्यास 'कवि'। इससे स्पष्ट है कि उत्तर वैदिक कालमें 'कवि' शब्द विशिष्ट प्रतिभा-सम्पन्न एक विशेष प्रकारकी शैलीमें रचना करनेवाले विद्वान्के अर्थमें योगरूढ हो गया था और बादमें इसी अर्थमें प्रयुक्त हुआ। कविके लिए 'नवनवोन्मेषशालिनी प्रतिभा' और 'वर्णननिपुणता' अनिवार्य धर्म है। परन्तु यह वर्णननिपुणता असाधारण होनी चाहिये। 'काव्य लोकोत्तरवर्णनानिपुण कवि-कर्म ' (का० प्र०, प्रथमोल्लास पृ० १२)। कवि-कर्मको 'काव्य-ससार' कहा गया है और कविको इस ससारका स्रष्टा या प्रजापति। (अपारे काव्यससारे कविरेव प्रजापति, अग्निपुराण ३३९ १०)।

यह तो हुई 'कवि'के नाते उसकी कृति 'काव्य'की चर्चा, परन्तु स्वतन्त्र इकाईके रूपमें भी 'काव्य'के सम्बन्धमें विचार किया गया है। काव्यका लक्षण क्या है, इस विषयको विभिन्न आचार्योंने विभिन्न रूपोंमें उपस्थित किया है। वास्तवमें इन आचार्योंके सामने या तो विशिष्ट काव्य-कोटियाँ थीं, जैसे भरत मुनिका काव्य-लक्षण नाटकपर आधारित है, अथवा विशिष्ट काव्य-सम्प्रदाय। फलस्वरूप, काव्य-लक्षण सम्बन्धी उनके मतवाद निर्वैयक्तिक नहीं हो सके हैं। भरत मुनिने शुभ काव्यके सात लक्षण माने हैं। (१) मृदुललितपदावली, (२) गूढ शब्दार्थहीनता, (३) सर्वसुगमता, (४) युक्तिमत्ता, (५) नृत्यमें उपयोग किये जानेकी योग्यता, (६) रसके अनेक स्रोतोंको बहानेका गुण, (७) सधियुक्तता। इनमेंसे पाँचवें और सातवें लक्षण नाटक-(दृश्यकाव्य)को ध्यानमें रखकर लिखे गये हैं। शेषमें गुण, रीति, अलकार और रसका निर्देश है। 'अग्निपुराण'में काव्यको इतिहाससे अलग करते हुए उसकी परिभाषा इस प्रकार दी गयी है—काव्य ऐसी पदावली है जो दोषरहित, अलकारसहित और गुणयुक्त हो तथा जिसमें अभीष्ट अर्थ सक्षेपमें भली भाँति कहा गया हो (अग्निपुराण ३३७ ६-७)। यह लक्षण स्पष्ट ही काव्यके बहिरगको प्रधानता देता है। परन्तु एक अन्य स्थानपर 'अग्निपुराण' रसको काव्यकी आत्मा मानता हैं (वाग्वैदग्ध्य-प्रधानेऽपि रस एवात्र जीवितम्)। भामह और दण्डी काव्यके सम्बन्धमें इसी आदर्शको लेकर चलते हैं। दण्डी 'पदावली'को काव्य-शरीर मानकर इस मन्तव्यको और भी स्पष्ट कर देते हैं (शरीरं तावदिष्टार्थव्यवच्छिन्ना पदावली १ १०) और भामह शब्द और अर्थके समवायको काव्य कहकर (शब्दार्थौ सहितौ काव्यम्, काव्यालकार १ १६) उस आदर्श काव्यस्थितिकी सूचना देते हैं जब शब्द और अर्थ अपनी स्वतन्त्र स्थिति खोकर एकात्म हो जाते हैं। वामनने 'काव्यालकारसूत्र'-(१० १ १, २, ३)में काव्यको अलकारसहित और दोषरहित माना है। परन्तु 'अलकार' सम्बन्धी वामनकी भावना सूक्ष्म है। सौन्दर्य ही अलकार है, कहकर उसने 'अलकार'की विस्तृति की है। परन्तु जब 'वामन' रीतिको काव्यकी आत्मा और शब्दार्थको काव्य-शरीर कहते हैं तो उनका मत भामह और दण्डीसे भिन्न हो जाता है। रुद्रटने काव्य-लक्षण देते हुए भामहका ही अनुसरण किया है। परन्तु ध्वनिकार और आनन्दवर्द्धनाचार्यने पूर्ववर्ती सभी लक्षणोंको अनुपयुक्त समझकर ध्वनि-सिद्धान्तकी प्रतिष्ठा की और ध्वन्यर्थको ही काव्यात्मा सिद्ध किया। इसी तरह राजानककुन्तकने 'वक्रोक्तिजीवित'में वक्रोक्ति-गर्भित अर्थात् उक्तिवैचित्र्यमूलक काव्यार्थको काव्य माना है। मम्मटने 'काव्यप्रकाश'में काव्यका जो लक्षण दिया है वह भामहादिसे भिन्न होते हुए भी इस अर्थमें भिन्न नहीं है कि उसने ऐसे शब्दार्थको भी काव्य माना है जो अनलकृत हो। बादके आचार्योंने समन्वयात्मक दृष्टिकोण ही अधिक अपनाया, जैसे 'चन्द्रालोक'में जयदेवने काव्यलक्षण देते हुए कहा है 'निर्दोषा लक्षणवती सरीतिगुणभूषिता, सालकाररसानेकवृत्तिर्वा काव्यनामभाक्।' इसमें काव्यमें दोषराहित्य, लाक्षण्य (व्यग्य), रीति, गुण, अलंकार, रस, वृत्तिकी स्थापना की गयी है। काव्य सम्बन्धी अन्तिम विवेचन हमें 'साहित्यदर्पण'कार विश्वनाथ कविराज और 'रसगगाधर'कार जगन्नाथ पण्डितराजमें मिलते हैं। विश्वनाथने काव्यको रसात्मक बतलाया है (सा० द० १ ३) और पण्डितराजने रमणीय अर्थके प्रतिपादक शब्दको काव्य कहा है। इस प्रकार काव्यके अर्थकी व्याप्तिमें कहीं सकोच और कहीं विस्तार दिखाई देता है। इसका कारण यही है कि काव्यके सम्बन्धमें सर्वग्राही दृष्टिकोण उत्पन्न नहीं हो सका। जिन तत्त्वोंकी ओर ये आचार्य इंगित करते हैं वे सूक्ष्म तत्त्व हैं, जैसे रस (भरतमुनि), शब्दार्थकी समवायवृत्ति (मम्मट), सौन्दर्य (दण्डी), रीति (वामन) और ध्वनि (ध्वनिकार और आनन्दवर्द्धन), और इनमेंसे प्रत्येक तत्त्व अपने बलपर स्वतन्त्र रूपसे काव्यकी आत्मा होने योग्य है। परन्तु प्रत्येक आचार्यका यह आग्रह रहा है कि उसके मतवाद और अन्य मतवादोंमें अगागी सम्बन्ध रहे।

मम्मटने काव्यके तीन भेद किये हैं - उत्तम, मध्यम और अधम। यह वर्गीकरण शब्दार्थके वाचक, लाक्षणिक और व्यग्य प्रयोगोंके आधारपर किया गया है। व्यग्यकाव्य उत्तम, लाक्षणिक मध्यम और वाचक अधम है (का० प्र० १ ५, ६) मम्मट काव्यमें रस, गुण और अलकारकी स्थिति मानते हैं, परन्तु रसको सर्वोपरि बतलाते हैं। रस यदि आत्मा है तो गुण रसका उत्कर्ष करनेवाले और उसे अचल स्थितिमें रखनेवाले हैं। (का० प्र० उ० ८ ६६) अलंकारके सम्बन्धमें भी कदाचित् उनका यही मत है। यद्यपि उन्होंने 'अनलंकृत' वाक्यको भी

(जिसमें अलकार अस्फुट अथवा अप्रकाशित हों) काव्य माना है। अलकार रसके धर्म नहीं ह, अत वे रसके साक्षात् उत्कर्षक न होकर शब्दार्थ द्वारा परस्पर सम्बन्धसे रसका उत्कर्ष करते हैं। विश्वनाथने रसको ही काव्यकी आत्मा माना है और उत्तम काव्यमें रसकी सर्वोपरि स्थिति बतलायी है। वर्णनात्मक काव्यको जहाँ रसकी स्थिति नहीं है, उन्होंने गौण काव्य कहा है। इनके अतिरिक्त किसी भी अधम काव्यकी स्थिति उन्हें अमाननीय है।

काव्यप्रयोजन और काव्यहेतुपर भी प्राचीन आचार्योंने विचार किया है। जहाँतक काव्यप्रयोजनका सम्बन्ध है, प्राचीनोंने व्यावहारिक दृष्टिको प्रधानता दी है और काव्यको अर्थ, धर्म, कामके अतिरिक्त मोक्षका भी साधन बतलाया है। भामहने 'काव्यालकार'में इस चतुर्वर्गके साधनके अतिरिक्त कला-वैलक्षण्य, प्रीति और कीर्तिको भी कलाका प्रयोजन कहा है—धर्मार्थकाममोक्षाणा वैचक्षण्य कलासु च। प्रीतिं करोति कीर्तिं च साधुकाव्यनिबन्धनम्। (काव्यालकार : १, २) मम्मटके अनुसार 'काव्य यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये। सद्य परनिर्वृतये कान्तासम्मितयोपदेशयुजे॥' स्पष्ट है कि यह दृष्टि काव्यको लोकोपजीवी ही मानती है और उस लोकोत्तर पक्षको महत्त्व नहीं देती जो उत्कृष्ट काव्यका लक्षण है अर्थात् रस, चमत्कार, ध्वनि या व्यग्यार्थ, कल्पनाका आनन्द आदि। पाश्चात्य विद्वानोंने काव्यप्रयोजनके इन सूक्ष्म रूपोंपर भी विचार किया है। मनोविज्ञान और मनोविश्लेषणात्मक शास्त्र इस सम्बन्धमें हमारे सहायक रहे हैं, क्योंकि उनके द्वारा हमने कविकी मन-प्रक्रियाको सुस्पष्ट रूपसे जाना है और पाठक अथवा श्रोताकी ग्रहणशीलता एवं काव्यगत सवेदनासे भी आज हम अधिक व्यापक रूपमें परिचित हैं। काव्यहेतुके सम्बन्धमें भी पश्चिममें अधिक गहराईसे विचार किया गया है। प्राचीनोंने शक्ति (प्रतिभा), निपुणता (व्युत्पत्ति) और अभ्यास, काव्यके तीन प्रमुख हेतु बतलाये हैं। किसी आचार्यके मतमें इन तीनोंका स्वतन्त्र अस्तित्व है, परन्तु आचार्य मम्मट इन तीनोंको सम्मिलित रूपमें एक ही कारण मानते हैं। कोई-कोई प्रतिभाको ही मुख्य और प्राथमिक काव्यहेतु मानते हैं, यद्यपि काव्यको सस्कारी और शाणोत्तीर्ण बनानेके लिए निपुणता और अभ्यास भी वाञ्छनीय है, क्योंकि उनके द्वारा काव्यकी चमत्कृति बढ़ती है। प्रतिभा, व्युत्पत्ति और अभ्यास जिसमें तीनों हैं, वही कवि है। राजशेखरने काव्यकी उत्पत्तिके प्रमुख कारण 'समाधि' (मनकी एकाग्रता अथवा मानसिक प्रयत्न) और अभ्यास (बाह्य प्रयत्न) माने हैं। इन दोनोंके द्वारा जो शक्ति उत्पन्न होती है उसका प्रसार, विस्तार या व्यापार 'प्रतिभा' और 'व्युत्पत्ति'के द्वारा होता है। 'प्रतिभा'का लक्षण इस प्रकार दिया गया है 'प्रज्ञा नवनवोन्मेषशालिनी प्रतिभा मता' अर्थात् जिस प्रज्ञाके द्वारा नयी-नयी कल्पना सम्भव हो। इस प्रतिभाके दो प्रकार माने गये हैं कारयित्री (काव्यरचना करनेवाली) और भावयित्री (बोध करानेवाली)'। कारयित्री प्रतिभा तीन तरहकी है सहजा (पूर्व जन्मके सस्कारसे प्राप्त), आहार्या (इस जन्मके सस्कारसे प्राप्त) और औपदेशिका (मन्त्र-तन्त्र शास्त्रिक द्वारा प्राप्त)। पश्चिमी साहित्य-शास्त्रमें 'इमेजिनेशन', 'इन्ट्यूटिव फैकल्टी' अथवा 'पोइटिक् सेन्स'के अन्तर्गत कवि-प्रतिभाकी विस्तृत विवेचना हुई है।

यह स्पष्ट है कि काव्यके सम्बन्धमें पूर्व-पश्चिममें अनेक प्रकारके विचार हैं और उन्हें एक केन्द्रबिन्दुपर लाना बहुत कठिन है। समीक्षकों और कवियोंने अपनी-अपनी प्रवृत्तियोंके माध्यमसे काव्यको देखा और समझा है और प्रवृत्तियोंकी विभिन्नताके कारण काव्यके मूल तत्त्वके सम्बन्धमें भी उनके आग्रहमें भेद है। हमारे यहाँ 'रस'की व्याख्या 'वेदान्त दर्शन'के आधारपर हुई है और रसानुभवको स्पष्ट करनेके लिए अन्य मतवादोंसे भी सहारा लिया गया है, परन्तु पश्चिममें काव्यविवेचनाका दार्शनिक पक्ष अधिक महत्त्वपूर्ण है, क्योंकि वहाँ सौन्दर्यशास्त्र दर्शनका ही अग है। इस विवेचनामें हम काव्यसमीक्षकको अत्यन्त ऊँची और सैद्धान्तिक भूमिपर पाते हैं। अरस्तूके इस कथनमें कि 'काव्य प्रकृतिकी अनुकृति है', इस प्रकारका सिद्धान्त सामने आता है कि काव्य कोई स्वतन्त्र वस्तु नहीं है—प्राथमिक अनुभव नहीं है। प्लेटो तो उसे नकलकी नकल कहता है। वॉन नार्फका कहना है कि काव्य सत्यकी अनुभूतिका प्रयासमात्र है, यद्यपि छद्मवेशमें, काव्यकी तथ्यमूलक भित्तिपर कई पश्चिमी लेखकोंने बल दिया है। कैम्पबेलके अनुसार काव्य सत्यका मुखर रूप है। ओ० डब्ल्यू० हेलमने काव्यकी अलकृत वर्णच्छटाको वर्ण्य वस्तु-(सत्य)की रूपरेखासे अलग करके देखा है। उसका कहना है कि कविताका लक्ष्य सत्यकी शुभ्र ज्योति है, परन्तु उसको प्रभावशाली बनानेके लिए वह इन्द्रधनुष-सी वर्णच्छटाको ग्रहण कर लेती है। एक दूसरे प्रकारके कथन वे हैं जो काव्यके लिए दार्शनिक भूमि नहीं खोजते, मनुष्यके मनोविज्ञानमें ही उसका स्वरूप देखते ह। कार्लाइलका यह कहना कि कविताके द्वारा मनुष्य अपने अस्तित्वको सन्तुलित एव समन्वित बनानेका प्रयत्न करता है, ऐसा ही एक मनोवैज्ञानिक तथ्य है। इसी प्रकार शेली जब काव्यको प्रसादचेता और मेधावी महाप्राणोंके सर्वश्रेष्ठ और सर्वाधिक आनन्दमय क्षण मानता है तो वह काव्यका मनोवैज्ञानिक निरूपण ही करता है। आधुनिक मनोवैज्ञानिकोंने तो अत्यन्त विशदतासे काव्यप्रेरणाके मूल स्रोतों और उसकी प्रक्रियापर विचार किया है।

पश्चिमी आलोचकोंने भी काव्यको कविके अंतरग और बहिरगसे सम्बन्धित करना चाहा है। अतरगसे सम्बन्धित करनेकी प्रकिया जॉन ड्रिंकवाटरमें दिखलाई देती है, जिनका कहना है कि काव्य पवित्रीकृत जीवन है। उसमें दु ख या लज्जाके भावका उदात्तीकरण मात्र नहीं है, वह भावको क्षुद्रताकी भूमिसे ऊपर उठाकर उसे असाधारणत्वकी कोटि दे देता है। बहिरगसे सम्पर्कित करनेवाला समीक्षक आरनॉल्ड काव्यका नाता जीवनसे जोड़ता है और उसे जीवनकी समीक्षा कहता है। वस्तुत ये दोनों एकदम विरोधी ध्रुव हैं। पहले दृष्टिकोणमें काव्य कविके अन्त करणका विस्फोट है, तो दूसरेमें वह बाह्य परिस्थितियोंकी प्रतिक्रियामात्र है। व्यक्तिनिष्ठ काव्य (गीतिकाव्य) पहली कोटिके अन्तर्गत आता है और वस्तुनिष्ठ काव्य (प्रबन्धकाव्य) दूसरी कोटिके अन्तर्गत। दोनों ही

दृष्टिकोण स्वतः एकांगी हैं, परन्तु उन्हें परस्पर पूरक समझा जा सकता है। यह आवश्यक नहीं है कि किसी विशिष्ट कविके व्यक्तित्वमें दोनोंका समाहार न हो सके।

विशुद्ध साहित्यिक दृष्टिसे विवेचन करें तो कुछ पश्चिमी विद्वान् काव्यको आनन्द-कोटिमें रखते हैं। बेकन इनमें पहले हैं। उनका कहना है कि काव्य असत्य भाषण है, परन्तु यह असत्यवाचन आनन्दप्रद है। एक दूसरे आलोचक हेमरटनके शब्दोंमें काव्य सुन्दर झूठ है। इस काव्यगत आनन्दकी विवेचना करते हुए आलोचकोंने विभिन्न तत्त्वोंको अधिक महत्त्व दिया है। काव्यशास्त्री काव्यगत आनन्दकी व्याख्या रस, अलंकार, रीति, गुण, औचित्य एवं चमत्कारके तत्त्वोंके आधारपर करते हैं। ये तत्त्व पूर्व और पश्चिम दोनों ओर समान रूपसे स्वीकृत हैं, अन्तर उनकी व्याख्या और व्याप्तिमें है। भारतीय आचार्योंने जहाँ इनमेंसे प्रत्येककी स्वतन्त्र और सर्वोपरि सत्ता स्वीकार की है, वहाँ एकको प्रधान स्वीकार करते हुए उन्होंने अन्य काव्यांगोंको उसीमें समीकृत कर दिया या उसीका अंग बना लिया है। इस प्रकार उनकी काव्य-विवेचना अतिव्याप्ति दोषसे दूषित है। वास्तवमें भारतीय शास्त्रीय चिन्ता मौलिक चिन्तनसे कुछ आगे बढ़कर शीघ्र ही सम्प्रदायोंमें बँध गयी और प्रत्येक सम्प्रदाय अपनेको सर्वश्रेष्ठ और सर्वग्राही सिद्ध करनेकी धुनमें औचित्यकी सीमाका उल्लंघन करता हुआ अतिव्याप्तिसे दूषित हो गया और सन्तुलन खो बैठा। इन व्याख्याओंमें काव्यकी रस-व्याख्या सबसे अधिक लोकप्रिय हुई। भारतीय काव्यशास्त्रमें मूलतः रसको ही काव्यकी आत्मा माना गया है और रसात्मक वाक्यको ही काव्यकी संज्ञा दी गयी है। पश्चिममें भी यह रसवादी दृष्टिकोण मिलता है। जैसे जॉन ड्रिंकवाटरकी स्थापना है कि कविता मूलतः भाव-संवेदनाओंसे सम्बद्ध है जो परिवर्तनशील संसारमें नित्य हैं। जे० सी० पॉवेके मतानुसार भी काव्यमें रसात्मकता और मानवीयताके उपादान परमावश्यक हैं। भारतीय काव्य-समीक्षामें आलंकारिकोंका बड़ा महत्त्व है, परन्तु पश्चिममें भी काव्यकी कल्पनाको प्रमुख उपकरण मानकर उसके तथ्योंपर विशद रूपसे विचार हुआ है। शेलीके अनुसार काव्य कल्पनाकी ही अभिव्यंजना है और 'ला मारतीन'का कहना है कि काव्य महाप्राणोंका प्रभात-स्वप्न है। रीति और गुण भाषा-शैलीके तत्त्वोंसे सम्बन्धित हैं। पश्चिममें इन तत्त्वोंकी विशद व्याख्या हुई है। वास्तवमें काव्यका बहिरंग ही आकर्षणकी पहली वस्तु है और फलस्वरूप समीक्षकोंका ध्यान पहले इसी पक्षपर गया है। पश्चिमी काव्य-समीक्षकोंका एक ऐसा वर्ग भी है जो चमत्कारको प्रधानता देता है। यह मत भारतीय आचार्योंके 'वक्रोक्ति' मतसे मिलता-जुलता है।

काव्य हृदय और बुद्धिकी संश्लिष्टि है। उसे केवल रसवादके अन्तर्गत लाना असम्भव है। आज हम काव्यको रसमूलक (प्रबन्धकाव्य), भावमूलक (गीतिकाव्य), विचारमूलक (निबन्धकाव्य), चमत्कारमूलक (सूक्तिकाव्य और ध्वनिकाव्य) और परिहासमूलक (परिहास या विडम्बनाकाव्य) मान सकते हैं। रस एवं भाव काव्यके हृदयपक्ष हैं और विचार, चमत्कार (वाग्वैदग्ध्य) एवं परिहास बौद्धिक पक्ष। इस प्रकार काव्यकी ये पाँच कोटियाँ हैं। इससे भिन्न एक कोटि कल्पनामूलक काव्य (आलंकारिक काव्य) की भी मानी जा सकती है। परन्तु काव्यमें रस और अलंकारका बहुत कुछ अन्योन्याश्रित सम्बन्ध है; कमसे-कम श्रेष्ठ काव्यमें। जहाँ अलंकार भावसृष्टिसे पृथक् स्वतन्त्र सृष्टि हैं, साध्य हैं, वहाँ वे चमत्कारवाद अथवा वाग्वैदग्ध्यके अन्तर्गत आयेंगे। गीति काव्यमें केवल भावतक पहुँचा जा सकता है। प्राचीनोंने उनमें रसको व्यंग्य माना है और अन्य काव्यतत्त्वोंसे स्वतन्त्र ध्वनितत्त्वकी कल्पना की है, परन्तु रसवादके आग्रहके कारण वास्तवमें भारतीय काव्य-शास्त्रका यह परवर्ती विकास रसदृष्टिसे ही नियोजित एवं सीमित है।



काव्य-तत्त्वोंमेंसे रीति, गुण, औचित्य और शब्दालंकार काव्यके बहिरंग माने जा सकते हैं और अन्तरंगके अन्तर्गत कविका भाव-जगत्, उसका हास परिहास और चमत्कार-भाव आता है। इन्हींके आधारपर काव्य प्रबन्ध, गीति, निबन्ध, परिहास या विडम्बना और सूक्तिके विभिन्न भेदोंमें विभाजित किया जाता है। कविके भाव-जगत्में जहाँ एक ओर रस और भाव हैं, वहाँ दूसरी ओर अर्थालंकारोंसे संयोजित अप्रस्तुत विधान भी, जो कल्पनामूलक सौन्दर्य-सृष्टिकी रचना करता है। इस प्रकार काव्यमें केवल रस या अलंकारकी ही स्थिति न मानकर विचार, परिहास एवं वाग्वैदग्ध्यकी भी स्थिति मान ली जाती है। यह आवश्यक नहीं है कि रसमूलक काव्यमें अलंकार रहे ही नहीं या निबन्ध-काव्यमें रसमूलक या अलंकारमूलक प्रकरण एकदम न हों। हमें काव्य-तत्त्वोंको अंग-अंगीके रूपमें लेना होगा तभी हम काव्यके सार्वभौमिक रूपको ग्रहण कर सकेंगे।

काव्यके निर्माणमें कविके स्वभाव, संस्कार और देश-कालकी परिस्थितियोंका भी महत्त्वपूर्ण हाथ है। प्रत्येक कविके काव्य-लेखनकी भूमिका अन्य कविकी काव्य-लेखनकी भूमिकासे भिन्न रहती है और फलस्वरूप काव्यका स्वरूप भी बदल जाता है। प्रत्येक कलाके बाह्यागपर उस युगकी बदलती लोकरुचिका प्रभाव पड़ता है। अपूर्व प्रतिभासम्पन्न कवि अपनी प्रतिभाके बलपर लोकरुचिको भी बदल सकता है, परन्तु अधिकांश कवि लोकरुचिका अनुगमन करते हैं। युगधर्मके बदलनेपर प्राचीन संकेत जीर्ण पड जाते हैं और कविके लिए नये प्रतीकों और संकेतोंको खोजना आवश्यक हो जाता है। भक्तियुग अथवा रीतियुगके प्रतीकोंसे आजके काव्यके प्रतीकोंकी तुलना करनेपर यह बात स्पष्ट हो जाती है। साहित्यके इतिहासके अध्ययनसे यह स्पष्ट हो जाता है कि जीवनपद्धतिके अन्तरसे काव्यपद्धतिमें भी परिवर्तन हो जाता है। युगधर्म और काव्यलेखनमें अनन्य सम्बन्ध है। देशकालवैशिष्ट्य और युगवैशिष्ट्य प्रत्येक कलाकृतिमें सूक्ष्म रूपसे रहते हैं, यद्यपि युगातीत जातीय एवं राष्ट्रीय विशेषताओंकी फल्गुधारा भी उसमें निरन्तर प्रवाहित होती रहती है।

कविताके क्षेत्रमें जिन अपरिहार्य परिवर्तनोंने नये काव्यरूपोंको जन्म दिया वे हमारे मनमें यह शंका उठाते हैं कि क्या कविताका तेजोमय युग समाप्त हो गया और क्या महाकाव्यसे गीतिकाव्यकी ओर बढते हुए हम निरन्तर

हासकी ओर बढ़ रहे हैं? कविता ही क्यों, सभी कला-क्षेत्रोंमें इस प्रकारकी शंका उठती है। स्वयं महाकाव्यकी भीतरी स्थितिमें कितना परिवर्तन हुआ है, यह 'महाभारत' और 'रघुवंश'के तुलनात्मक अध्ययनसे स्पष्ट हो जाता है। मुद्रण-कलाके आविष्कारसे पहले काव्य कण्ठस्थ कर लिया जाता था और उसमें तत्त्वज्ञान, उपदेश, चरित्र, इतिहास, काव्य सब कुछ था। वास्तवमें महाकाव्यका विराट् स्वरूप विश्वकोशकी भाँति समस्त युगज्ञानका समुच्चय था। गद्य वाङ्मयके विकासके बाद इतिहास, चरित्र, तत्त्वज्ञान और कथाके लिए नया क्षेत्र खुला और काव्य केवल काव्यानुकूल विषयोंतक सीमित रह गया। कालान्तर-में दीर्घ काव्यकी परम्परा भी समाप्त हो गयी और गीति-काव्यका जन्म हुआ। गीति-काव्य प्रजातन्त्र और व्यक्ति-स्वातन्त्र्यकी उपज है। व्यक्तिगत अनुभवकी उत्कट भावतरंग ही गीति-काव्यका निर्माण करती है और उत्कट भावना दीर्घ कालतक टिक नहीं सकती। फलस्वरूप, आज काव्य-क्षेत्रमें स्वल्प गीतोंका प्राधान्य है। इस उदाहरणसे यह स्पष्ट है कि कविताके सम्यक् अध्ययनके लिए ऐतिहासिक दृष्टिकोणकी आवश्यकता है। नयी कविताके प्रति जो आज कुत्साका भाव है वह इसीलिए कि हम उसे नये सामाजिक परिवेशमें रखकर देख नहीं पाते।

ऐतिहासिक अध्ययनके अभावमें काव्यकी सभी व्याख्याएँ एकांगी, अतः अपूर्ण बन गयी हैं। उनमें सम्प्रदायाग्रह ही अधिक है। आज इस प्रकारका अतिवाद सम्भव नहीं है और काव्यके सम्बन्धमें नयी दृष्टिकी आवश्यकता है। यह नयी दृष्टि सार्वभौमिक होगी, साम्प्रदायिक नहीं। —रा० म०

**काव्य-कला**—काव्यमें अनुभूतिकी प्रधानता है और क्रोचे-के अनुसार अनुभूति ही अभिव्यंजना है। फलस्वरूप, काव्य-कलाका वास्तविक स्वरूप कविके मनका सौन्दर्य-बोध है और उस सौन्दर्य-बोधको कला-माध्यमों द्वारा तद्वत् रूप देना ही श्रेष्ठ कला है। इस चिन्तन-पद्धतिमें 'कला' काव्यसे निचले स्तरकी चीज है। कला-माध्यमों द्वारा जो हमें मिलता है वह कवि कलाकारके मनके सौन्दर्य-बोधसे कुछ कम, कुछ हीन ही होता है। प्राचीनोंने काव्यको कलासे अलग रखकर अपनी सुरुचिका परिचय दिया है और चौंसठ कलाओंकी गणना करते हुए 'समस्यापूर्ति,' 'अक्षरच्युतक' और 'मात्राच्युतक' आदि कविकर्मके भीतर उल्लिखित किये हैं। परन्तु आधुनिक संदर्भमें हम कविताके बहिरंगसे सम्बन्धित कौशलको काव्यकलाका नाम देते हैं। फलतः काव्यानुभूतिके स्थिरीकरणके लिए जिन प्रतीकात्मक उपकरणोंका उपयोग होता है वे काव्यकलाका निर्माण करते हैं। काव्य-कलाको हम रचना-कौशल कह सकते हैं। कविके हेतुके अनुरूप कविता कहीं कल्पनामय, कहीं भावनामय और कहीं विचारात्मक होती है। रस-पोषणके लिए भी कवि अनेक युक्तियोंका प्रयोग करते हैं। रचनाका लघु-दीर्घ आकार, अनुभूतिके वेग एवं उसकी व्याप्तिपर आधारित है। वास्तवमें काव्य-कलाका क्षेत्र बड़ा व्यापक है और उसका एकमात्र मापदण्ड यह है कि उसके द्वारा रसोत्कर्ष होता है कि रसापकर्ष।

काव्य-कलाका सम्बन्ध रचनाके विविध अंगोंसे है। पहली वस्तु जिसपर हमें विचार करना है वह पार्श्वभूमि है। कवितामें पार्श्वभूमिका उपयोग इस प्रकार होता है कि वर्ण्य वस्तुके स्थापन एवं निर्वाहकी एक योजना कवि प्रारम्भमें अपने मनमें बना लेता है और पश्चात् उस पार्श्वभूमिसे तिलभर भी हटना उसके लिए सम्भव नहीं है। पार्श्वभूमिका विशद उपयोग चित्र-कलामें होता है, परन्तु काव्य-कलामें भी सीमित रूपसे उसका उपयोग होता है। उदाहरणस्वरूप, गीताके उपदेशकी पृष्ठभूमिके लिए कुरु-पाण्डव-सेनाओंकी तैयारी और सज्जाका विशद पार्श्वपट 'महाभारत'में उपस्थित किया गया है। यह पार्श्वभूमि कभी मूल विषयकी संवादी रहती है और कभी विरोधी पद्धतिपर सज्जित की जाती है। विरोधी पद्धतिपर प्रतिष्ठित पार्श्वभूमि अधिक आकर्षक होती है, क्योंकि उसमें विषयान्तर्गत द्वन्द्वका आभास मिलता है।

कहीं-कहीं प्रकृतिको भी पार्श्वभूमिके लिए चित्रित किया जाता है, विशेष रूपसे उद्दीपनके अन्तर्गत अथवा भावारोपमूलक पद्धतिमें, जिसे अँग्रेजीमें 'पैथेटिक फ़ैलेसी' कहते हैं। काव्य-कलामें प्राकृतिक संदर्भों और प्रतीकोंका अप्रतिम महत्त्व है।

काव्य-कलाका एक अन्य उपकरण, वातावरण निर्माण है। यह निर्माण रस-परिपोषका सहायक होता है। परिपार्श्व (पार्श्वभूमि)की अपेक्षा वातावरणकी योजना अधिक श्रमसाध्य है। रसग्रहणकी अनुकूल मनःस्थितिकी निर्मितिमें वातावरण सबसे अधिक सहायक होता है। कभी-कभी किन्हीं संकेतों अथवा उल्लेखोंसे एक उदात्त भावनाका निर्माण हो जाता है, परन्तु ये संकेत या उल्लेख विशिष्ट होते हैं अथवा स्थानिक विवरणसे उन्हें ग्रहण किया जाता है। वास्तवमें संवादी वातावरणका निर्माण काव्य-कलाकी सर्वोपरि साधना है, जैसे, करुण रसके प्रसंगमें करुण रसका परिपोषक वातावरण अनिवार्य है। उसके अभावमें रसा-स्वादन अपूर्ण रहेगा। वातावरण-निर्माणमें कल्पना सबसे अधिक सहायता करती है। पौराणिक और ऐतिहासिक सन्दर्भोंका उपयोग भी वातावरणको पुष्ट करता है।

काव्य-कलाका तीसरा तत्त्व वर्णन है। वर्णन स्वयं एक सम्पूर्ण कला है। महाकाव्य, कथाकाव्य और खण्डकाव्यमें वर्णनोंकी प्रधानता रहती है। प्रेम-विलासका वर्णन, नायक-नायिकाके सौन्दर्यका वर्णन, प्रकृति-वर्णन, स्वयंवर-वर्णन, युद्ध-वर्णन इत्यादि महाकाव्य-प्रथित वर्णनोंकी साहित्यमें भरमार है। गीतिकाव्यमें वर्णन सांकेतिक और मधुर होता है। वर्णनमें अलंकारोंका उपयोग आवश्यक नहीं है, क्योंकि इससे कृत्रिमताका आभास हो सकता है। वर्णनका एक सूक्ष्म रूप भी है जो हलचल, स्थल और व्यक्तिके वर्णनसे अलग अन्तर्द्वन्द्व अथवा मनःशौर्यतक सीमित है। वक्तृत्वपूर्ण वर्णनोंकी एक सुन्दर परम्परा वीर-काव्य और धार्मिक-काव्यमें दिखलाई देती है। आधुनिक काव्यमें वर्णन सांगोपांग नहीं किया जाता क्योंकि ऐसे वर्णनमें अद्भुत रस और अलंकार-प्राचुर्यको स्थान नहीं मिल सकता। अतः नया कवि वर्णनकी सहेतुकताका अधिक कायल है और प्रसंगके अनुरूप दो-चार रेखाओंमें ही समग्रताका

आभास देनेकी चेष्टा करता है।

काव्यकलाका एक अन्य तत्त्व शब्द-चित्र है। व्यक्ति अथवा प्रसगके मूर्तिमन्त चित्र श्रेष्ठ काव्यकी विशेषता हैं। शब्द-चित्र काव्य-रसिकको विशेष आनन्द देते है, क्योंकि उनके द्वारा सूक्ष्म सौन्दर्यकी प्रतीति होती है। यह आवश्यक नहीं है कि शब्द-चित्र दृश्यगत सौन्दर्यसे ही सम्बन्धित हों, सूक्ष्म मानसिक तारतम्यका भी उनमें सकेत मिल सकता है, जैसे 'प्रसाद'के 'आँसू' काव्यमें। शब्द-चित्रका सूक्ष्म होना आवश्यक है, क्योंकि सूक्ष्म वर्णनसे ही शब्द-चित्र साकार होता है।

पुनरुक्ति भी काव्य-कलाका एक प्रमुख अंग है। सामान्य पुनरुक्ति दोषके अन्तर्गत आती है, परन्तु जहाँ कल्पना, भावना या विचारको वल देने या मूर्तिमान् करनेके लिए उसका उपयोग होता है, वहाँ वह कलात्मक हो जाती है। गीतिकाव्यमें ध्रुवपदकी पुनरुक्ति गीतिके भावसौष्ठवका प्रमुख अग मानी जाती है। काव्य-सज्जाको लेकर अनेक विशिष्ट पद्धतियोंका निर्माण हुआ है और परिणामस्वरूप काव्यकलामें नये अध्याय जुडे हैं। प्रत्येक युग काव्यके द्वारा युगके नये उपादानोंको अपना सस्कार वनाता है, अत नये भाव-विकास एव नये सस्कारोंके कारण काव्यके कलापक्षका नित-नूतन विन्यास होता रहता है। विविध काव्य-प्रकार विविध काव्यकलाके सूचक हैं। भावगीत, नाट्यगीत, गजल, रुबाई, सानेट, मुक्तक जैसे अनेक नये कलारूप आधुनिक काव्यके अग वन गये हैं। काव्यकलाका मर्यादित रूप महाकाव्य और खण्डकाव्यमें सुरक्षित है, तो उसका स्वच्छन्द रूप प्रगीतकाव्य एव मुक्त छन्दमें प्रकट हुआ है। नये काव्यरूप रसग्रहणके क्षेत्रमें नयी समस्याएँ लेकर आते हैं और इसलिए प्रत्येक युगमें कवि-कौशलका रूप वदलता रहता है —रा० भ०

**काव्य-दोष**—सस्कृत साहित्य शास्त्रमें प्रारम्भसे ही दोष-विवेचन मिलता है। भरतने (४ श० ई०) 'नाट्यशास्त्र'में (१७ . ८८, ९४) केवल इतना ही लिखा है कि दोषकी स्थिति भावात्मक है, गुण उसका विपर्यय है। भामहने (७ श० ई०) 'काव्यालंकार'में (परि० ४) कहा है कि काव्यमें सत्कवि इसका प्रयोग नहीं करते। दण्डीने (७ श० ई०) 'काव्यादर्श'में (परि० १ दोषनिन्दा) सामान्य दोषके विषयमें केवल दो वातें कही हैं १ दोष काव्यमें विफलताके कारण होते हैं तथा २ विद्वानोंको काव्यमें इनका परिहार करना चाहिये। अग्निपुराणमें कहा गया है कि दोष उद्वेगजनक है। वामनने (९ श० ई० मध्य) 'काव्यालकारसूत्र'-(अधि० २ : अ० १२)में दोषके लक्षणोंका विवेचन करते हुए वतलाया है कि दोषके अन्तर्गत उन तत्त्वोंकी गणना होती है, जो काव्य-सौन्दर्यकी हानि करते हैं। मम्मटके (११ श० ई० उत्त०) 'काव्यप्रकाश' (उल्लास ७)-के अनुसार मुख्य अर्थका जिससे अपकर्ष हो उसे दोष कहते हैं। उद्देश्यकी प्रतीतिका विघातक होना ही मुख्यार्थका अपकर्ष है। यह मुख्य अर्थ है रस और उसके आश्रयसे गौण रूपमें वाच्य भी। विश्वनाथने (१३, १४ श० ई०) 'साहित्यदर्पण'(परिच्छेद ७)में इसी वातको और भी सरल ढंगसे कह दिया है कि जिससे मुख्य अर्थका अपकर्ष हो वह दोष है। इस प्रकार जो रसका अपकर्षण करे अथवा हानि करे वह दोष है। रसकी हानि तीन प्रकारसे सम्भव है १ रसकी प्रतीतिमें विलम्व द्वारा, २ अवरोध द्वारा और ३ रस-प्रतीतिके पूर्ण विघात द्वारा। साराश यह कि मूल रूपमें रस और गौण रूपमें शब्द और अर्थके अपकर्ष द्वारा काव्यका अपकार करनेवाले तत्त्व दोष कहलाते हैं। 'काव्य-प्रकाश'के 'प्रदीप' टीकाकारका कथन है कि उद्देश्यकी प्रतीतिके विघातक तत्त्वोंको दोष कहते हैं। इसके अन्तर्गत सभी प्रकारके विषय आ जाते हैं, क्योंकि वे प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रूपसे रसके ही परिपाककर्ता होते हैं।

हिन्दीके आचार्योंमें केशवने 'रसिकप्रिया' (१५९१ ई०) तथा कविप्रिया(१६०१ ई०)में दोषके तीन वर्ग तथा उनके भेदोंका उल्लेख किया है, पर उसके सामान्य लक्षणका विवेचन नहीं किया है। वैसे केशव काव्यमें दोषको असह्य मानते हैं—'प्रभु न कृतघनी सेइये, दूषण सहित कवित्त।' चिन्तामणिने 'कविकुल कल्पतरु'(१६५० ई०)के चौथे अध्यायमें दोषोंका वर्णन किया है। इसका अधिकाश आधार 'काव्यप्रकाश' और 'साहित्यदर्पण' है। तोषनिधिने 'सुधानिधि(१६३४ ई०)में रसदोषका चित्रण किया है। जसवन्तसिंह, पद्माकर, मतिराम तथा भूषणके ग्रन्थोंमें दोषोंका उल्लेख नहीं है। कुलपति मिश्रने 'रसरहस्य'के (१६७० ई०), जिसका आधार 'काव्यप्रकाश' है, पाँचवें वृत्तान्तमें दोषोंपर विचार किया है। इन्होंने काव्यप्रकाशके आधारपर लगभग सभी दोषोंके लक्षण एव उदाहरणों और अन्तमें दोष-समाधानके अन्तर्गत उन दोषोंको दूर करनेके उपायोंका वर्णन किया है। इन्होंने विवेचनमें बड़ी ही क्षमता दिखलायी है। इनका एक महत्त्वपूर्ण स्थान है। देवने 'काव्यरसायन'(१७०२ ई०)में रसदोषका विवेचन किया है।

सूरति मिश्रने 'काव्यसिद्धान्त'(१८ श० पूर्वा०)में दोषों तथा उनको दूर करनेके उपायपर विचार, 'दोषाकुश' शीर्षकके अन्तर्गत अधिक विस्तारसे किया है। यह ग्रन्थ महत्त्वपूर्ण है। काव्यशास्त्रके सभी अंगोंपर प्रकाश डालनेके कारण सूरति मिश्रकी गणना हिन्दी काव्यशास्त्रके प्रधान आचार्योंमें होती है। कुमारमणि भट्ट कृत 'रसिकरसाल'-(१७१९ ई०)का आधार 'काव्यप्रकाश' है। लगभग सभी काव्यागोंपर इसमें विवेचन किया गया है। इसमें दोषोंका भी विस्तृत वर्णन मिलता है।

श्रीपति प्रमुख आचार्योंमें हैं। इन्होंने दोषोंका विवेचन विस्तृत और स्वतन्त्र रीतिसे किया है। इन्होंने उदाहरणोंके लिए केशव तथा अन्य कवियोंके पद्योंको रखा है। इनके 'काव्यसरोज'(१७२० ई०)के चतुर्थ दलमें दोषोंका वर्णन है, जो अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। इन्होंने दोषोंकी यह परिभाषा की है—'जा पदार्थके दोष ते आछे कवित्त नसाइ। दूपन तासों कहत है श्रीपति पण्डित राइ।' (प्रथम दल १३, १५, १७)। इन्होंने 'काव्यसरोज'में दोषोंका वर्णन संक्षेपमें किया है, पर इनके 'कवि-कल्पद्रुम'(१७२३ ई०)में अधिक विस्तारसे वर्णन मिलता है। अन्य कवियोंकी कवितामें दोष दिखाकर श्रीपतिने अपनी सूक्ष्म दृष्टिका परिचय दिया है।

सोमनाथका 'रसपीयूषनिधि' (१७३७ ई०) काव्य-शास्त्रका एक प्रसिद्ध और महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। इसमें दोषोंका वर्णन है। यह ग्रन्थ 'काव्यप्रकाश'के आधारपर है। इसकी बीसवीं तरंगमें दोषोंके लक्षण और उदाहरण बड़े ही सुव्यवस्थित ढंगसे दिये गये हैं। भिखारीदासके 'काव्य-निर्णय'(१७४६ ई०)में दोषोंका सुव्यवस्थित एवं विस्तृत वर्णन 'काव्यप्रकाश'के आधारपर है। रतन कविने 'फतेह भूषण'(१७७३ ई०)में दोषोंका विस्तृत वर्णन किया है। जनराज कृत 'कवितारसविनोद'के (१७७६ ई०) ९वें विनोदमें दोषोंका विस्तृत वर्णन है। जगतसिंहके 'साहित्यसुधानिधि'का आधार 'चन्द्रालोक,' 'नाट्यशास्त्र,' 'काव्यप्रकाश,' 'साहित्यदर्पण' आदि हैं। उसकी दशम तरंगमें दोषोंका वर्णन है। अधिकांश दोष 'काव्यप्रकाश'के ही आधारपर हैं। जगतसिंहने दस दोषोंका वर्णन किया है और इनका विचार है कि अन्य सभी इनके अन्तर्गत आ जाते हैं।

यान कविका 'दलेल प्रकाश' (१७८३ ई०), रसिक गोविन्द-कृत 'रसिक गोविन्दानन्दघन' तथा ग्वाल कवि-कृत 'दूषणदर्पण'(१८३३ ई०)में भी दोषोंका विवेचन मिलता है। लछिराम-कृत 'रावणेश्वर कल्पतरु'(१८९० ई०)में भी दोषोंका निरूपण है। इसमें चार प्रकारके दोष—१ शब्द-दोष, २. वाक्य-दोष, ३ रस-दोष तथा ४ अर्थ-दोषका सविस्तर वर्णन है। इन्होंने केशव द्वारा 'कविप्रिया'में वर्णित अनेक दोषों, जैसे, वधिर, मृतक, दुष्ट आदिपर स्पष्ट प्रकाश डाला है। केशवके समान इनका आधार 'चन्द्रालोक' है। कन्हैयालाल पोद्दारकी 'रसमंजरी' (१९३४ ई०), सीताराम शास्त्री-कृत 'साहित्यसिद्धान्त'(१९३३ ई०)में भी दोषोंका उल्लेख मिलता है। विहारीलाल भट्ट-कृत 'साहित्यसागर'(१९३७ ई०)में भी कुछ दोषोंका उल्लेख है।

भरतने दोषोंकी संख्या दस मानी है। 'अग्निपुराण'में मुख्य तीन दोष और उनके कुछ भेद निरूपित किये गये हैं। भामहने तीन प्रकारके दोष माने हैं १. सामान्य दोष ११, २. वाणी दोष ४ तथा ३ अन्य दोष ११ स्वीकार किये हैं। इनके अनुसार ये समस्त दोष एक दूसरेमें समन्वित होकर ११ रह जाते हैं। दण्डीने ११ दोषोंका उल्लेख किया है। वामनने दोषोंका निरूपण कुछ अधिक किया है। उन्होंने दोषोंके शब्दगत और अर्थगत भेद किये हैं। फिर इन्हें पददोष, पदार्थदोष, वाक्यदोष तथा वाक्यार्थदोषमें विभाजित किया है। इन्होंने शब्दगतके तीन भेद १ पदगत, २. पदार्थगत, ३ वाक्यगत तथा अर्थगतके दो भेद १ पदार्थगत और २. वाक्यार्थगत किये हैं। मम्मटने 'काव्यप्रकाश'में दोषोंका अधिक स्पष्ट विवेचन किया है। इन्होंने तीन प्रकारके काव्यदोष माने हैं, १ शब्ददोष ३७, २. अर्थदोष २३, ३. रसदोष १०। पदगत, पदांशगत और वाक्यगत दोष शब्ददोषके अन्तर्गत ही परिगणित कर दिये गये हैं। 'ध्वन्यालोक'(९ श० ई० उत्त०)में रसविषयक दोषोंके निरूपणमें दोषशब्दके स्थानमें 'अनौचित्य' शब्दका प्रयोग किया गया है। 'ध्वन्यालोक'-का अनुसरण करते हुए क्षेमेन्द्रने इसी विषयपर 'औचित्य-विचारचर्चा' (१०६३ ई०) नामक ग्रन्थ लिखा है। भोज-(११ श० ई० पूर्वा०)ने वाक्यदोषोंके अन्तर्गत अरीतिमत्को विपर्ययदोष माना है तथा रसदोषकी अनित्यताके आधार-पर उन्होंने वैशेषिक गुणोंकी कल्पना कर डाली है। विश्वनाथने 'साहित्यदर्पण'में दोषोंका अधिक विवेचन किया है, किन्तु वह 'काव्यप्रकाश'पर ही अवलम्बित है।

—टी० सिं० तो०

**काव्य-पाक**—कविशिक्षा(दे०)के अन्तर्गत प्रचलित शब्द। वामनके अनुसार 'गुणोंकी स्फुटता और पूर्णताको काव्य-पाक कहते हैं, इसकी उपमा आमके पकनेसे दी जाती है' (काव्यालंकारसूत्र . ३ : २ का संग्रहश्लोक १)। राजशेखरने 'काव्यमीमांसा'के पाँचवें अध्यायमें काव्य-पाक-पर विस्तृत विचार किया है। उनका कहना है कि 'निरन्तर अभ्याससे सुकविका वाक्य परिपक्वता प्राप्त करता है।' अपने पूर्वाचार्योंका मत उद्धृत करते हुए उन्होंने कहा है कि मंगलके मतानुसार सुप् (संज्ञापद) एवं तिङ्(क्रियापद)-के परिज्ञानसे परिपक्वता आती है, इसे 'व्युत्पत्ति' भी कहते हैं। परन्तु आचार्य सौशब्द्य(ठीक शब्दोंके सन्निवेश-की योग्यता)को, शब्दोंके ऐसे सन्निवेशको कि उन्हें हटाकर दूसरे शब्द न रखे जा सकें, काव्य-पाक कहते हैं। वामनने पदोंकी इस परिवृत्ति असहिष्णुताको 'शब्द-पाक' कहा है, परन्तु राजशेखरकी पत्नी अवन्तिसुन्दरी इस मतका खण्डन करते हुए कहती हैं कि 'यह 'पाक' नहीं अपितु कविकी अशक्ति है, क्योंकि महाकवियोंके एक ही वस्तुके विभिन्न शब्दोंमें किये वर्णन परिपक्वतासे पूर्ण होते हैं। इसलिए रसके अनुरूप शब्दार्थोंसे पदरचना करना ही 'पाक' है।'

वामनने वृन्ताक-पाक(बैंगन जैसी परिपक्वता)का उल्लेख किया है 'जिसमें केवल सुप्-तिङ्(नामपदों एवं क्रियापदों)का संस्कार ही सारभूत हो और वस्तु(अर्थ)-गुण क्लिष्ट हो, ऐसे काव्यको वृन्ताक-पाक कहते हैं। लोग इससे घृणा करते हैं' (काव्यालंकारसूत्र . ३ : २ : २)। राजशेखरने ९ प्रकारके काव्य-पाक बताये हैं—१ पिचुमन्दपाक, जो आदि और अन्तमें अस्वादु हो, २. बदरपाक, जो शुरूमें अस्वादु परन्तु परिणामतः मध्यम कोटि-का हो, ३. मृद्वीकापाक, जो प्रारम्भमें अस्वादु परन्तु परिणाममें स्वादु हो, ४ वार्ताकपाक, जो आदिमें मध्यम तथा परिणामतः अस्वादु हो, ५ तिन्तिडीकपाक, जो आदि-अन्तमें मध्यम कोटिका हो, ६ सहकारपाक, जो प्रारम्भमें मध्यम परन्तु अन्तमें स्वादु हो, ७ क्रमुकपाक, जो आदिमें उत्तम परन्तु अन्तमें अस्वादु हो, ८ त्रपुसपाक, जो आदिमें उत्तम परन्तु अन्तमें मध्यम हो, ९. नालिकेरपाक, जो प्रारम्भसे अन्ततक स्वादु हो। इनमेंसे १, ४, ७ संख्यावाले त्याज्य, २, ५, ८ संस्कार्य तथा ३, ६, ९ उपादेय हैं (का० मी० : अध्या० ५)।

—म० प्र० ल०

**काव्य-पुरुष (सारस्वतेय)**—कवि-शिक्षा(दे०)के अन्तर्गत कविकी कल्पना। 'सारस्वतेय'का अर्थ है सरस्वतीका पुत्र। राजशेखरने इसको 'काव्य-पुरुष' भी कहा है। सारस्वतेयके जन्मकी कथा 'महाभारत'में दो रूपोंमें मिलती है, एक तो यह कि भगवान्‌ने सरस्वतीसे एक पुत्र 'सारस्वतेय' उत्पन्न किया और उसे वेदाध्ययन करने तथा संसारमें वेदोंका

प्रचार करनेका आदेश दिया (शान्तिपर्व, अध्या० ३५९); दूसरा यह कि एक बार ऋषि दधीचि अलम्बुसा नामक एक अप्सराको देखकर विचलित हो उठे और सरस्वती नदीमें उनका वीर्यपात हुआ, जिसके फलस्वरूप सरस्वतीने एक पुत्रको जन्म दिया। सरस्वती इसे दधीचिके आश्रममें छोड़ आयी, सारस्वतेयने वेदाध्ययन किया और जब एक बार बारह वर्षके दुर्भिक्षके फलस्वरूप ऋषिगण वेदोंको भूल गये तब सारस्वतेयने उन्हें पुन वेद पढाया (शल्यपर्व अध्या० ५२)। 'वायुपुराण'में सारस्वतेयकी कथा इस रूपमें मिलती है कि ब्रह्माके प्रथम पुत्र भृगु अथवा कविकी पौलोमीसे एक पुत्रकी प्राप्ति हुई, जिसका नाम च्यवन रखा गया। च्यवनके दो पुत्र हुए—दधीचि और आलवान। दधीचिने सरस्वतीसे विवाह किया और इस दम्पतीने सारस्वतेयको जन्म दिया। उसने अपनी माताके आशीर्वाद-से समग्र शास्त्रोंका ज्ञान प्राप्त किया (अध्या० ६५)। बाणभट्टने 'हर्षचरित'के प्रथम उच्छ्वासमें सारस्वतेयकी कथा दी है, जो वायुपुराणकी कथासे मिलती है। राजशेखरने सारस्वतेयके जन्मकी कथा यह दी है कि एक बार सरस्वती पुत्रेच्छासे हिमालयमें तपस्या कर रही थी। उसकी तपस्यासे सन्तुष्ट होकर ब्रह्माने उसे एक पुत्र प्रदान किया। यह सारस्वतेय काव्यपुरुष कहलाया। इससे छन्दोमयी वाणी निःसृत हुई और काव्य-शास्त्रका प्रवर्तन हुआ (का० मी० अध्या० ३)। —म० प्र० ल०

**काव्य-रूप**—दे०—'साहित्य-रूप'।

**काव्य-लक्षण**—भरत(३ श० ई०)ने अपने 'नाट्यशास्त्र'में काव्य-बन्धकी शोभा बढानेवाले ३६ लक्षणोंका वर्णन किया है। अभिनवगुप्तके समयमें इन काव्य-लक्षणोंके दो रूप प्रचलित हो चुके थे, जिनमें पर्याप्त अन्तर है। वस्तुत ये लक्षण अलकार तथा गुणसे भिन्न हैं। भरतने इसी अध्याय (१६ अथवा १७)में अलकार, दोष तथा गुणकी चर्चा की है। यहाँ लक्षणका भाव 'महापुरुषके लक्षण'के समान समझना चाहिये। लक्षणोंकी इस सूचीमें कई नाम, उदाहरण, हेतु, सशय, दृष्टान्त, निदर्शन, तुल्यतर्क, माला, अर्थापत्ति, लेश आदि ऐसे हैं जिनको इन्हीं नामोंके अलकारोंके मूलमें माना जा सकता है। पर शब्दसाम्यके अतिरिक्त व्याख्या सम्बन्धी कोई साम्य इनमें परिलक्षित नहीं होता, यह इनकी परिभाषाओंसे स्पष्ट है। परन्तु इनपर विचार करनेमे ओमप्रकाशके इस मतमें सत्यका अंश जान पडता है—'यूनानी काव्यशास्त्रके अनुसार अलंकार उन विधानोंका नाम है जिनके प्रयोग द्वारा श्रोताओंके मनमें वक्ता अपनी इच्छाके अनुकूल भावना जगाकर उनको अपना समर्थक बना सकता है। भरतके 'काव्यविभूषण'में भी वे युक्तियाँ हैं जिनका प्रयोग वक्ताको दूसरेके समक्ष अधिक सफल सिद्ध कर सकेगा' (हि० अ० सा० पृ० ६, ७)। यूनानके विचारकों तथा काव्यशास्त्रियोंने वक्तृत्व-कलापर विस्तारसे विचार किया है और इस कलाको उन्होंने काव्य और नाट्यकलाके समकक्ष प्रतिष्ठा प्रदान की है। उनके (साक्रेटीज तथा अरस्तू आदि) द्वारा प्रतिपादित इस कलाके विभिन्न तत्त्वोंपर विचार करनेसे प्रस्तुत काव्य-लक्षणोंसे इनकी समताका आभास अवश्य मिलता है। यहाँ भरतका 'काव्य'से अभिप्राय निश्चय ही दृश्यकाव्य है जिसमें गद्यका प्रयोग आवश्यक है। अतएव इन लक्षणोंका अभिप्राय भाषण-शैली अथवा कथोपकथन-शैलीकी विशेषताके रूपमें अवश्य समझा जा सकता है।

१ **भूषण** रचनाको अलकरणके समान अनेक अलकारों तथा गुणोंसे विभूषित करना 'भूषण' लक्षण है। अरस्तूके अनुसार वक्तृत्वकला तथा गद्यशैलीमें आलकारिक प्रयोगसे अनेक गुण, सौष्ठव तथा चमत्कार उत्पन्न हो जाते हैं। २. **अक्षरसंघात** • जब कुछ श्लिष्ट अक्षरोंके प्रयोगसे विचित्र अर्थकी अभिव्यक्ति होती है, उसे अक्षरसंघात कहा जाता है। यह लक्षण भी वाक्कौशलका अंग है। ३ **शोभा** सिद्ध अर्थकी समतामें असिद्ध अर्थके प्रयोग द्वारा श्लेषार्थसे सुन्दर तथा विचित्र अथवा विशिष्ट अर्थ व्यक्त किया जाना 'शोभा' है। अरस्तूने भी स्पष्टता तथा औचित्य-पर विचार करते हुए स्वीकार किया है कि अपनी वार्ताको आकर्षक तथा सुन्दर बनानेके लिए अप्रचलित शब्दोंका प्रयोग अपेक्षित है, पर इस विषयमें सावधानी अपेक्षित है। ४ **उदाहरण** समान अर्थवाले वाक्योंके प्रदर्शनसे निपुण जनोंका अपना अभिप्राय सिद्ध करना 'उदाहरण' कहलाता है। आइसाक्रेटीज तथा अरस्तूके प्रमाणके अन्तर्गत यह स्वीकृत है। ५ **हेतु** • प्रयोजनके औचित्यके अनुसार इष्ट अर्थको सिद्ध करनेवाला मनोहर तथा सक्षिप्त वाक्य 'हेतु' है। आइसाक्रेटीजके 'औचित्य'में यह आ सकता है। ६. **संशय** : विचारोंकी सकुलताके कारण अनेक दृष्टियोंसे जब प्रस्तुत अर्थको बिना पूर्णत प्रकट किये ही वाक्यको समाप्त कर दिया जाता है, तब उसे संशय कहते हैं। स्पष्ट ही यह वक्तृत्वकलाका एक मनोवैज्ञानिक प्रयोग है और प्लेटोने भाषण-कला ही नहीं वरन् समस्त कलाओंके समुचित प्रयोगके लिए मनोविज्ञानका अध्ययन उपयोगी माना है। ७ **दृष्टान्त** अपने पक्ष तथा प्रतिपाद्य तथ्यको सिद्ध करनेवाले हेतुको प्रकट करनेवाला वचन दृष्टान्त कहलाता है। स्पष्टतया यह तर्कपर आधारित लक्षण है। ८. **प्राप्त** • कुछ अशोंको देख या जानकर सारे भावका अनुमान करना 'प्राप्त' है। इसका आश्रय नाटक है। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि ये लक्षण नाट्यकाव्यसे अधिक सम्बद्ध हैं। ९ **अभिप्राय** • सादृश्य द्वारा अभूतपूर्व अर्थको भी लोकके लिए हृदयग्राही कल्पनाका विषय बना देना 'अभिप्राय' कहलाता है। यूनानी आचार्योंने इस प्रयोगको स्वीकार किया है—'यह सर्वसिद्ध है कि अपरिचित शब्द प्रचलित अलंकार अथवा परिचित शब्द और अप्रचलित अलंकारके सम्मिश्रणसे वाक्यमें नवजीवन आ जाता है' (एस० पी० खत्री : आलोचना इतिहास तथा सिद्धान्त, पृ० ६५)। १० **निदर्शन** • प्रसिद्ध अर्थको प्रतिष्ठित करके, विरोधी मतको अस्वीकार करना निदर्शन है। ११ **निरुक्त** • किसी निर्दोष वाक्यके पूर्वकथनको प्रमाणित करनेके लिए कहा गया वचन निरुक्त है। १२ **सिद्धि** अभिप्रेत अर्थको सिद्ध करनेके लिए पूर्ववक्ताओं अथवा प्रधान जनोंके नामका उल्लेख सिद्धि कहलाता है। १३ **विशेषण** बहुत-से सिद्ध तथा प्रधान अर्थोंका कथन

करके उनसे भिन्न विशिष्ट वचनका प्रतिपादन करना विशेषण कहा जाता है। १४ **गुणातिपात** : विपरीत अर्थोंमें प्रयुक्त निष्ठुर व्यंजनावाले मधुर वचनोंमें अनेक गुणोंका कथन गुणातिपात कहा जाता है। १५ **अतिशय** : साधारण जन-सुलभ अनेक गुणोंका कथन करके विशेष गुणोंका कथन करना अतिशय है। १६. **तुल्यतर्क** : समानार्थ रूपक तथा उपमान द्वारा प्रत्यक्ष अर्थको स्पष्ट करना तुल्यतर्क कहलाता है। १७ **पदोच्चय** अनेक प्रयुक्त पदोंका अनेक दूसरे पदोंके साथ उसी अर्थकी सिद्धिके लिए जब विस्तार किया जाता है, उसे पदोच्चय कहते हैं। १८. **दृष्ट** देश, काल तथा परिस्थितिके अनुरूप प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष वस्तु या घटनाका वर्णन दृष्ट है। १९ **उपदिष्ट** : विद्वान्-जनोंको प्रसन्न करनेवाला शास्त्रकी साक्षीपर कहा गया अपना वचन उपदिष्ट है। २०. **विचार** : पूर्व-प्रसगके अनुकूल भ्रमनिवारण करनेवाला बौद्धिक साधनोंसे युक्त तत्त्व-चिन्तन 'विचार' नामसे प्रसिद्ध है। २१ **विपर्यय** : प्रत्यक्षको देखकर सन्देहके कारण विचार-पद्धतिके विपरीत चिन्तन करना विपर्यय है। २२ **भ्रंश** : विविध कारणोंसे वाच्यार्थका परित्याग करके अन्य अर्थमें शब्दका प्रयोग करना भ्रंश कहलाता है। २३ **अनुनय** : दो भिन्न मतवाले व्यक्तियोंको समान रूपसे प्रसन्न करनेवाला तथा साथ ही प्रयोजनको सिद्ध करनेवाला वाक्यविन्यास अनुनय है। २४ **माला** : चाहे हुए अर्थको सिद्ध करनेके लिए किसी व्यक्तिसे उसके अनेक प्रयोजनोंका उल्लेख करना माला कहलाता है। २५ **दाक्षिण्य** : हर्षित तथा प्रसन्नमुख होकर तथा अनेक चतुर-वचनों और चेष्टाओं द्वारा किसीका अनुवर्तन (कार्य) करना दाक्षिण्य है। २६ **गर्हण** : किसी-के दोषोंका कथन करके उनको गुण सिद्ध करना, अथवा गुणोंका उल्लेख दोषके समान करना गर्हण कहलाता है। २७ **अर्थापत्ति** : वचनमाधुर्यके साथ दूसरे अर्थके कथनमें किसी अन्य अर्थकी प्रतीति अर्थापत्ति कहलाती है। २८ **प्रसिद्धि** : अनेक लोक-प्रसिद्ध कथनोंसे किसीके कृत्यों-की महत्ताका कथन प्रसिद्धि है। २९ **पृच्छा** : शास्त्रसम्मत वचनों द्वारा अपने आपसे अथवा दूसरे(काल्पनिक)से प्रश्न करके अर्थकी व्यंजना करना पृच्छा है। इस प्रकार वक्ता अपनी बातको अधिक बलपूर्वक व्यक्त करता है। ३० **सारूप्य** आकस्मिक रूपसे कुछ सुनकर अथवा देखकर सादृश्यके कारण साक्षात् कथनसे वस्तुके स्वरूपके विषयमें दूसरी वस्तुकी सम्भावनाको सारूप्य कहते हैं; अर्थात् सादृश्यके आधारपर वक्ता प्रत्यक्ष वस्तुके कथनमें दूसरी वस्तुका सकेत सम्भावित कर देता है और इस प्रकार अपने अर्थकी सिद्धि करता है। ३१. **मनोरथ** : अपने हृदय-स्थित गूढ मनोभावोंका कथन दूसरेकी स्थिति-कथनके बहाने करना मनोरथ है। ३२ **लेश** : तर्क-वागीशोंके द्वारा प्रस्तुत युक्तिपूर्वक सदृश अर्थकी सिद्धि करनेवाला कथन लेश कहलाता है। यहाँ स्पष्टत तर्क-शैलीका उल्लेख किया गया है। ३३. **संक्षेप** : निर्दोष होकर भी दूसरोंके अपराधोंको अपने ऊपर लेनेकी घोषणा करना संक्षेप है। इसीको अन्यत्र **दोष** भी कहा गया है जिसका अर्थ है विचित्र अर्थोंवाले दूसरोंके दोषोंका अपने आपके विषयमें कथन करना अथवा दूसरोंके अप्रत्यक्ष दोषोंसे आत्मकीर्तन करना। ३४ **गुणकीर्तन** : विशिष्ट लौकिक गुणोंका किसी एक व्यक्तिके सम्बन्धमें कथन करना अथवा किसी व्यक्तिके सम्पूर्ण गुणोंका कथन करके उसके दोषोंका उल्लेख न करना गुणकीर्तन कहलाता है। ३५. **सिद्धि** प्रस्तावना-मात्रसे, वास्तविक शब्दोंमें बिना उल्लेख किये निर्दिष्ट (विवक्षित) अर्थका कथन करना अथवा बोध होना सिद्धि कहलाता है। ३६. **प्रियोक्ति** : प्रसन्न मनसे पूज्य व्यक्तिके आदरके लिए अथवा हर्ष प्रकट करनेके लिए प्रयुक्त वचन प्रियोक्ति कहलाते हैं।

इस प्रकार ये काव्य-लक्षण अथवा विभूषण वस्तुत, कथन या वक्तृत्व-शैलीसे सम्बन्ध रखते हैं। आगे चलकर इस कलाका विकास इस देशमें नहीं हो सका और न ये गुण गद्य-शैलीमें ही विकसित हो सके। अतएव इनका विकास या विस्तार न सस्कृत साहित्यमें हुआ है और न हिन्दीमें। आधुनिक हिन्दी साहित्यमें गद्य-शैलीके अन्तर्गत वक्तृत्व-कलाका प्रभाव भी है, पर इसका विवेचन और अनुशीलन शास्त्रीय स्तरपर नहीं हुआ। दे०—'वक्तृत्वकला'।

[सहायक ग्रन्थ १ एस० के० डे० . पोइटिक्स; । २. ओमप्रकाश- हिन्दी अलकारसाहित्य । ३. एस० पी० खत्री। आलोचना-इतिहास तथा सिद्धान्त ।] —र०

**काव्यलिंग**—तर्कन्यायमूल अर्थालकार, 'काव्यलिंग'में दो शब्द हैं 'काव्य' और 'लिंग'। 'लिंग' शब्दका प्रयोग यहाँ तर्कशास्त्रके 'लिंग' शब्दसे भिन्न अर्थमें हुआ है, क्योंकि 'काव्यलिंग'के अलंकारमें चमत्कारकारक वर्णन अपेक्षित है। अत 'लिंग'से यहाँ तात्पर्य है 'हेतु' अर्थात् 'कारण'से। काव्यमें किसी बातको सिद्ध करनेके लिए जहाँ युक्ति अथवा कारणका कथन करके उसका समर्थन किया जाय वहाँ 'काव्यलिंग' अलंकार होता है। इसमें जिस बातको सिद्ध करना अपेक्षित हो उसको सिद्ध करनेके लिए चमत्कारपूर्वक उसका कारण वाक्यके अर्थमें अथवा पदके अर्थमें कहा जाता है। अत यह दो प्रकारका होता है। १ वाक्यार्थता—जहाँ सारे वाक्यके अर्थमें कारण कहा जाय। २. पदार्थता—जहाँ एक पदके अर्थमें कारण कहा जाय। सर्वप्रथम संस्कृतमें उद्भटने इसे माना है। उनके बाद मम्मट तथा रुय्यकके अनुसार जहाँ वाक्यार्थ अथवा पदार्थरूपसे हेतुका कथन किया जाय—'काव्यलिंग हेतोर्वाक्यपदार्थता' (का०प्र० . १०. ११४)। इसमें समर्थनीय अर्थका अन्य अर्थ द्वारा समर्थन किया जाता है। 'साहित्यदर्पण'की परिभाषा मम्मटके समान है।

हिन्दीमें इसका स्पष्ट उल्लेख जसवन्त सिंह द्वारा किया गया है। सोमनाथने अपने रीतिग्रन्थ 'रस-पीयूष-निधि'में जो लक्षण दिया है, वह अधिक सगत एव पूर्ण है—'समरथिबो जहँ अर्थको, कछु जुगति सों होय।' हिन्दीके आचार्योंमें इसके लक्षणके सम्बन्धमें मतभेद तथा अस्पष्टता है। मतिरामने इस अलकारको छोड़ दिया है। भूषण—'दिढाइवे जोग जो ताको करत दिढाव' (शि० भू० . २६३), पद्माकर—'अर्थ समर्थहिं जोग जो करै समर्थन तासु' (पद्मा० २००) लक्षत देते हैं। दास तथा पद्माकर आदिने इस 'जुक्तिबल' समर्थनको शब्दार्थ तथा पदार्थगत भी स्वीकार किया है, पर

दासने 'वहै निरुक्ति न आन' कहकर उन्हें एक ही माना है।

विहारीके इस दोहेमें वाक्यार्थताका उदाहरण है—'मेरी भव बाधा हरौ, राधा नागरि सोय। जा तनकी झाँई परै, स्याम हरित दुति होय।' (सतसई १)। प्रशंसाकी असमर्थताका कारण सारे वाक्यमें कहा गया है। तुलसीके वर्णनमें—'श्याम गौर किमि कहौं बखानी। गिरा अनयन नयन बिनु बानी।' (रा०च०मा०)। इसमें पूर्वार्द्धका समर्थन उत्तरार्द्धके वाक्यार्थमें प्रस्तुत युक्तिके द्वारा किया गया है। यहाँ वाक्यार्थमें कारण है। दासने कई सुन्दर उदाहरण प्रस्तुत किये हैं—'दास जू आँनिन चन्द प्रकास ते फूले सरोज कली ह्वै जात है। ठौर ही ठौर बँधे अरबिन्द मलिन्दके वृन्द घने भननात है' (का० नि० १७)। पदार्थताका उदाहरण—सुमित्रानन्दन पतकी इन पक्तियोंमें है—'और भोले प्रेम। क्या तुम हो बने, वेदनाके विकल हाथोंसे? जहाँ, झूमते गजसे विचरते हो, वहीं, आह है, उन्माद है, उत्ताप है।' (का० द०से)। इस पद्याशमें प्रेमका वेदनाके विकल हाथोंसे बना होना सिद्ध करनेके लिए चतुर्थ पंक्तिमें 'आह है ' कारण (युक्ति) प्रस्तुत करके समर्थन किया गया है। इसी प्रकार पद्माकरका उदाहरण है—'वृथा विरस बातैं करति लेति न हरिको नाम। यह न आवरज है कछू रसना तेरो नाम' (पद्मा० - २०२)।

यद्यपि हिन्दीके भक्ति-साहित्यमें इस अलकारका प्रयोग पर्याप्त रूपमें हुआ है, किन्तु वह प्रयोग प्राय स्वाभाविक है, कलात्मक प्रयास नहीं। इसका कलात्मक प्रयोग रीतिकालीन साहित्यमें विशेष रूपसे मिलता है। स्वतन्त्र कवियोंमें घनानन्द तथा ठाकुर आदिमें तथा विहारीके भक्ति एव नीति-विषयक दोहोंमें इसका प्राचुर्य है। वस्तुत विहारीने इसकी कलात्मक योजनामें प्रशसनीय सफलता प्राप्त की है।

संस्कृतमें दण्डी तथा भोजने काव्यलिंगको 'हेतु' अलंकारके अन्तर्गत 'कारकहेतु' नामसे लिखा है। रीतिकालीन आचार्य केशवने 'कविप्रिया'में 'हेतु' अलकारका स्वरूप आचार्य दण्डीके मतानुसार निर्धारित किया है, किन्तु सम्भवत केशव दण्डीके हेतु अलंकारके स्वरूपको यथार्थतः समझ नहीं सके हैं, अत उनके उदाहरण प्राय दूषित हैं। भगवानदीनने अपनी 'अलंकारमजूषा'में 'काव्यलिंग'के लक्षणमें ज्ञापक कारण द्वारा अर्थसमर्थन माना है, किन्तु ज्ञापक कारणकी स्थिति 'अनुमान' अलंकारमें होती है, न कि 'काव्यलिंग'में।

काव्यलिंग और अर्थान्तरन्यासमें अन्तर स्पष्ट है। काव्यलिंग अलकारमें एक वाक्यार्थ दूसरे वाक्यार्थपर, सिद्धिके लिए आश्रित रहता है अर्थात् इसमें वाक्यार्थको सिद्ध करनेकी अपेक्षा रहती है। जिस बातकी सिद्धि अपेक्षित रहती है उसका कारण वाक्यार्थमें अथवा पदके अर्थमें कहा जाता है। किन्तु अर्थान्तरन्यासमें वाक्यार्थ सर्वथा सिद्धि-निरपेक्ष रहता है। इसमें दो वाक्यार्थोंमें सामान्य-विशेष-भाव सम्बन्ध होता है। विश्वनाथके अनुसार हेतु तीन प्रकारका होता है, ज्ञापक, निष्पादक और समर्थक। हेतुकी स्थितिमें अर्थान्तरन्यास अलकार माना जाता है, किन्तु जहाँ निष्पादक हेतु हो वहाँ 'काव्यलिंग' अलकारकी स्थिति होती है। पर वस्तुत निष्पादक तथा ज्ञापक दोनों कारण कारण ही हैं, इनमें भेद करना सदा सम्भव नहीं। जैसे विहारीके दोहे 'कनक कनक ते सौ गुनी मादकता अधिकाय। उहिं खाये बौराइ इहिं पायें ही बौराय'-(सतसई : १९२)में स्वर्णको धतूरेसे अधिक मादक कहनेकी बात तबतक सिद्ध नहीं होती जबतक कि दोहेके उत्तरार्द्धमें इसके कारणका कथन नहीं किया जाता। अत इस वाक्यार्थको सिद्ध करनेकी अपेक्षा रहती है। उत्तरार्द्धमें कथित कारणसे पूर्वार्द्धके वाक्यार्थकी सिद्धि होती है। अस्तु, 'काव्यलिंग'में वाक्यार्थ सिद्धि-सापेक्ष होता है और अर्थान्तरन्यासमें सिद्धि-निरपेक्ष। यही दोनोंमें सूक्ष्म अन्तर है। —वि० स्ना०

**काव्य-विद्या**–दे०—'साहित्य-रूप'।

**काव्य-शास्त्र**–संस्कृत-परम्परामें सम्पूर्ण वाङ्मय (दे०)-को शास्त्र (दे०) तथा काव्य(दे०)के दो स्वतन्त्र प्रकारोंमें विभाजित किया गया है (इह हि वाङ्मयमुभयथा शास्त्र काव्य च। राजशेखर का० मी० , अ० २)। काव्यके अनुशीलनके लिए शास्त्रका ज्ञान आवश्यक माना गया है। राजशेखर(१० श० ई०)का कहना है कि दीपकके प्रकाशके विना पदार्थोंका ज्ञान प्रत्यक्ष नहीं हो सकता, उसी प्रकार शास्त्र-ज्ञानके विना काव्य-ज्ञान असम्भव है। उन्होंने ही चार वेद, छ वेदाग, चार शास्त्र—इन चौदह विद्याओंके साथ काव्य-विद्याको पन्द्रहवाँ स्थान दिया है और इसे चौदहों विद्याओंका एकमात्र आधार माना है। कुछ विद्वानोंने आन्वीक्षिकी, त्रयी, वार्ता और दण्डनीति (या अर्थशास्त्र)—इन चार विद्याओंको माना है और राजशेखरने उनके साथ साहित्य विद्याको पाँचवीं विद्या माना है, जो उक्त चारों विद्याओंका सार है। उन्होंने काव्य-विद्या (पंचदशं काव्यं विद्यास्थानम् का० मी० २) तथा साहित्य-विद्याको (पंचमी साहित्यविद्या ' वही) समान अर्थ(पर्यायरूप)में ग्रहण किया है। आगे इसकी व्याख्या करते हुए कहा है—'शब्द और अर्थके सहभावको बतानेवाली विद्या (शास्त्र) साहित्य-विद्या है। इस विद्याकी चौसठ उपविद्याएँ हैं, जिन्हें विद्वान् कला (दे०) कहते हैं। उपविद्याएँ या कलाएँ काव्यका जीवन हैं।' (का० मी० २)।

संस्कृत काव्य-शास्त्रके इतिहासमें सर्वप्रथम अलकार-शास्त्र(दे०)का महत्त्व रहा है। वस्तुत संस्कृत-परम्परामें बहुत समयतक अलंकार-शास्त्र काव्य-शास्त्रके पर्यायके रूपमें प्रचलित रहा है। भामह(६ श० ई०)के 'काव्यालकार,' दण्डी(६ श० ई०)के 'काव्यादर्श' तथा उद्भट-(८ श० ई०)के 'काव्यालकार-सग्रह'के नाम तथा विषय-प्रतिपादनसे स्पष्ट है कि इन आचार्योंने काव्य-शास्त्रको अलकार-शास्त्रके रूपमें ही लिया है। वामन(९ श० ई०)के 'काव्यालकार-सूत्रवृत्ति', रुद्रट(९ श० ई०)के 'काव्यालकार'में क्रमश रीति-गुण तथा रस आदिकी प्रतिष्ठा बढी है, पर फिर भी काव्य-शास्त्र सम्बन्धी इनका दृष्टिकोण प्राचीनोंसे भिन्न नहीं है। आगे ध्वनिवादी आनन्दवर्धन (९ श० ई०) तथा वक्रोक्तिवादी कुन्तक(१०-११ श० ई०)-ने अपने-अपने सिद्धान्तोंके माध्यमसे काव्य-शास्त्रका प्रतिपादन किया है। मम्मट(११ श० ई०)के 'काव्यप्रकाश'-

में व्यापक रूपसे ध्वनिके अन्तर्गत अन्य सिद्धान्तोंको ग्रहण किया गया है, और एक प्रकारसे उन्होंने उसे काव्य-शास्त्रके रूपमें स्वीकार किया है। विश्वनाथ (१४ श० ई०)ने 'साहित्यदर्पण'में इसी दृष्टिकोणको अपनाया है और काव्य-शास्त्रके पर्याय-रूप साहित्यशास्त्रको व्यापक आधारपर प्रतिष्ठित किया है। यद्यपि ऐसा इन आचार्योंने कहीं स्पष्टत उल्लेख नहीं किया है। भोजराज (११ श० ई०)के 'श्रृंगार-प्रकाश', भानुदत्तकी 'रसमंजरी' आदिमें रस-सिद्धान्तकी प्रधान रूपसे विवेचना है। इस प्रकार काव्य-शास्त्र-ग्रन्थोंमें काव्यके अंग-उपांगोंकी विभिन्न सिद्धान्तोंके रूपमें विवेचना होती रही है। इन सिद्धान्तोंके विभिन्न प्रतिपादकोंने अन्योंमें अपने सिद्धान्तको महत्त्व दिया है और कुछ अन्य आचार्योंने समन्वयके मार्गसे पूर्ण काव्य-शास्त्रकी रूप-रेखा प्रस्तुत करनेका भी प्रयत्न किया है। तार्किक तथा दार्शनिक शैलियोंका आश्रय लेकर काव्य-शास्त्रके आचार्योंने इस शास्त्रको गरिमा प्रदान की है।

हिन्दीमें भी प्रायः काव्य-शास्त्र-ग्रन्थोंकी तीन परम्पराएँ मिलती हैं। एक ऐसे ग्रन्थोंकी परम्परा जिनमें केवल अलकारोंकी व्याख्या अथवा विवेचन है, जसवन्त सिंहका 'भाषाभूषण' (१६४३ ई०), मतिरामका 'ललितललाम' (१६६१ ई०), भूषणका 'शिवराजभूषण' (१६७३ ई०) आदि। दूसरे ऐसे ग्रन्थोंकी परम्परा जिनमें रस अथवा नायिका-भेदका विवेचन है, केशवदासकी 'रसिकप्रिया' (१५९१ ई०), मतिरामका 'रसराज' (१६४३ ई०), कुलपतिका, 'रसरहस्य' (१६६७ ई०), देवका 'रसविलास' (१७२६ ई०) तथा भिखारीदासका 'रससाराश' आदि। इनके अतिरिक्त एक ऐसे ग्रन्थोंकी परम्परा है जिनमें 'काव्य-प्रकाश'के अनुसरणपर 'काव्य-शास्त्र'के विभिन्न अंगोंका निरूपण समन्वित रूपसे किया गया है, केशवदासकी 'कविप्रिया,' चिन्तामणिका 'कविकुलकल्पतरु' (१६५० ई०) तथा भिखारीदासका 'काव्यनिर्णय' (१७४६ ई०) आदि। परन्तु इनमें कई आचार्योंने दोनों या तीनों प्रकारके ग्रन्थोंकी रचना की है, अथवा उनके एक ही ग्रन्थमें कई दृष्टियाँ मिलती हैं। इस कारण सिद्धान्तगत कोई स्पष्ट दृष्टिकोण इनमें परिलक्षित नहीं होता। आधुनिक कालमें श्यामसुन्दर दास, कन्हैयालाल पोद्दार, गुलाबराय तथा रामदहिन मिश्र आदिने अपने काव्य-शास्त्र सम्बन्धी ग्रन्थोंमें सभी अंगोंकी समुचित विवेचना की है। वस्तुतः पाश्चात्य प्रभावसे आधुनिक कालमें एक व्यापक काव्य-शास्त्रकी कल्पना अधिक स्पष्ट और विकसित हुई है। —र०

**काव्य-हरण**—कविशिक्षा(दे०)के अन्तर्गत 'अन्य कविके प्रयुक्त शब्दोंको अपनी रचनामें लेना 'काव्य-हरण' कहलाता है' (का० मी० : अध्या० ११)। राजशेखर (८८०–९२० ई०) पहले आचार्य हैं जिन्होंने 'काव्य-हरण'-के विविध प्रकारोंपर विस्तृत प्रकाश डाला है। उनसे पहले वामन (८०० ई० के आसपास) और आनन्दवर्धन (९वीं श० ई० उत्त०)ने काव्य-हरणका केवल सकेत मात्र किया है और कहा है कि कवियोंको इनमें प्रवृत्त न होना चाहिये। राजशेखरके पश्चात् क्षेमेन्द्र (क०कं० : द्वितीय सन्धि) तथा हेमचन्द्र(काव्यानुशासन : १ १०के विवेकमें)ने राजशेखर द्वारा वर्णित काव्य-हरणके विविध प्रकारोंका उल्लेख कवि-शिक्षाके क्रममें किया है। वाग्भट (१२ श० ई० पूर्वा०)ने कविके अभ्यासक्रममें भी दूसरे कवियोंके पदोंको लेनेकी निन्दा की है, परन्तु समस्यापूर्तिमें अन्य कवियोंके पदोंके उपयोगको कविका गुण बताया है (वाग्भटालंकार : २ : १२, १३)।

राजशेखरने पहले काव्य-हरणके दो भेद किये हैं, १ परित्याज्य, अर्थात् छोड़ देने योग्य और २ अनुग्राह्य, अर्थात् ग्रहण करने योग्य। अनुग्राह्य काव्य-हरणके विषयमें राजशेखरने अपनी पत्नी अवन्तिसुन्दरीका यह मत उद्धृत किया है कि किसी हीन कविके काव्यके किसी अंशको उत्कृष्ट रूपसे अभिव्यक्त करनेके लिए किया हुआ काव्य-हरण अनुग्राह्य है। इसके अतिरिक्त अन्य काव्य-हरण परित्याज्य हैं।

आगे राजशेखरने काव्य-हरणके दो और भेद किये हैं, १ शब्द-हरण और २ अर्थ-हरण। शब्द-हरणके भी पाँच भेद हैं—पद-हरण, पाद-हरण, अर्ध-हरण, वृत्त-हरण और प्रबन्ध-हरण। राजशेखरका कहना है कि किसी कविकी रचनाको मोल लेकर अपनी बना लेना भी काव्य-हरण ही है।

अर्थ-हरणके भी चार भेद हैं, १ प्रतिबिम्बकल्प, जिसमें अन्य कविके अर्थको वाक्यान्तरोंकी रचना कर हरण किया जाय, २ आलेख्यप्रख्य, जिसमें अन्य कविकी रचनाका ऐसा सस्कार किया जाय कि वह सर्वथा भिन्न प्रतीत हो, ३. तुल्यदेहितुल्य, विषयके भिन्न होनेपर भी नितान्त सादृश्यके कारण किसी अन्य रचनासे अभिन्न प्रतीत होना और ४. परपुरप्रवेशप्रतिम, जहाँ मूलके एक होनेपर भी वर्णन भिन्न प्रकारसे किया जाय। —भ० प्र० ल०

**काव्य-हेतु**—कविशिक्षा(दे०)के अन्तर्गत कविमें काव्य-निर्माणकी सामर्थ्य उत्पन्न करनेवाले साधनोंको 'काव्य-हेतु' अथवा 'काव्यके कारण' कहा जाता है। वामनने 'काव्य-हेतु'के स्थानपर 'काव्यांग' शब्दका व्यवहार किया है।

भामहने काव्यहेतुके रूपमें केवल प्रतिभाका उल्लेख किया है—'गुरूपदेशादध्येतुं शास्त्रं जडधियोऽप्यलम्। काव्यं तु जायते जातु कस्यचित् प्रतिभावतः।', अर्थात् गुरूपदेशसे जडबुद्धि भी शास्त्राध्ययन कर सकता है, परन्तु काव्य तो कोई प्रतिभावान् ही बना सकता है (काव्यालंकार १ ५)। दण्डी(६–७ श० ई०)ने प्रतिभा, शास्त्रज्ञान (व्युत्पत्ति) तथा अभ्यास तीनोंको काव्यका कारण कहा है—'नैसर्गिक प्रतिभा, विस्तृत निर्दोष शास्त्राध्ययन तथा अमन्द अभ्यास काव्यसम्पत्तिके कारण होते हैं' (काव्यादर्श : १. १०३)। रुद्रट(९ श० ई० पूर्वा०)ने भी शक्ति (प्रतिभा), व्युत्पत्ति एव अभ्यासको काव्यहेतु मानते हुए कहा है—'काव्यमें असार वस्तुको दूर करने, सार ग्रहण करने तथा चारुता लानेके कारण शक्ति, व्युत्पत्ति और अभ्यास, ये तीनों स्थान पाते हैं' (काव्यालंकार : १ १४)। वामनके अनुसार 'लोक, विद्या और प्रकीर्ण काव्यांग होते हैं' (काव्यालंकारसूत्र : १ ३ १)। लोकसे आचार्यका अर्थ है लोकव्यवहार (१. ३ २), विद्याके अन्तर्गत उन्होंने शब्दशास्त्र, अभिधान, कोश, छन्द शास्त्र, कला,

और इस विश्वासके आधारपर वह सर्जनशील अनुभवोंसे लेकर अभिव्यक्तिके माध्यमोंतकमें उसका निर्वाह करनेका प्रयास करती है। अनुभूतियोंकी विविधता और अभिव्यक्तिके माध्यम भी इसीलिए उसके लिए इतने महत्त्वपूर्ण नहीं हैं, जितना कि यह कि वह यथार्थ और जीवनको एक साथ वहन करते हुए मुक्त क्षणोंके दायित्वके प्रति आग्रहशील है। आधुनिकता और समसामयिकताके सन्दर्भमें लघु मानवकी विशिष्टता और उसके सन्दर्भका महत्त्व इन्हीं कारणोंसे अधिक महत्त्वपूर्ण है।

सौन्दर्य-बोधकी दृष्टिसे नयी कविता सौन्दर्यको यथार्थसे पृथक् वस्तु नहीं मानती। यथार्थका क्रियाशील (dynamic) तत्त्व सौन्दर्यके आयामोंको निर्धारित एवं परिमार्जित करता रहता है। यथार्थहीन सौन्दर्य, निरपेक्ष सौन्दर्य या सन्दर्भहीन सौन्दर्य-बोध, जिसमें मुक्त क्षणोंकी सार्थकता और नितान्त समसामयिकताका आग्रह नहीं है, वह कहीं-न-कहीं मानवदृष्टिको कुण्ठित एवं विकृत भी करता है। अस्तु, नयी कविताका आग्रह सौन्दर्यके प्रति नहीं है, जो मात्र अलौकिक या अदृश्यके संयम-नियमसे शासित होकर व्यक्त होता है। यही कारण है कि नयी कविताके लिए यथार्थसे विकसित हुई वह तथाकथित विकृति भी महत्त्वपूर्ण है और अपने आग्रहपूर्ण अस्तित्वमें नये कविके भाव-बोधको प्रभावित करती है। यही कारण है कि नयी कविताका सौन्दर्यवाद बौद्धिक अनुभूति और बुद्धिवादको भी स्वीकार करता है। इस बुद्धिवादके साथ-साथ नयी कविताका आग्रह मुक्त क्षणोंकी आस्थामें होनेके नाते सौन्दर्यको भोगने और उसके द्वारा प्राप्त उपलब्धियोंको स्वीकार करनेमें भी व्यक्त हुआ है। प्रयोग इसी सौन्दर्यानुभूतिके स्तरपर उसके भावबोधको वहन करनेकी क्षमताके साथ स्थापित हुआ है। जब यह कहा जाता है कि नयी कविता मुक्त क्षणोंकी सत्ताको स्वीकार करती है और उपलब्धियोंको अंगीकार करती है तो इसका आशय यह है कि वह उस सहानुभूतिसे द्रवित है, जिसमें विवेचन-विश्लेषणके साथ-साथ बौद्धिक सहानुभूति भी शामिल है। प्रस्तुत कारणोंसे ही नयी कविता कुछको चौंकानेवाली लगती है और कुछको मात्र चामत्कारिक लगती है, कुछको उसमें रसहीनताका आभास मिलता है और कुछ मात्र विकृतियोंतक उसके भावको सीमित कर पाते हैं। वे उन नये तत्त्वोंको नहीं देख पाते जो आजकी मानव अनुभूतियोंके साथ उसके परिवेशमें विद्यमान हैं और जिनके प्रति उसका दायित्व है।

परिवेशके महत्त्वपूर्ण दायित्वके प्रति नयी कविताका दृष्टिकोण दो विचारोंसे प्रभावित है। सर्वप्रथम तो नितान्त समसामयिकताकी दृष्टिसे और दूसरे अस्तित्वपूर्ण क्षणके प्रति जागरूक चेतनाकी अनुभूति और उसकी अभिव्यक्तिकी दृष्टिसे। समसामयिकताके दायित्वका निर्वाह करनेके लिए यह आवश्यक है कि कविके अन्दर आधुनिकताके प्रति एक वैज्ञानिक दृष्टिके साथ साथ 'लघु मानव'के लघु परिवेशकी आस्था भी हो। नितान्त समसामयिकताका उद्देश्य यह है कि कविकी उस अनुभूतिका भी महत्त्व स्थापित हो, जो वह मुक्त क्षणोंके साथ-साथ उपलब्धिके रूपमें पाता है, ग्रहण करता है। आधुनिकता जिस परिवेशका निर्माण करती है, समसामयिकता उस परिवेशके प्रति व्याप्त जागरूकताको क्रियाशीलता प्रदान करती है।

अस्तु, नयी कविताका आग्रह जिस विशेष तत्त्वपर है, वह उस मानव-व्यक्तित्वकी स्थापना और उसकी उपयोगितासे विकसित होता है, जो समस्त विद्रूपताओं और कटुताओंके बावजूद मनुष्यको उसकी मूल मर्यादाके प्रति, निजत्व और अस्तित्वके प्रति जागरूक रखना चाहता है। यह आग्रह निरा कपोल-कल्पित नहीं है, वरन् इसके पीछे समस्त मानव-चेतनाका वह अनुभव है जो एक सीमापर यथार्थको पकड़ना चाहता है, किन्तु जो उसको कुण्ठाका साधन न बनाकर सम्पूर्ण चेतनाको वास्तविकताके सन्दर्भमें प्रस्तुत करनेका अधिक सशक्त माध्यम रहा है। देश-कालकी गतिके अनुसार नयी कविताकी अनुभूति-शक्ति इसलिए और भी उत्तरोत्तर विकसित हो रही है, क्योंकि आजके यथार्थ जीवनके बाह्य और आन्तरिक सत्योंके साथ वह अधिक भाव-स्निग्ध और स्वपरिचित हो पाती है। छायावादकी भाँति इसमें वस्तुस्थितिसे पलायनकी प्रवृत्ति न होनेके नाते यह आजकी मानसिक स्थितिको अधिक प्रतिबिम्बित करती है, ठीक उसी प्रकार प्रगतिवादके मतप्रधान काव्यकी हीन और संकीर्ण मनोवृत्तिसे पृथक् वह यथार्थकी गतिशीलताको अंगीकार करके दिग्भ्रमित नहीं होती। यही कारण है कि वह अपनी विविधताके बावजूद विकास पा रही है।

वर्तमान स्थितिमें नयी कविताके प्रति जो आरोप लगाया जाता है, उसमें यह कहा जाता है कि यह मात्र वैयक्तिक और एकांगी मतवादी कविता है, जिसमें साहित्यिक मर्यादाओं और परम्पराओंका उल्लंघन करके केवल व्यक्तिगत सीमाओंको ही स्वीकार किया जाता है। नयी कविताके विरोधमें प्रस्तुत की गयी इन आलोचनाओंका उत्तर स्वयं आजकी नयी कविताके भाव-क्षेत्रका विस्तृत रूप है, जो एक-साथ और एक गतिसे विभिन्न भाव-स्तरोंपर अभिव्यक्ति पा रहा है। नयी कविता आज जिस मोड़पर है उससे यह आशा की जाती है कि वह शीघ्र ही उन प्रतिमानों और आधारोंको विकसित करनेमें समर्थ होगी जिससे उसके बिखरे हुए स्वर और अनुभूतियाँ एकत्र होकर उसके मूल्यों और मानव-आस्थाओंको प्रतिष्ठित करनेमें समर्थ होंगी। नयी कविताका विश्वास किसी मतवादकी अपेक्षा मानव-सन्दर्भमें उस व्यक्तिकी जागरूकतामें है, जो अभीतक उपेक्षित अथवा वञ्चित रहनेके कारण अपनी किसी भी अनुभूतिको व्यक्त करनेमें असमर्थ था।

नयी कविताकी मुख्य प्रवृत्तियाँ पाँच प्रकारोंमें विभाजित की जा सकती हैं। पहली प्रवृत्ति यथार्थवादी अहंवादकी है, जिसमें यथार्थकी स्वीकृतिके साथ-साथ कवि अपने अस्तित्वको उस यथार्थका अंश मानकर उसके प्रति जागरूक अभिव्यक्तियाँ देता है। दूसरी प्रवृत्ति व्यक्ति अभिव्यक्तिकी स्वच्छन्द प्रवृत्ति है, जिसमें आत्मानुभूतिकी समस्त संवेदनाको बिना किसी आग्रहके रखनेकी चेष्टा की जाती है। तीसरी प्रवृत्ति आधुनिक यथार्थसे द्रवित व्यंग्यात्मक दृष्टिकी है, जिसमें वर्तमान कटुताओं और विषमताओंके प्रति कविकी व्यंग्यपूर्ण भावनाएं व्यक्त हुई हैं। चौथी प्रवृत्ति ऐसे कवियोंकी है, जिनमें रस और रोमान्सके साथ-साथ

आधुनिकता और समसामयिकताका प्रतिनिधित्व सम्पूर्ण रूपमें व्यक्त हुआ है। पाँचवीं प्रवृत्ति उस चित्रमयता और अनुशासित शिल्पकी भी है, जो आधुनिकताके सन्दर्भमें होते हुए भी समस्त यथार्थको केवल बिम्बात्मक रूपमें ग्रहण करता है। यथार्थवादी अहवादके कवियोंमें 'अज्ञेय', गजानन मुक्तिबोध, कुँवर नारायण, सर्वेश्वरदयाल सक्सेना इत्यादि-की रचनाएँ आती हैं। व्यक्ति-अभिव्यक्तिकी प्रवृत्ति प्रभाकर माचवे और मदन वात्स्यायनमें है, रस रोमांच और यथार्थका सकेतरूप गिरिजाकुमार माथुर, नेमिचन्द्र जैन और धर्मवीर भारतीमें है। आधुनिक यथार्थसे द्रवित व्यंग्यात्मक प्रवृत्तिके अन्तर्गत लक्ष्मीकान्त वर्मा, सर्वेश्वरदयाल सक्सेना, भवानीप्रसाद मिश्र और विजयदेवनारायण साही-की रचनाएँ आती है। चित्रमयता और अनुशासित शिल्पके अन्तर्गत जगदीश गुप्त, केदारनाथ सिंह और शमशेरबहादुर सिंहकी रचनाएँ प्रस्तुत होती हैं।

आज जिस स्थितिमें नयी कविताकी नवीनतम प्रवृत्तियाँ विकसित हो रही हैं, उनसे यह स्पष्ट लक्षित होता है कि आजका नया काव्य-बोध एवं उसके सन्दर्भमें विकसित नयी काव्य-शैली, दोनोंका ही आग्रह विशिष्टताको स्थापित करना चाहता है। वह सामान्य अनुभूतियोंकी वास्तविकता-से ओत-प्रोत होते हुए उस व्यापक मानवताके प्रति आस्थावान् है, जो समूह-मानव और समूह-चेतनाके आतंकमें आजतक केवल अपनी लघुताका अनुभव करती रही है, किन्तु उस लघुताको अर्थ देने और उसकी सत्ताको स्वीकार करनेमें जिसे भय और संकोच दोनों ही मालूम होता था। इसीलिए नयी कविताकी मूल अनुभूति भी बौद्धिक और विवेकमय है। (दे०—'प्रयोगवाद', 'प्रयोगयुग')

[सहायक ग्रन्थ—'नयी कविता' १, २, ३, नयी कविताके प्रतिमान लक्ष्मीकान्त वर्मा] —ल० का० व०

**नरंगफल, नरंगफुल**—पुत्रजन्मके अवसरपर छठीके दिन गाया जानेवाला एक कथा प्रधान गीत, जच्चाके विभिन्न गीतोंमेंसे एक; इसमें पति अपनी गर्भिणी स्त्रीकी 'दोहद-कामना'की पूर्तिके लिए यथाशक्ति प्रयत्न करता है और सफल होता है; ब्रजलोकमें प्रचलित है। —र० श्र०

**नर्मसचिव (नायक)**—नायकके सहायकोंका विभाजन 'अग्निपुराण', 'काव्यालंकार' तथा 'शृंगारतिलक'से प्राय बराबर मिलता रहा है। नर्मका अर्थ है आनन्दोल्लास, रतिविलास तथा हास। नायकके ये सहायक शृंगार रसके प्रसंगमें आते हैं। इनको नायकके सहायक अथवा हीनपात्र भी कहा गया है। शारदातनयने कामसचिव और वाग्भट द्वितीयने अनुचर माना है तथा अनुचरके अन्तर्गत नर्म-सचिवको एक भेद स्वीकार किया है। हिन्दीमें सर्वप्रथम सुन्दर तथा तोषने इनका उल्लेख किया है। प्रधान आचार्योंमें देव और पद्माकरने इस विभाजनको प्रस्तुत किया है। **पीठमर्द**—प्रचलित विभाजनका प्रथम भेद, भानुदत्तके अनुसार—'कुपितस्त्रीप्रसादक' अर्थात् कुपित स्त्रीको प्रसन्न करनेवाला सखा पीठमर्द कहलाता है। (र० म० . पृ० १८५)। पद्माकरके अनुसार 'मोरै मान तियानको' पीठमर्द होना है। देव इसका चित्रण करते हैं—'सोर करै मन और अलीगन कोप कठोर हियें अजहूँ है। देखौ जू बूझि मने स्पने हूँ को ऐसो समौ सपने हूँ कहूँ है।' (भा० वि० नायक०)। **विट**—प्रचलित विभाजनका दूसरा भेद है। भानुदत्तके अनुसार—'कामतन्त्रकलाकोविद' अर्थात् कामशास्त्रकी कलाओंमें निपुण विट कहलाता है। (र० म० पृ० १८६)। देवके अनुसार—'वचन चातुरीकौं रचै जानै सकल कलानि' और पद्माकर-ने साथ ही उसे 'दुहुन मिलावैमैं चतुर' भी कहा है (जगद्वि० . २ ८)। पद्माकर सखाकी चतुराईको इस प्रकार व्यक्त करते हैं—'कोकिल-कोकिल कैसी कुहू-कुहू कोमल कोककी कारिका माखी। रुचि रही ब्रजवालाके सामुहे आइ रसालकी मंजरी राखी।' (वही : वही ९)। **विदूषक**—प्रचलित विभाजनका एक भेद। भानुदत्तने इसे 'अंगादिवैकृत्यैर्हास्यकारी' अर्थात् अंगादिको विकृत करके हास्यकी सृष्टि करनेवाला सखा कहा है (र० म० पृ० १८८)। देवने इसे 'अंग भेष भाषानुकारी करै अन्यथा भाइ' कहा है, पर पद्माकरके अनुसार—'स्वाँग ठानि ठानै जु कछु हाँसी वचन विनोद' करनेवाला विदूषक है। देवका विदूषक नायिकाकी हँसी करता है—'मेरो कह्यौ किन मानती मानिनि आपुहितें उतकों उनि-रौंगी। मौनके भीतर हौं भ्रम मोरी लौं बौरी लौं नैक में दौरी फिरौंगी'। **चेटक**—सर्वप्रथम भोजने अपने विभाजनमें इस भेदको जोड़ा है। भानुदत्तके अनुसार—'सन्धानचतुरश्चेटक', अर्थात् नायक नायिकाको मिलानेमें जो चतुर है वह चेटक कहलाता है (र० म० पृ० १८७)। पद्माकरने भी यही स्वीकार किया है 'दुहुन मिलावैमें चतुर'। उदा०—उनन ग्वालि तू किन चली ये उनये घनघोर। हौं लखि आयो तब घरै बैठत कारो चोर।' (पद्माकर जगद्वि० २ १०)। —र०

**नवजागरण**—१३वीं शतीके आते-आते यूरोपमें प्राचीन रोमीय साम्राज्यके ध्वंससे उत्पन्न अव्यवस्था और गड़बड़ी शान्त हो चुकी थी। आक्रमणकारी नूतन जातियाँ पुरानी लातीनी जातियों द्वारा सुसंस्कृत, स्वधर्म(ईसाई धर्म)में दीक्षित और आत्मसात् कर ली गयी थीं। उस समय यूरोपीय संस्कृतिमें एक नये जीवनका संचार हुआ था, जिसका वेग लगभग १६वीं शतीतक बना रहा। इस युगमें नये-नये अन्वेषण और आविष्कार हुए, धर्म और दर्शनका नया संस्करण किया गया, कला और विज्ञानकी नयी साधनाका समारम्भ हुआ, राजनीति और समाजव्यवस्थामें मौलिक क्रान्तिका सूत्रपात हुआ। पश्चिमी यूरोप—विशेषतया इटली, नेदरलैण्ड्स, स्पेन, फ्रान्स, जर्मनी और इंग्लैण्ड—एक नयी सांस्कृतिक चेतनासे अनुप्राणित हुआ जिसका प्रथम उन्मेष इटलीमें देखनेको मिलता है। इस प्रकार यूरोपका एक प्रकारसे नया जन्म हुआ और इसी कारण उस युगको 'नवजन्म' या 'पुनर्जन्म'के पर्यायभूत 'नवजागरण' या 'पुनर्जागरण'(रेनेसाँ)का अभिधान प्रदान किया गया है। 'नवजागरण'की कल्पनाके प्रचारका श्रेय इटलीके नवजागरणके प्रथम इतिहासकार बर्कहार्टको है।

'नवजागरण' शब्द यूरोपके मध्ययुग और आधुनिक युगके बीचकी संक्रान्तिकी अवस्थाका वाचक है। नवजागरण

युग क्लासिकी (यूनानी-रोमीय) विद्याके पुनरुद्धार और प्रत्यावर्तन(रिवाइवल)का युग था। किन्तु पुनरुद्धार अथवा प्रत्यावर्तनमात्रको 'नवजागरण' समझ लेना भूल होगी। यह प्रत्यावर्तन वस्तुत उस विशाल सर्जन-शक्तिका अभिव्यक्तिविशेषमात्र था, जो उस समय पश्चिमी यूरोपको नवनवोन्मेषशाली कर रही थी। नवजागरण-कालमें साम्राज्य-का अस्त और आधुनिक राष्ट्रीय राज्यकी परम्पराका उदय, सामन्तशाहीका ह्रास और पूँजीवाद तथा उसके परिणाम-स्वरूप एक नये अवकाशभोगी वर्गका उदय एव भाषाओंका विकास देखनेको मिलता है। उस समय विज्ञानके प्रथम चरणके भी दर्शन हुए थे। विज्ञानके उदयके फलस्वरूप कागज, कुतुबनुमा और मुद्रणकलाका आविष्कार हुआ। समुद्रपारीण महाद्वीपोंकी खोज तथा भूकेन्द्रक (बतलीमूसी) ज्योतिषका पतन और सूर्यकेन्द्रक (कोपरनिकी) ज्योतिषकी प्रतिष्ठा हुई। सुख-शान्ति और भौतिक समृद्धिका बाहुल्य हुआ तथा अशान्ति और कठोर जीवनका अन्त। इन तथ्यों-से स्पष्ट हो जाता है कि नवजागरणको क्लासिकी विद्याके प्रत्यावर्तनसे समीकृत नहीं किया जा सकता।

नवजागरण-युगमें पश्चिमी यूरोप मध्ययुगीनताके बन्धनोंसे मुक्त हो व्यक्तित्व-चेतना विकसित करने लग गया था। व्यक्ति-स्वातन्त्र्यकी प्रतिष्ठा हुई और चर्चका प्रभाव घटा। मनुष्यकी दृष्टि, जो मध्य युगमें सदा परलोक-पर टिकी रहती थी, अब इस लोकका सचरण करने लगी। परलोकके ऊपर इहलोककी प्रतिष्ठा हुई। ऐहिक मूल्योंका मान बढा। मनुष्य ईश्वरकी उपेक्षा कर अपनेको समझनेमें दत्तचित्त हुआ—वह अपनेमें लौट आया। धर्मकी अपेक्षा दर्शनका महत्त्व बढा। धर्मनिरपेक्ष मानववादका पथ प्रशस्त हुआ। एक प्रकारसे ईसाई जीवन-प्रणाली एव जीवन-दर्शनका ही विघटन हो गया और उसका स्थान यूनानी-रोमीय जीवन-प्रणाली तथा जीवन-दर्शनसे उत्प्राणित नयी चेतनाने ले लिया। सन्यासियोंके स्थानपर ऐसे बुद्धिजीवियोंका पदार्पण हुआ जो स्वभाव अथवा मनको वशमें करनेके बदले उसके विकास एव परिणतिमें आस्था रखते थे।

यूरोपकी इस सास्कृतिक महाक्रान्तिका एक बडा कारण है यूनानी-रोमीय जीवनदृष्टि एव जीवन-मानोंका प्रत्यावर्तन। यूनानी-रोमीय साहित्य, दर्शन और कलाने यूरोपकी मध्ययुगीन कूपमण्डूकता भग कर उसमें नये मूल्योंकी चाह उत्पन्न कर दी। यूनानी संस्कृतिकी उदारता, इहलोक-केन्द्रकता (सेक्यूलैरिटी) और धर्म, ईश्वर आदिके सम्बन्धमें जनाग्रह प्रसिद्ध है। पश्चिमी यूरोपपर इन प्रवृत्तियोंका प्रभाव पड़े बिना नहीं रह सका।

भारतमें गुप्तयुगको हम नवजागरण-युग कह सकते हैं। इसके अतिरिक्त अभी एक नवजागरणका श्रीगणेश प्राय अँग्रेजी सभ्यताके सम्पर्कके फलस्वरूप १८५७ ई० के आन्दोलनके बाद, अपेक्षाकृत छोटे-पैमानेपर, प्रारम्भ हुआ था। ब्रह्म-समाज, प्रार्थना-समाज, आर्य-समाज, काग्रेस-आन्दोलन, थियोसाफिकल सोसायटी जैसे विविध आन्दोलन तथा विवेकानन्द, टैगोर, गाधी, राधाकृष्णन्, अरविन्द, मानवेन्द्रनाथ राय जैसे विचारक इस नवजागरण-कालके मुख्य वरदान हैं। —ह० ना०

**नवधा भक्ति**–नव प्रकारकी भक्ति। विष्णु-भक्तिके नव प्रकार माने जाते हैं। श्रीमद्भागवतमें इनका वर्णन है–'श्रवण कीर्तन विष्णो स्मरण पादसेवनम्। अर्चन वदन दास्य सख्यमात्म-निवेदनम्।' (७ ५ २३)। वेदोंमें भी नवधा भक्तिके आशिक सकेत मिलते हैं। (ऋग्वेद १ १५६ २, १ १५४ १, १ १५५ ४४, १ १५४ ४)। बृहदारण्यकमें श्रवण, मनन, निदिध्यास और साक्षात्कारका उल्लेख है। प्रतीत होता है कि भक्तिके इन चार प्रकारोंका ही, जिन्हें आत्मा सम्बन्धी चार प्रतिपत्तियाँ कहा गया है, भागवतकारने नव प्रकारोंमें विस्तार कर दिया है। गीतामें भी नवधा भक्तिका उल्लेख है। (दे०–अ० ९ ३४, १४, अ० ४ ३४, अ० १३ - २५, अ० ११ ३९, ४०, ४१, अ० १८ ७३, अ० ३ ३०, अ० ४ २४)। वैष्णव भक्त कवियोंकी रचनाओंमें नवधा भक्ति-परक पद प्रचुर सख्यामें मिलते हैं। —वि० मो० श०

**नवमानववाद**–पश्चिमी जगत्में मध्यकालकी समाप्ति करनेमें जिन विचारधाराओंने विशेष योग दिया उनमेंसे **मानववाद** एक प्रमुख विचारधारा है। मध्यकालमें धार्मिक घटाटोपके कारण समस्त मूल्यों और प्रतिमानोंका स्रोत किसी-न किसी दिव्य सत्ताको माना जाता था और मनुष्यको आरम्भसे ही उस दिव्य प्रतिमानसे नीचे गिरा हुआ प्राणी माना जाता था। मानववादियोंने इस मान्यताका तिरस्कार किया। उन्होंने यह घोषित किया कि सम्पूर्णतम मनुष्य ही मनुष्यका प्रतिमान है। इसके लिए मानववादियोंने एक ओर मानवोपरि दिव्य सत्ताका निषेध किया और दूसरी ओर अमानवीय यान्त्रिकताका। मानववादी यह मानते हैं कि मनुष्यमें जो पाशविक है और जो दिव्य है उन दोनोंके मध्यमें कुछ ऐसा है जो पूर्णत मानवीय है और उसीको नैतिकता, कला, सौन्दर्यबोध तथा अन्य आचार-विचारका प्रतिमान मानना चाहिये। कालान्तरमें **मानववाद**के अन्तर्गत बहुतसे विचार और बहुत प्रकारकी प्रवृत्तियाँ समाहित होती गयीं जिनमेंसे बहुत-सी तो परस्पर विरोधी भी थीं और कभी-कभी मानवताकी ऐसी व्याख्याएँ उपस्थित करती थीं जो एक-दूसरेसे पृथक् थीं।

पिछली अर्ध शताब्दीमें कई ऐसी विचारधाराओंका उदय हुआ, जो नवमानववादको अपना आधारभूत सिद्धान्त मानती रही हैं। इन विचारधाराओंमें मानवताको एक स्थिर और सदा एक-सा रहनेवाला तत्त्व न मानकर चिरन्तन विकासशील तत्त्व माना जाता है और उसी सिद्धान्तके अनुसार वर्तमान मनुष्यको विकासकी एक कड़ी मानकर भावी मनुष्यको इस यात्राकी आगामी कडी माना जाता है और उसके विकासमें सहायक होनेवाले आचार-विचारको ही वर्तमान मनुष्यके लिए आदर्शके रूपमें स्वीकार किया जाता है। उदाहरणके लिए, अरविन्द यह मानते हैं कि जैसे निरन्तर विकासकी श्रृंखला हमें पशुतासे मनुष्यताकी स्थितिमें लायी है वैसे ही वह हमें इसके आगे भी ले जायगी और आगामी मनुष्यमें वे कतिपय आन्तरिक शक्तियोंका विकास अनुमानित करते हैं। अरविन्द द्वारा निर्दिष्ट नवमानववाद और रोमन कैथोलिकों द्वारा निर्दिष्ट नवमानव-वाद मूलत आस्तिक है और मनुष्यके अन्दर निहित

क्रमिक साक्षात्कारमें विश्वास करता है, किन्तु नास्तिक मार्क्सवाद भी नवमानववादकी प्रवृत्तियोंको स्वीकार करता है। उसका विश्वास है कि वर्गविभाजित होनेके कारण वर्तमान मनुष्यमें मनुष्यताके गुणोंका पूर्ण विकास नहीं हो पाया या हुआ भी है तो वह कुण्ठित या एकांगी हुआ है। आगामी वर्गहीन समाज-व्यवस्थामें मनुष्यके आन्तरिक गुणोंका सम्पूर्ण विकास होगा। मार्क्सवादी मनुष्यके समस्त आन्तरिक विकासका केन्द्र-विन्दु 'सामाजिकता' मानते हैं। यद्यपि अराजकतावादी विचारक भी नवमानववादकी कल्पना करते हुए व्यवस्थाने निरपेक्ष पूर्ण व्यक्तिको स्थापित करना चाहते हैं। इस प्रकार बहुधा परस्पर विरोधी वृत्तिके विचारक भी इसी एक वर्गमें आ जाते हैं। ध्यानसे देखनेपर ज्ञात होता है कि आगामी मानवकी कल्पना कर और उसके सम्मुख वर्तमान मानवको महत्त्वहीन वताकर या व्यक्ति-मानवको समाज-मानव या दिव्य-मानवके सम्मुख गौण सिद्ध कर वहुधा ये विचारक मानववादकी मूल धारणासे काफी दूर हट जाते हैं। —व० वी० भा०

**नवयौवना**—दे०—'अज्ञात-यौवना'।

**नवलअनंगा**—दे०—'नवोढा'।

**नववधू**—दे०—'अज्ञात-यौवना'।

**नवोढा (नायिका)**—इसका शब्दार्थ है नव विवाहिता स्त्री। सर्वप्रथम भानुदत्तने इसको मुग्धाके स्वतन्त्र भेदके रूपमें स्वीकार किया है और इनके अनुसरणपर हिन्दीमें मतिराम, दास तथा पद्माकर आदिने। वेनी प्रवीन, भानु तथा सीतल आदिने इसे ज्ञातयौवनाका भेद माना है। विशेषके लिए दे०—'नायिका-भेद'। भानुदत्तने इसे 'लज्जाभयपराधीनरति' कहा है और मतिराम भी स्वीकार करते हैं कि 'भयलाजजुत रति न चहै'। पद्माकर भी 'डर' तथा 'लाज'को रति न चाहनेका कारण मानते हैं, अतएव इस नवविवाहिता लज्जाशीला तथा भयाकुलाको ज्ञातयौवनाके अन्तर्गत स्वीकार किया जा सकता है। रहीमने नवोढाके उल्लास और उसकी आकाक्षामें लज्जा तथा आशका व्यक्त की है—'पहिरति चूनि चुनरिया भूषन भाव। नैनन देति कजरवा फूलनि चाव।' (वरवै० . ५)। मतिरामने नवोढाकी लज्जाका सुन्दर चित्र प्रस्तुत किया है—'वात कही न गयी सु रही गहि हाथ दुहू सों सहेलीको अचल।' (रस-राज . २५)। पद्माकरने इस चित्रमें भय व्यक्त किया है—'चाकि चकी चमकी चितमैं है रही चचल अंचल वारी।' (जगद्वि० भा० १ ३९)। रीतिकालीन काव्यमें इस नायिकाके माध्यमसे नवविवाहिता स्त्रीके लज्जा, भय तथा आतुरता आदि मनोभावोंको अकित किया गया है।

केशव और देवकी **नवलअनंगा** एक सीमातक नवोढाके समान है, पर इस नायिकामें भय तथा लज्जाकी इतनी कोमल भावस्थिति नहीं है। केशवके अनुसार—'खेलै वोलै वाल विधि हँसे त्रमै सविलास।' (र० प्रि० १ . २२)। इसमें नायिकाकी अपेक्षाकृत अधिक विकसित स्थिति है—'नैकु जितै चित्तवै चित दै तित मैन मनो दिन द्वैकको ठाढ्यो।' (भा० वि० . नायिका०)। देवके उदाहरणमें केशवसे अधिक नवोढाकी लज्जाशीलता है, पर फिर भी भयाकुलताके स्थानपर मुग्धाका सामान्य भाव व्यक्त हुआ है। —सु०

**नव्य आदर्शवाद**—नव्य आदर्शवाद नामसे प्रचलित आन्दोलन आधुनिक आदर्शवादी दर्शनमें नवीनतम विकास है और सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण तथा मौलिक माना जाता है। यह नव्य आदर्शवाद इसलिए कहलाता है कि यह जिस आदर्शवादका प्रतिपादन करता है वह हीगेल और उसके अनुयायियों द्वारा प्रतिपादित आदर्शवादसे भिन्न एक नयी विचारधारा है। नव्य हीगेलवाद विचारको चरम तत्त्वकी परम सम्पूर्णता मानता है और व्यक्तिगत अनुभवको उसकी तत्त्वरचनामें उस विचारात्मक सत्तामें केवल भाग लेता हुआ मानता है जो उसके भीतर व्याप्त होकर काम करती है और उसे (व्यक्तिगत अनुभवको) सार्थक और बुद्धिग्राह्य वनाती है। नव्य आदर्शवादका नव्य हीगेलवादसे यहींपर मतभेद है। नव्य आदर्शवाद व्यक्तिगत अनुभवको क्रियाशील, तत्त्वके निर्माता और ज्ञाता विषयी(subject)के एक स्वतन्त्र व्यापारके रूपमें महत्त्व देता है, केवल विचारकी प्रतिकृतिरूपमें नहीं। उसका मुख्य तर्क यह है कि हीगेल और उसके अनुयायियों द्वारा प्रतिपादित चरम तत्त्व स्थिर होनेके कारण परिवर्तन और इतिहासका स्पष्टीकरण करनेमें असमर्थ है और विश्वका चरम सघटन एक ऐसी सम्पूर्णता है, जिसमें अब कोई परिवर्तन या विकास सम्भव नहीं, वह जो है उससे अधिक नहीं हो सकता। नव्य आदर्शवाद इसका विरोधी है, उसके अनुसार वैयक्तिक विचार रचनात्मक है, निष्क्रिय विश्व-विचारका प्रतिविम्बमात्र नहीं। विश्वके विभिन्न तत्त्वोंका विकास जो कुछ प्रस्तुत स्थायी, अपरिवर्तनशील है उसीका व्यक्तीकरण अथवा प्रस्फुटन (unfoldment) नहीं माना जा सकता। दर्शन, परिवर्तनशील चरम तत्त्वके दृष्टिकोणसे, वैयक्तिक अनुभव और चरम तत्त्वके पारस्परिक सम्बन्धोंका इतिहास है। —प्री० अ०

**नांदी**—यह पूर्वरग(दे०)का एक प्रकार है। इससे देवता, ब्राह्मण तथा राजादिकोंकी आशीर्वचनमें प्रयुक्त स्तुति की जाती है, अतएव इसे नान्दी कहते हैं। नान्दीका अर्थ है आनन्दित करनेवाला, इससे लोग आनन्दित होते हैं। इसमें शख, चक्र, चन्द्र, चक्रवाक और कुमुदादिक मागल्य वस्तुओंका वर्णन आवश्यक है। नान्दी अष्टपदा अथवा द्वादशपदा होती है। 'अनर्घराघव' नाटकमें 'निष्प्रत्यूह' अष्टपदा नान्दी है। किन्तु 'साहित्यदर्पण'की 'विमला' टीकामें वतलाया गया है कि किसीके मतानुसार इसे नान्दी कह दिया गया है, वस्तुत यह 'नान्दी' नहीं है। यह **पूर्वरंग**का **रंगद्वार** नामक अग है, इसमें सर्वप्रथम वाचिक या आगिक अभिनयकी अवतारणा की जाती है।

सच पूछिये तो रगद्वारके पूर्व ही जो मंगलार्थक सामूहिक स्तुति की जाती है, वह नान्दी कही जाती है। इसे **नान्दीपाठ** या **मंगलपाठ**के नामसे भी पुकारा जाता है। भारतेन्दु हरिश्चन्द्रके प्राय सभी नाटकोंमें नान्दीपाठकी योजना है। उदाहरणके लिए, 'प्रेम जोगिनी'का 'नान्दी-पाठ' उद्धृत किया जाता है—'भरित नेह नव नीर नित, वरसत सुरस अथोर। जयति अपूरव धन कोऊ लखि नाचत मन मोर।' (भा० ग्र०, ना० प्र० स०, प्र० स०, पृ० ३११)। —व० सिं०

**नांदीपाठ**–दे०–'नादी'।

**नागरी**–दे०–'देवनागरी'।

**नागिनी**–दे०–'हठयोग'।

**नाज़ीवाद**–यों तो फासिज्मके अनेक भेद-प्रभेद हैं, किन्तु उनमें नाजीवाद सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण है। 'नाजी' शब्द हिटलरके दल राष्ट्रीय समाजवादी जर्मन श्रमिक दलके मूल जर्मन नामका संक्षेप है। नाजीवाद फासिज्मके समान व्यक्ति-स्वातन्त्र्य, जनतन्त्र, वैयक्तिक अधिकार, अन्तरराष्ट्रीय सहयोग और शान्ति आदिका प्रबल विरोधी है और व्यक्ति-व्यक्ति और जाति-जातिकी असमानता, 'जिसकी लाठी उसकी भैंस'की नीति और अधिनायकवादका प्रबल समर्थक। नाजीवाद और फासिज्ममें कोई मौलिक भेद नहीं। —ह० ना०

**नाटक**—पाणिनि नाट्यकी उत्पत्ति 'नट्' धातुसे मानते हैं (पाणिनि ४।३।१२९) और रामचन्द्र गुणचन्द्रने 'नाट्यदर्पण'में इसका उद्भव 'नाट्' धातुसे माना है (ना० द० • गायकवाड ओरिएटल सीरीज पृ० २८)। वेबर और मोनियर विलियम्सका मत है कि 'नट' धातु 'नृत्' धातुका प्राकृत रूप है। माकडका मत है कि 'नृत्' धातु बहुत प्राचीन है और 'नट्'का प्रचलन अपेक्षाकृत कम पुराना है। किसी-किसीका मत है कि 'नट्' और 'नृत्' दोनों धातुएँ ऋग्वेद-कालसे प्रचलित है। दोनोंका प्रयोग स्वतन्त्र एव निरपेक्ष रूपसे होता आया है। सायणने अपने भाष्यमें 'नट्'का अर्थ 'व्याप्नोति' किया है (४।१०५।२३) और 'नृत्'का गात्र-विक्षेपण (१०।८।३)। ऐसा प्रतीत होता है कि वेदोत्तरकालमें दोनों धातुएँ समानार्थक होती गयीं, किन्तु कालान्तरमें 'नट्' धातुका अर्थ अधिक व्यापक वन गया और 'नृत्'के अर्थके साथ-साथ अभिनयका अर्थ इससे सिमटता चला गया। 'सिद्धान्तकौमुदी'के तिडन्त प्रकरणमें नाट्यकी व्युत्पति इस प्रकार है–'नट् नृतौ। इत्थमेवपूर्वमपि पठितम्। तत्रागविक्षेप। पूर्वपठितस्य नाट्यमर्थ। यत्कारिष नटव्यपदेश।' इससे यह निष्कर्ष निकला कि 'नट्' धातुका अर्थ गात्रविक्षेपण एव अभिनय दोनों ही था। किन्तु कालान्तरमें 'नृत्' धातुका प्रयोग गात्रविक्षेपणके अर्थमें होने लगा और 'नट'का प्रयोग अभिनयके अर्थमें। दशरूपककारने नृत्त, नृत्य और नाट्यका अन्तर स्पष्ट किया है। नृत्त ताल-लयके आश्रित होता है, नृत्य भावाश्रित होता है, किन्तु नाट्य रसाश्रित होता है। 'अन्यद्भावाश्रयं नृत्यम्, नृत्त ताललयाश्रयम्। अवस्थानुकृतिर्नाट्यम्, दशधैव रसाश्रयम्।' (द० रू० प्र० प्र० ९, ७)। इस प्रकार गम्भीरतासे विचार करनेपर नृत्त और नृत्य नाट्यकी ही दो प्रथम भूमिकाएँ प्रतीत होती हे।

रूपक और नाटक दोनों शब्द पर्यायवाची होते हुए भी सूक्ष्म अन्तरवाले प्रतीत होते हैं। नाट्यमें अवस्थाओंकी अनुकृतिको प्रधानता प्रदान की जाती है, किन्तु रूपकमें अवस्थाओंकी अनुकृतिके साथ-साथ रूपका आरोप भी आवश्यक है अर्थात् अवस्थाकी अनुकृति और रूपानुकृतिका मिश्रित रूप रूपक कहलानेका अधिकारी बनता है।

सस्कृत साहित्यमें नाटकको भी प्रधानत काव्य ही माना गया है। दोनोंका मुख्य उद्देश्य आनन्द-प्राप्ति बताया जाता है। दोनोंका गौण उद्देश्य उपदेश एव व्युत्पत्ति भी विधि-निषेधके रूपमें समान रीतिसे पाया जाता है, केवल उद्देश्यप्राप्तिके साधनमें भेद है—'सामान्येन उभयमपि च तत् शास्त्रवद् विधिनिषेधविषयव्युत्पत्तिफलम्। केवल व्युत्पाद्यजनजाड्याजाड्यतारतम्यापेक्षया काव्यनाट्यशास्त्ररूपोऽयम् उपायमात्रभेद, न फलभेद (व्य० वि० • अ० १ पृ० २०)।

महिम भट्टका मत है कि अनुभाव-विभावादिके वर्णनसे जब आनन्दोपलब्धि होती है तो रचना काव्य कहलाती है और जब गीतादिसे रजित, नटों द्वारा उसका प्रयोग दिखाया जाता है तो वह नाटक बन जाता है–'अनुभावविभावाना वर्णना काव्यमुच्यते। तेषामेव प्रयोगस्तु नाट्य गीतादिरजितम्।' (व्य० वि० अ० १ पृ० २०)।

सागरनन्दी नामक आचार्यने त्रैलोक्यके स्थानपर केवल इसी लोकके सुख-दु खपर बल दिया है। उनका कथन है कि इसी लोकके सुख दु खसे उत्पन्न अवस्थाके अभिनयका नाम नाट्य है–'अवस्था या तु लोकस्य सुख-दु खसमुद्भवा। तस्यास्त्वभिनय प्राज्ञै नाट्यमित्यभिधीयते।' सागरनन्दीकी यह व्याख्या भरतमुनिके एक दूसरे श्लोकपर आधारित प्रतीत होती है। भरतमुनि कहते हैं —'यो य स्वभावो लोकस्य सुखदु खसमन्वित। सोऽङ्गाद्यभिनयोपेतो नाट्यमित्यभिधीयते।' भरतमुनिके मतकी विस्तृत व्याख्या करते हुए आचार्य अभिनव गुप्त कहते हैं —'प्रत्यक्षकल्पानुव्यवसायविषयो लोकप्रसिद्ध सत्यासत्यादिविलक्षणत्वात् यच्छब्दवाच्यो लोकस्य सर्वस्य साधारणतया स्वत्वेन भाव्यमानश्चर्व्यमाणोऽर्थोनाट्यम्।' अर्थात् नाटक वह दृश्य काव्य है जो प्रत्यक्ष, कल्पना एव अध्यवसायका विषय बन सत्य एव असत्यसे समन्वित विलक्षण रूप धारण करके सर्वसाधारणको आनन्दोपलब्धि कराता है।

भरतमुनि नाटककी कथावस्तुके विषयमें अपना मत स्पष्ट करते हुए कहते हैं कि देवता, मनुष्य, राजा एव महात्माओंके पूर्ववृत्तकी अनुकृतिको नाटक कहते हैं— 'देवताना मनुष्याणा राज्ञा लोकमहात्मनाम्। पूर्ववृत्तानुचरित नाटक नाम तद्भवेत्॥' आचार्योंने इस लक्षणपर यह शका उठायी कि प्रख्यात राजा अथवा ऋषिका वृत्त लेकर ही नाटककी रचना होती है, तो 'प्रबोधचन्द्रोदय' आदि उन नाटकोंको, जिनमें गुण-दोष, श्रद्धा-मोह, विरक्ति, काम-धर्म, विद्या-अविद्या, चैतन्य आदि पदार्थ पात्र बनकर आते हैं, नाटककी सज्ञा किस प्रकार दी जा सकती है?

आचार्योंने इस शंकाका समाधान करते हुए नाटकोंका एक और विभाग गौण नाटक नामसे किया है। उन्होंने अश्वघोषकृत 'राजपुत्री', जिसमें बौद्ध धर्मके सिद्धान्तोंको पात्र बनाकर बुद्धका गुणगान किया गया है तथा जयन्तकृत 'आगमडम्बर'को जिसमें बौद्धक्षपणक, कापालिक, नीलाम्बर, चार्वाक, मीमासक एव तार्किक आचार्य पात्ररूपमें उपस्थित होकर अपने-अपने मत एव आचारकी प्रशसा करते हैं, गौण नाटककी कोटिमें रखा है। इसी प्रकार 'मोहपराजय', 'सकल्पसूर्योदय', 'पूर्णपुरुषार्थचन्द्रोदय', 'चैतन्यचन्द्रोदय' आदिको भी गौण नाटक माना है।

सुबन्धुने नाटकका पाँच प्रकारसे लक्षण किया है और प्रत्येक लक्षणके साथ-साथ नाटककी जातिका नाम भी दे

दिया है। शारदातनयने सुबन्धुका मत देते हुए लिखा है कि उन्होंने नाटककी पाँच जातियाँ—पूर्ण, प्रशान्त, भास्वर, ललित एवं समग्र निश्चित की है। उन्होंने यह भी बताया कि प्रत्येक जातिमें उपक्षेप, परिकर, परिन्यास एवं विलोभन नामक अंगोंका होना समान रूपसे पाया जाता है—'सुबन्धुर्नाटकस्यापि लक्षणं प्राह पंचधा। पूर्णं चैव प्रशान्तं च भास्वरं ललितं तथा ॥ समग्रमिति विज्ञेया नाटके पंच जातयः। उपक्षेपः परिकरः परिन्यासो, विलोभनम्। एतान्यङ्गानि कार्याणि सर्वनाटकजातिषु ॥' भरतमुनिके कथनानुसार पाँच सन्धियों, चार वृत्तियों, चौंसठ अंगों, छत्तीस लक्षणों सहित नाट्यालंकारोंसे सुशोभित, अत्यन्त सरस, उत्कृष्ट भावोंसे समन्वित, चमत्कारपूर्ण रचनासे युक्त, महापुरुषोंके सत्कारसे सम्पन्न, अनिन्दित आचरण-सन्निविष्ट, सन्धियोंमें सुश्लिष्ट, प्रयोगमें रमणीय, सुखका आश्रय, मृदुल शब्दोंसे समन्वित रचना करनी चाहिये। ऐसी ही रचना नाटक नामसे अभिहित होती है—'पंचसन्धिचतुर्वृत्तिचतुःषष्ट्यङ्गसंयुतम्। षट्त्रिंशल्लक्षणोपेतमलंकारोपशोभितम् ॥ महारसं महाभोगमुदात्तरचनान्वितम्। महापुरुषसत्कारं साध्वाचारं जनप्रियम् ॥ सुश्लिष्टसन्धियोगं च सुप्रयोगं सुखाश्रयम्। मृदुशब्दाभिधानं च कविः कुर्यात्तु नाटकम् ॥'

नाट्यदर्पणकार रामचन्द्र गुणचन्द्रने नाटकका लक्षण बताते हुए लिखा है कि जो प्रसिद्ध आद्य (पौराणिक एवं ऐतिहासिक) राज-चरितका ऐसा वर्णन हो जो धर्म, काम एवं अर्थका फलदाता हो और जो अंक, आय (पंच अर्थप्रकृति), दशा(पंचावस्था)से समन्वित हो वह नाटक कहलाता है—'ख्याताद्यराजचरितं धर्मकामार्थसत्फलम्। साङ्कोपायदशासन्धिदिव्याङ्गं तत्र नाटकम्।' (ना० द० पृ० १, श्लोक ५)।

साहित्यदर्पणकार विश्वनाथ नाटकका लक्षण करते हुए लिखते हैं—नाटक वह रचना है जिसकी कथावस्तु रामायणादि एवं इतिहासमें प्रसिद्ध हो, जिसमें विलास, समृद्धि आदि गुण तथा अनेक प्रकारके ऐश्वर्योंका वर्णन हो, जहाँ सुख-दुःखकी उत्पत्ति दिखायी जा सके और अनेक रसोंका समावेश हो सके, जिसमें ५से १०तक अंक हों, जिसका नायक पुराणादिमें प्रसिद्ध वंशमें उत्पन्न, धीरोदात्त, प्रतापी, गुणवान् कोई राजर्षि अथवा दिव्य या दिव्यादिव्य पुरुष हो, जहाँ शृंगार अथवा वीर रस प्रधान हो तथा अन्य रस अंगभूत हों, जिसकी निर्वहण सन्धि अत्यन्त अद्भुत हो, जिसमें चार या पाँच पुरुष प्रधान कार्यके साधनमें व्याप्त हों, गौकी पूँछके अग्रभागके समान जिसकी रचना हो (सा० द०, षष्ठ परिच्छेद, ७११)। जब नाटकमें दससे अधिक अंक हो जाते हैं तो वह नाटक नहीं रहता, महानाटक बन जाता है। 'हनुमन्नाटक' इसी कोटिमें आता है।

नाटक साहित्यकी वह विधा है जिसकी सफलताका परीक्षण **रंगमंच**(दे०)पर होता है और रंगमंच युगविशेषकी जनरुचि और तत्कालीन आर्थिक व्यवस्थाके आधारपर निर्मित होता है। रंगमंचके व्यवस्थापकों एवं कलाकारोंको नाट्यरचनाके साहित्यिक एवं कलागत मूल्यके साथ-साथ रंगमंचके सस्थापकोंकी रुचिका भी ध्यान रखना पड़ता है, अतः नाटकका स्वरूप प्रत्येक युगमें परिवर्तित होता रहता है। नाटकके स्वरूपके बदल जानेसे उसका लक्षण भी बदलना पड़ता है। हमारे देशमें संस्कृतके साहित्यिक नाटकोंका अभिनय राजप्रासादोंतक ही प्रायः सीमित था। इस कारण जनरुचिसे दूर होनेके कारण उसमें अधिक परिवर्तन नहीं आया और संस्कृत नाटकका जो लक्षण भरतमुनिके समयमें प्रचलित था वही प्रायः आचार्य विश्वनाथतक प्राप्त होता रहा। नृत्य-रूपकोंकी धारा स्वतंत्र रूपसे अवश्य विकसित होती हुई विश्वनाथतक कतिपय नवीन उपरूपकोंका स्वरूप धारण कर गयी और ये नयी मान्यताएँ आचार्योंका प्रमाणपत्र पाकर शास्त्रीय बन गयीं।

संस्कृतमें **रूपक** दो प्रकारसे विकसित हुए। एक प्रकार तो मानवविकासकी पूर्णताको आदर्श मानकर चला, दूसरा समाजके यथार्थ रूपको दर्पणके समान प्रतिबिम्बित करता हुआ विकसित हुआ। जिसमें मानवताका उदात्त रूप सम्मुख आया वह नाटक हुआ और जिसमें समाजका वास्तविक रूप झलकने लगा वह **प्रकरण** (दे०) कहलाया। नाटकमें जहाँ किसी महान् राजाके उदात्त रूपकी कल्पना की जाती है वहाँ प्रकरणमें सामान्य जनताकी वास्तविक स्थिति दिखायी जाती है। प्रथमका उदाहरण कालिदासकृत 'शकुन्तला' है और दूसरेका शूद्रक-विरचित 'मृच्छकटिक'।

आदर्शोन्मुख और यथार्थोन्मुख नाटककी ये दो पद्धतियाँ हमारे देशमें सदासे चली आ रही हैं। भारतेन्दुने दोनों शैलियोंका अनुसरण किया। यदि नाटकशैलीमें 'हरिश्चन्द्र'-की रचना हुई तो प्रकरणशैलीमें 'पाखण्ड-विडम्बन'की।

भारतेन्दु हरिश्चन्द्रने नाटकका लक्षण देते हुए लिखा है—'नाटक शब्दका अर्थ है नट लोगोंकी क्रिया। नट कहते हैं विद्याके प्रभावसे अपने एवं किसी वस्तुके स्वरूपके फेर या स्वयं दृष्टिरोचनके अर्थ फिरना। दृश्यकाव्यकी संज्ञा रूपक है। रूपकोंमें नाटक ही सबसे मुख्य है, इससे रूपकमात्रको नाटक कहते हैं। इस विद्याका नाम कुशीलव-शास्त्र भी है। ब्रह्मा, शिव, भरत, नारद, हनुमान्, व्यास, वाल्मीकि, लवकुश, श्रीकृष्ण, अर्जुन, पार्वती, सरस्वती और तुम्बुरु आदि इसके आचार्य हैं। इनमें भरतमुनि इस शास्त्रके मुख्य प्रवर्तक हैं।' (भा० ना०, भा० २ प० नि० पृ० ४२१-४२२)। भारतेन्दु नाटककी व्याख्या करते हुए लिखते हैं कि 'काव्यके सर्वगुणसंयुक्त खेलको नाटक कहते हैं। इसका नायक कोई महाराज (जैसे दुष्यन्त) या ईश्वरांश (जैसे श्रीराम) या प्रत्यक्ष परमेश्वर (जैसे श्रीकृष्ण) होना चाहिये। रस शृंगार एवं वीर। अंक पाँचके ऊपर और दसके भीतर। आख्यान मनोहर और अत्यन्त उज्ज्वल होना चाहिये।' (भा० ना०, भा० २ प० नि० पृ० ४२३)।

आधुनिक कालमें नाटकके लक्षण जनरुचिके कारण बदलने पड़े हैं। बाबू गुलाबराय कहते हैं,'नाटकमें जीवनकी अनुकृतिको शब्दगत संकेतोंमें संकुचित करके उसको सजीव पात्रों द्वारा एक चलते-फिरते सप्राणरूपमें अंकित किया जाता है। नाटक जीवनकी सांकेतिक अनुकृति नहीं है वरन् सजीव प्रतिलिपि है। नाटकमें फैले हुए जीवन-व्यापारको

ऐसी व्यवस्थाके साथ रखते हैं कि अधिकसे अधिक प्रभाव उत्पन्न हो सके। —द० ओ०

यूनान तथा अन्य देशोंकी ही भाँति भारतमें भी नाटकका उद्भव धार्मिक है। नाट्यशास्त्रमें वर्णित भारतीय धारणाके अनुसार एक बार देवताओंने ब्रह्मासे एक ऐसे मनोरजन अथवा क्रीडाकी रचना करनेके लिए प्रार्थना की, जिसे सभी जातियोंके लोग देख और सुन सकें। अत ब्रह्माने ऋग्वेदसे पाठ्य (आख्यान एव सवाद), सामवेदसे गीत, यजुर्वेदसे अभिनय और अथर्ववेदसे रस लेकर एक पाँचवें वेद—नाट्यवेदकी अवतारणा की, जिसका विषय इतिहास (पौराणिक आख्यान) था। उन्होंने एक रगशालाका निर्माण कराया और भरत मुनिसे, जिन्हें नाट्यशास्त्रका प्रणेता माना जाता है, उसे रगशालामें नाट्यके सिद्धान्तोंको कार्यान्वित करके प्रदर्शित करनेके लिए कहा। इस प्रकार जो पहला नाटक खेला गया उसमें देवताओं ओर दानवोंका युद्ध प्रदर्शित था। दानवोंने इस बातपर बहुत रोष प्रकट किया कि उसमें उनकी पराजय दिखायी गयी। ब्रह्माने उन्हें शान्त करनेके लिए नाटककी व्याख्या की, जिसे भरत मुनिने उन्हें समझाया। उस व्याख्याके अनुसार नाटकमें पक्षपातके लिए स्थान नहीं, वरन् उसमें तो विश्वकी समस्त परिस्थितियों एवं घटनाओंका अनुकरण रहता है, नाट्य केवल देवताओं अथवा दानवोंका ही अनुभावन नहीं, वह तो त्रैलोक्यका भावानुकीर्तन—भावोंकी अभिव्यक्ति है, 'नैकान्ततोऽत्र भवता देवाना चानुभावनम्। त्रैलोक्यस्यास्य सर्वस्य नाट्य भावानुकीर्तनम्।' (नाट्यशास्त्र, प्रथम अध्याय, १०७), उसका प्रणयन सबके लाभके लिए होता है तथा वह समस्त चरित्रों एव आवश्यकताओंको ध्यानमें रखकर लिखा जाता है, उसमें सभी बातोंका वर्णन रहता है तथा वैदिक एव अन्य गीतोंका समावेश रहता है।

ऋग्वेदमें असख्य रूप धारण करनेवाला इन्द्र अपने नायकोचित कार्योंको नृत्यमें प्रस्तुत करता हुआ बताया गया है। पुराणोंमें देवताओंके कार्योंको **लीला**की सज्ञा दी गयी है। अथर्ववेदमें संगीत एवं नृत्यको दैवी वरदान बताया गया है। बलिकी प्रथा भी प्रारम्भमें देवताओं द्वारा कृत कार्योंका परिणाम थी। ब्राह्मण ग्रन्थोंमें पुरोहितोंको नृत्य तथा अभिनय करते हुए बताया गया है। इन्द्र द्वारा नृत्योंमें कृत अपने नायकोचित कार्योंके प्रस्तुतीकरणकी तुलना रगमचपर नायकके अभिनयसे की जा सकती है। दैवी कार्योंको लीला समझने तथा रंगशालाकी सम्पूर्ण प्रतीक-योजनाओं द्वारा यह सिद्ध होता है कि भारतीय नाटकोंका उद्भव धार्मिक एवं पावन है। गायक, कवि तथा अभिनेताओंकी प्रतिक्रियाओंको केवल मनोरंजनका साधन न समझकर महत्त्वपूर्ण कृत्य समझा जाता है।

स्वय भगवान्को आदि अभिनेता माना गया है जिसकी स्वत भूत भाव-मुद्राएँ संसारके कार्य-कलापके रूपमें, वाणी ससारके भाषा-समूहके रूपमें, आभरण चन्द्र एव तारकगणोंके रूपमें गोचर है। नाटकमें अभिनेता उसी प्रकार सज्जागृहसे रगमचपर प्रवेश करता है जैसे कि दैव ससारमें अवतार लेता है तथा अज्ञातसे ज्ञात बन जाता है, अत नाटकके नायकका रंगमंचपर प्रवेश **अवतारणा** कहलाता है जो यह सूचित करता है कि वह सैद्धान्तिक रूपमे एक अवतार है। रगमचपर उसके इस व्यक्तित्वसे यह निर्विवाद सिद्ध है कि उसे स्वय उन भावों एव सवेगोंसे निर्विकार रहना है जिनका कि वह अभिनय करता है। शकराचार्यका यह प्रश्न इसी बातकी पुष्टि करता है—क्या वह अभिनेत्री जो पत्नीका अभिनय करती है, वास्तवमें पतिका अभिनय करनेवाले पात्रकी चाहना करती है? कुशल अभिनेता अपने अंगोंका सचालन उसी प्रकार करता है जैसे पुत्तलिका-सचालक अपनी पुत्तलिकाओंको इच्छानुसार नचाकर इच्छित भावोंकी अभिव्यक्ति करता है, परन्तु स्वय उन भावोंसे आक्रान्त नहीं होता। प्रेक्षक वास्तव पात्रों द्वारा चित्रित प्रेम या भय आदि सवेगोंकी वास्तविक अनुभूति नहीं करता, वरन् वह स्वय निर्विकार रहकर उस अवर्ण्य रसकी अनुभूति करता है जिसके द्वारा उसे बाह्य नहीं वरन् आन्तरिक आनन्द प्राप्त होता है। यह रसानुभूति प्रेक्षककी अपनी रस-ग्राह्यता अर्थात् रसको ग्रहण करनेकी शक्तिपर निर्भर है, नाटक तो रसानुभूतिका निमित्तमात्र है। रसानुभूति तथा सवेग एव प्रेक्षकपर होनेवाली प्रतिक्रिया—इन दोनोंके बीचका अन्तर समझ लेना आवश्यक है। रसानुभूतिमें सवेगका निहित होना सम्भव है, किन्तु वह स्वय सवेग एव प्रतिक्रिया नहीं है। इससे हमें इस बातका सकेत मिलता है कि नाटकका चरम उद्देश्य प्रेक्षकको उसके स्वसे ऊपर उठाकर परब्रह्मके स्तरतक ले जाना है, जो कि अपनी ही रचनाका अवलोकन कर उससे रसानुभूति प्राप्त करता है। इस प्रकार नाटकका वास्तविक लक्ष्य उपदेश देना या प्रेरणा देना न होकर प्रेक्षकको आनन्दित करना है। उसका प्रयोजन वही है जो वैदिक यज्ञोंका रहा है, जिनमें यज्ञका कर्ता अल्पकालके लिए स्वयं देवता बन जाता है तथा यज्ञ समाप्त होनेके पश्चात् वह पुन• अपना मानवीय व्यक्तित्व प्राप्त करता है।

'अग्निपुराण'में नाटककी परिभाषा एव उसके लक्षणादिका निरूपण है। उसमें एक प्रकारके काव्यका नाम **प्रकीर्ण** कहा गया है। इस प्रकीर्णके दो भेद हैं—श्रव्य और अभिनेय। सामने लाने अर्थात् दृश्य सम्मुख उपस्थित करनेको अभिनय कहते हैं। यह अभिनेय प्रकीर्ण ही नाटक है।

नाटकीय अवस्थाओंकी अवस्थानुकृति अथवा **अभिनय** (दे०) चार प्रकारका होता है—१ **आंगिक**, २ **वाचिक**, ३ **आहार्य** तथा ४ **सात्त्विक**। **आंगिक** अभिनयके अन्तर्गत अनुकरणात्मक नृत्यकी विभिन्न भाव-भगिमा एव मुद्रायुक्त भाषा होती है, जिसके द्वारा गीति-नाट्यका अथवा तत्सदृश गीतात्मक रचनाका पदार्थ व्यजित होता है। नेत्र, मुख आदि द्वारा सम्पादित समस्त अभिनय इसके अन्तर्गत आते हैं, जैसे, चलना, उठना, दौड़ना, हँसना इत्यादि। आंगिक अभिनयका सबसे अधिक बोध हमें कथाकली नृत्यमें होता है, जिसमें केवल अनुकृत्यात्मक चेष्टाएँ होती हैं और स्वरका अवाक् चलचित्रोंकी भाँति लेशमात्र भी व्यवहार नहीं होता। वीभत्स, करुण, रौद्र प्रभृति रसयुक्त वाक्य द्वारा मानसिक भावोंके अनुकरणको **वाचिक** अभिनय कहते हैं। वस्त्राभरण आदि रचना द्वारा प्रकृत मूर्तिके अनु-

करणको **आहार्य** कहते है, जैसे लव-कुशके अभिनयके लिए अभिनेताकी अवस्था वारह वर्षकी तथा वस्त्र ऋषि-बालकों जैसे होने चाहिये—यह अनुकरण आहार्य है। **सात्त्विक** भावोंको प्रदर्शित करनेवाले अभिनयको सात्त्विक कहते हैं, जैसे, मुख, हस्त आदिकी विशेष भंगी द्वारा रोमाच, स्तम्भ, स्वेद आदि सात्त्विक भावोंका चित्रण।

अभिनय एव अनुकरण नृत्यशैली एव उद्देश्य, दोनों ही दृष्टियोंसे परस्पर मिलते हैं, दोनोंमें ही मुद्राओं एव भंगिमाओं द्वारा अर्थ एव भावकी अभिव्यक्ति की जाती है तथा दोनोंका ही उद्देश्य प्रेक्षक-समूहको रसानुभूति कराना होता है। नाटकके उपकरणोंमें नृत्य और नृत्त भी गिने जाते हैं। इन तीनोंके वीचका अन्तर प्रारम्भमें ही दिया गया है। अत हम देखते हैं कि नृत्यमें आंगिक अभिनयकी प्रधानता रहती है। किसी भावको प्रदर्शित करनेके लिए व्यक्ति-विशेषके अनुकरणको नृत्य कहते हैं। जब अभिनय एव नृत्यका गीत एव कथनसे संयोग होता है, तब **रूपक**का सम्पूर्ण रूप उपस्थित हो जाता है। जिस प्रकार रसोंका सचार करनेमें अनुभाव-विभाव आदि सहायक होते हैं उसी प्रकार नाटकीय रसकी परिपुष्टिमें नृत्य और नृत्त आदि सहायकका काम देते हैं। इन्हीं वातोंको ध्यानमें रखकर रूपकोंके दो भेद किये गये हैं—१ **रूपक**, २ **उपरूपक**। रूपकोंमें रसकी प्रधानता रहती है और उपरूपकोंमें नृत्य, नृत्त आदिकी। नृत्य मार्ग (सम्पूर्ण देशोंमें एक समान) और नृत्त देशी (भिन्न-भिन्न देशोंमें भिन्न-भिन्न प्रकारका) कहलाता है।

नृत्य दो प्रकारका होता है, ताण्डव और लास्य। लक्षण-ग्रन्थोंके अनुसार ताण्डवका आविष्कार शिवने और लास्यका आविष्कार पार्वतीने किया है। ताण्डवका प्रधान गुण उद्धतता तथा लास्यका मधुरता है। लास्यके दस भेद हैं, जिनमेंसे अधिकाशका सम्बन्ध नृत्यमे न होकर गायनसे है—१ गेय पद, २. स्थित पाठ्य, ३ आसीन पाठ्य, ४ पुष्पगण्डिका, ५ प्रच्छेदक, ६. त्रिगूढ, ७ सैन्धव, ८ द्विगूढ, ९ उत्तमोत्तमक तथा १० उक्त-प्रयुक्त। नृत्तके इन भेदोंका रूपकोंसे प्राय-विशेष सम्बन्ध नहीं रहता। केवल शोभाके लिए नाटक आदिके आरम्भमें (कभी-कभी नाटकके मध्यमें भी) इनका प्रयोग होता था।

**रूपक**(दे०)के दस भेद होते हैं। रूपकोंके अतिरिक्त नाट्याचार्योंने १८ **उपरूपक** (दे०) माने हैं। रूपकके भेदोंमेंसे **नाटक** सबसे अधिक सर्वांगपूर्ण है। यह वर्गीकरण कथावस्तु, नायक तथा मुख्य रस—इन तीन दृष्टियोंसे किया गया है, जो कि नाटकके मुख्य तत्त्व माने जाते हैं। अधिकाश महान् नाटकोंके कथानक महाकाव्योंसे तथा इस प्रकार अप्रत्यक्ष रीतिसे पौराणिक कथाओंसे लिये गये हैं।

वस्तु अथवा दृश्य काव्यके कथानकके दो भेद किये गये हैं—आधिकारिक और प्रासगिक। मूल कथावस्तुको आधिकारिक और गौण कथावस्तुको प्रासगिक कहते हैं। नाटकके प्रधान फलको स्वामित्व अर्थात् उसकी प्राप्तिकी योग्यता अधिकार कहलाती है। उस फलका स्वामी अर्थात् उसे प्राप्त करनेवाला अधिकारी कहलाता है। उस अधिकारीकी कथाको आधिकारिक वस्तु कहते हैं। इस प्रधान वस्तुके साधक इतिवृत्तको प्रासगिक कथावस्तु कहते हैं। प्रासगिक कथावस्तुके भी दो भेद हैं—१ **पताका** (दे०), २ **प्रकरी** (दे०)। वरावर चलनेवाले अवान्तरप्रसग को **पताका** और कुछ काल चलकर रुक जाने एवं समाप्त हो जानेवाले प्रसगको **प्रकरी** कहते हैं। कथामें चमत्कारपूर्ण धारावाहिकता लानेके लिए **पताकास्थानक**(दे०)का प्रयोग किया जाता है। पताकास्थानक वह प्रासगिक कथा है, जिसमें किसीके भाषणका किसी नये पदार्थ या भावके वशीभूत होकर कोई दूसरा ही अर्थ सूचित हो जाय। पताकास्थानकके भी चार भेद किये गये हैं।

कथावस्तुको फलप्राप्तिकी ओर अग्रसर करनेवाले चमत्कारयुक्त अशको **अर्थप्रकृति** (दे०) कहते हैं। प्रत्येक नाटकमें **कार्य** (दे०) या व्यापार-शृंखलाकी पाँच **अवस्थाएँ** होती हैं। कथात्मक पाँच अवस्थाओंके योगसे अर्थ प्रकृतियोंके रूपमें विस्तारी कथानकके पाँच अश हो जाते हैं। एक ही प्रधान प्रयोजनकी साधक उन कथाओंका मध्यवर्ती किसी एक प्रयोजनके साथ सम्बन्ध होनेको **सन्धि**(दे०) कहते हैं। कुछ शास्त्रकारोंने सन्धियोंके अन्तर्गत अन्त सन्धियाँ भी मानी हैं। अन्तःसन्धियोंका उद्देश्य व्यापार-शृखलाकी शिथिलताको दूर कर उसे अग्रसर एव चमत्कृत करना होता है। इनकी सख्या इक्कीस निश्चित की गयी है। इस प्रकार ५ सन्धियोंमें ६४ अग और २१ अन्त सन्धियाँ हुईं। उनका प्रयोग ६ निमित्तोंसे होता है—१ इष्टार्थ, २ गोप्य-गोपन, ३ प्रकाशन, ४. राग, ५ आश्चर्य-प्रयोग और ६ वृत्तान्तका अनुपक्ष। साहित्यदर्पणकारका कथन है कि जिस प्रकार विना अगके मनुष्य किसी कार्यको करनेमें अयोग्य रहता है, उसी प्रकार अगहीन काव्य भी प्रयोगके योग्य नहीं होता।

**वस्तु-विन्यास**मे एक वात और ध्यान देने योग्य है। इसमें कुछ वातें तो ऐसी हैं जिनका अभिनय अत्यन्त आवश्यक है, जिसमें कि मधुर और उदात्त रस तथा भाव निरन्तर उद्दीप्त हो सकें। जिनका विस्तार अपेक्षित है उन्हें **दृश्य**(दे०) तथा जिनकी केवल सूचना देनी चाहिये उन्हें **सूच्य**(दे०) कहा जाता है। कुछ वातें ऐसी भी हैं, जिनका अभिनय निषिद्ध है उदाहरणके लिए, सूच्य विषयोंमें लम्बी यात्रा, मृत्यु, वध, युद्ध, देशका विप्लव, नगरका घेरा डालना, भोजन, स्नान, चुम्बन, अनुलेपन, वस्त्र धारण आदि। किन्तु कई नाटकोंमें (उदा०—भास तथा राजशेखर-कृत नाटकोंमें) इसका उल्लघन भी हुआ है और विवाहकृत्य, मृत्यु आदि दिखाये गये हैं। शास्त्रोंमें मृत्युको सूच्यके अन्तर्गत आनेकी अनुमति केवल इस दशामें दी गयी है जब कि मृत व्यक्ति पुन- जी उठे। अधिकारी(नायक)का वध नाटकमें नहीं होना चाहिये।

भारतीय नाटकोंका उद्देश्य अर्थ, धर्म या कामकी प्राप्ति है, अर्थात् नाटकमें जीवनके आदर्शोंकी व्याख्या होनी चाहिये, साथ ही वह सामाजिकोंको आनन्द देनेवाला भी होना चाहिये। दुष्टोंका दण्डित होना और सज्जनोंका उपकार ही इन नाटकोंका चरम लक्ष्य रहा है। अत भारतीय प्राचीन नाट्यसाहित्यमें शोकान्त नाटकोंका अभाव है।

दृश्यवस्तुके अन्तर्गत आनेवाली बातें **अंकों** (द्रि०)में दिखलायी जाती हैं। एक अकमें एक दिनसे अधिककी घटनाओंका समावेश नहीं होना चाहिये। प्राय दो अकोंके बीचमें एक वर्षतकका समय अन्तर्हित रहता है। यदि इससे अधिकका समय इतिहासानुमोदित हो तो नाटककारको उसे घटाकर एक वर्ष या उससे कमका कर देना चाहिये। इस अन्तरकी सूचना देनेके लिए पाँच प्रकारके दृश्योंका विधान किया गया है, जिनके द्वारा सूच्य अंश भी प्रकट किये जाते हैं—१ **विष्कम्भक** (द्रि०), २ **प्रवेशक** (द्रि०), ३ **चूलिका** (द्रि०), ४ **अंकास्य** (द्रि०), ५ **अंकावतार** (द्रि०)।

नाट्यके अनुरोधसे नाटकीय वस्तुके तीन और भेद हैं—१. **श्राव्य** (द्रि०), २ **अश्राव्य** (द्रि०) तथा ३. **नियतश्राव्य** (द्रि०)। नियतश्राव्य दो प्रकारका होता है—**अपवारित** (द्रि०) और **जनांतिक** (द्रि०)। इनके अतिरिक्त **आकाश-भाषित** (द्रि०) द्वारा भी आगे-पीछेकी बातोंकी सूचना दी जाती है।

नाटकके प्रधान पात्रको **नायक** (द्रि०) कहते हैं। धनजयके अनुसार उसे १ विनीत, २ मधुर, ३. त्यागी, ४ दक्ष, ५ प्रियवद, ६ शुचि, ७ रक्तलोक, ८. वाग्मी, ९ रूढवश, १० स्थिर, ११ युवा, १२ बुद्धिमान्, १३ प्रज्ञावान्, १४ स्मृति-सम्पन्न, १५. उत्साही, १६ कलावान्, १७ शास्त्रचक्षु, १८ आत्मसम्मानी, १९ शूर, २०. दृढ, २१ तेजस्वी तथा २२ धार्मिक होना चाहिये। उसमें १ शोभा, २ विलास, ३ माधुर्य, ४ गाम्भीर्य, ५ स्थिरता, ६ तेज, ७ लालित्य तथा ८ औदार्य—ये आठ सात्त्विक गुण भी होने चाहिये। नाटकके अन्य पात्र—**विदूषक, भृत्य, पुरोहित** आदि सहायक पात्र होते हैं।

नायककी प्रिया या पत्नीको **नायिका** (द्रि०) कहते हैं, यह आवश्यक नहीं कि वह उसकी पत्नी ही हो। भरत मुनिने नायिकाके चार भेद किये हैं—१ दिव्या, २ नृपतिनी, ३ कुलस्त्री और ४ गणिका। किन्तु यह वर्गीकरण सर्वमान्य नहीं हो सका। सर्वमान्य वर्गीकरणके अनुसार नायिकाके **स्वकीया, परकीया** और **सामान्या**—ये तीन मुख्य भेद किये गये हैं। स्वकीयाके वय क्रमानुसार तीन भेद हैं—मुग्धा, मध्या और प्रगल्भा। परकीयाके दो भेद हैं—ऊढा (विवाहिता) तथा अनूढा (अविवाहिता)। (द्रि०—'नायिका भेद'।)

इनके अतिरिक्त नायिकाके हाव-भाव एव व्यवहारके अनुसार कई **अलंकार** (द्रि०) हैं। **वृत्तियों** (द्रि०) अर्थात् नायक-नायिका आदिके आचरणके ढगोंके भी कई भेद किये गये हैं।

भाषा-प्रयोगके लिए भी भारतीय नाट्यशास्त्रमें पर्याप्त निर्देश किये गये हैं। भाषाके दो विभाग किये गये हैं—सस्कृत एव प्राकृत। देवताओं तथा उच्च कोटिके पुरुषोंसे संस्कृत एव स्त्रियों तथा नीच पात्रों द्वारा उनकी देशज भाषाका प्रयोग कराना विहित है। पात्रोंके वर्गीकरणके अनुसार उनके द्वारा बोली जानेवाली अपेक्षित भाषाओंकी सूची भी नाट्यशास्त्रोंमें दी गयी है। साथ ही उचित सम्बोधनोंकी सूची भी दी गयी है। पात्रोंके नामकरणपर भी नाट्यशास्त्रमें विस्तृत विवरण मिलते हैं।

नाटककी मुख्य कथाको प्रारम्भ करनेसे पूर्व कुछ कृत्योंका विधान है। इन्हें **पूर्वरंग** (द्रि०) कहते हैं। पहले एक प्रकारकी स्तुति होती है जिसे **नांदी** (द्रि०) कहते हैं। नान्दीके बाद **रंगद्वार** (द्रि०) होता है, जिसमें देवताओंकी वन्दना सम्मिलित है। नृत्य भी होता है तथा सूत्रधार, विदूषक तथा सूत्रधारके सेवकके बीच वार्ता होती है और उसके द्वारा नाटकके कथानककी भी सूचना देनेके बाद वे चले जाते हैं। भरत मुनिके अनुसार इसके पश्चात् स्थापकका प्रवेश होता था, जिसके वेश द्वारा नाटककी कथाके दैवी अथवा मानवी होनेका पता चलता था और जिसके द्वारा नाटकका प्रारम्भ होता था। भरत मुनिके पश्चाद्वर्ती नाट्यशास्त्रियोंने इसके बड़े सूक्ष्म विवेचन तथा प्रभेद किये हैं। अधिकतर सूत्रधार द्वारा ही नाटकके प्रारम्भ करानेकी व्यवस्था दी गयी है। ऐसा करनेमें वह **भारती वृत्ति** (द्रि०)-का अनुसरण करता है।

भारतीय साहित्यका **रस**-सिद्धान्त भरत मुनिके नाट्यशास्त्रका चिर ऋणी है, क्योंकि चाहे उन्होंने रस-सिद्धान्तका स्वय प्रवर्तन न किया हो, परन्तु यह निर्विवाद है कि आगे चलकर विद्वानोंने रसके सम्बन्धमें उन्हींका अनुकरण किया। रसकी चर्चा बहुत कालतक नाट्यशास्त्रसे सम्बद्ध होकर ही चलती रही।

**रस** (द्रि०)का अर्थ है **आस्वाद्य** (आस्वाद्यत्वाद्रस)। जैसे भोज्य, पेय आदि पदार्थोंका स्वाद लिया जाता है उसी प्रकार काव्य-रसका भी स्वाद लिया जाता है। भरत मुनिके अनुसार कोई काव्यार्थ रसहीन होना ही नहीं चाहिये—'न रसादृते कश्चिदर्थ प्रवर्तते।' इसीसे रस दृश्य काव्यका एक अत्यावश्यक तत्त्व माना जाता है। ऊपर कहा जा चुका है कि नाटक रसका आश्रित है। भरत मुनिके अनुसार रसके आधार **भाव** (द्रि०) हैं। भाव मनके विकारोंको कहते हैं। 'वागगसत्त्वोपेतान् काव्यार्थान् भावयन्तीति भावा', अर्थात् वाणी-अग-रचना और अनुभूतिके द्वारा भाव काव्यार्थोंकी प्रतीत कराते हैं। इस बातपर बहुत विवाद हुआ है कि वह कौन-सी प्रक्रिया है जिससे रसका परिपाक होता है और इस सामग्रीसे उसका क्या सम्बन्ध है। भरत मुनिने तो केवल इतना ही लिखा है कि 'विभावानुभावव्यभिचारिसयोगाद्रसनिष्पत्ति' अर्थात् विभाव, अनुभाव और व्यभिचारी भावके संयोगसे रसकी निष्पत्ति होती है। भिन्न-भिन्न आचार्योंने सयोग तथा निष्पत्तिके भिन्न-भिन्न अर्थ किये और फलत **उत्पत्तिवाद, अनुमितिवाद, भुक्तिवाद, अभिव्यक्तिवाद** (द्रि०) जैसे विभिन्न रस-सिद्धान्त चल पडे। नाटकोंमें शृगार और वीर रसको अत्यधिक महत्त्व दिया गया है तथा अधिकाश नाटक इन्हीं दोनोंपर आधारित हैं।

नाटकके प्राचीनकालीन रूप अब प्राय लुप्त हो गये हैं। पश्चिमी नाटकोंके अनुकरणपर ही अब प्राय सभी नाटक खेले जाते हैं। प्राचीन नाट्यरूपोंके नामपर रास-लीला तथा यात्रा उत्तरभारतमें तथा कथाकली दक्षिणमें अवशिष्ट रह गये हैं। ये रास और यात्राएँ तत्त्वकी दृष्टिसे रहस्य-नाटक हैं, जिनमें कि कृष्णकी कथा वर्णित है। इस प्रकारके रास एव यात्राएँ कमसे कम गत दो सहस्र वर्षोंसे

लगातार होती चली आ रही है; पतंजलि (दूसरी शताब्दी)-ने 'जो कंसका वध हमारे सम्मुख करते हैं' कहकर उनकी चर्चा की है तथा उन्होंने इस प्रकारके प्रस्तुतीकरणोंकी तुलना चित्रकार द्वारा निर्मित चित्रोंसे की है। जयदेवका 'गीत-गोविन्द' कृष्णकी रहस्य-लीलाओंको साहित्यिक रूपमें अभिव्यक्ति प्रदान करता है। बहुत-कुछ इसीके समान रामलीलाका प्रस्तुतीकरण वार्षिक त्योहार दशहरेमें होता है तथा जिनका सब-कुछ मूक नाट्यके रूपमें होता है। इन सबमें जो कुछ भी धार्मिक है और जो कुछ भी नाटकीय है उनके बीच भेद करना असम्भव है। मलाबारकी कथाकलीमें शब्दोंका प्रयोग बिलकुल नहीं होता, किन्तु उसमें समस्त अवस्थाओंको मुद्राओं एवं रूप-सज्जाके माध्यमसे अभिव्यंजित करनेकी शक्ति है।

नाटककी पाश्चात्य धारणा भारतीय धारणासे भिन्न है, अतः पाश्चात्य धारणाकी विवेचना आवश्यक है। अँग्रेजीमें नाटकके लिए ड्रामा शब्दका प्रयोग होता है। आइवर ब्राउनने ड्रामाका निम्नलिखित शब्दोंमें विवेचन किया है—ड्रामा जिस यूनानी शब्दसे निकला है उसका अर्थ है 'कृत' अथवा किया हुआ। थियेटर (प्रेक्षागृह) जिस यूनानी शब्दसे निकला है उसका अर्थ है प्रेक्षण-स्थल। ऑडिएन्स (=प्रेक्षक समूह) लैटिन भाषासे आया है। नाटकके इतिहासका अधिकांश परिवर्तनोन्मुख नाटकीय मूल्योंकी कहानी है। प्राचीन कालमें नाटकोंमें संवेगोंका प्रस्तुतीकरण प्रधान था, किन्तु धीरे-धीरे नाटकोंमें विचार-प्रधानताका भी समावेश हुआ और दोनोंको समान महत्त्व दिया जाने लगा। आधुनिक नाटकोंके कार्य-व्यापारमें बौद्धिकताको ही सम्पूर्ण महत्त्व दिया जाता है। प्रायः आधुनिक नाटक पठित रूपमें भी उतने ही प्रभावोत्पादक सिद्ध होते हैं, जितने अभिनीत रूपमें। ड्रामाकी 'कृत'वाली प्राचीन धारणाके अनुसार नाटक उन वयस्कोंके लिए मनोरंजन एवं शिक्षाका साधन है, जो विचारोंके भूखे हैं। अगर हम नाटककी एक ऐसी परिभाषा देना चाहें जिसके अन्तर्गत आदि मानवकी मूक अनुकृतियों एवं धार्मिक कृत्योंसे लेकर आधुनिक मानवकी दार्शनिक विचारप्रधान नाट्य-रचनाएँ आ जायँ तो यह परिभाषा इतनी अस्पष्ट होगी कि लगभग व्यर्थ ही सिद्ध होगी। सुविधाके लिए हमें 'कृत'वस्तुके विषयमें दो प्रश्नोंके उत्तर खोजने चाहिये—१. क्यों? २. कैसे?

क्योंवाले प्रश्नके उत्तर दो दृष्टिकोणोंसे दिये जा सकते हैं—१. मनोवैज्ञानिक दृष्टिसे, २. ऐतिहासिक दृष्टिसे। इन दोनों दृष्टिकोणोंका समन्वय भी सम्भव है। अरस्तूने अपने काव्यशास्त्रमें ऐसा ही किया है। यूरोपकी जागर्तिके बादसे पाश्चात्य-विचारधारापर प्राचीन साहित्यके बढ़ते हुए प्रभावके कारण अरस्तूके काव्यशास्त्रका नाटककी साहित्यिक धारणाओंपर अत्यधिक प्रभाव है। अरस्तूने नाटकके भेदोंका विशेष विवेचन किया है। अरस्तू द्वारा स्थापित (कार्य, समय एवं स्थानकी) एकताओं (त्रिसंकलन)का सिद्धान्त फ्रेंच साहित्यमें बहुत लोकप्रिय हुआ तथा शैपलेन, रिशल्यू, कार्नील तथा बॉयल्यूने इन सिद्धान्तोंके विशद विवेचन किये। ए० बी० वाकलेको जो कि अरस्तूके नाट्य-सिद्धान्तोंका पक्षपाती था, बर्नार्ड शॉसे सदा यह शिकायत रहा करती थी कि वह सुपरिचित शास्त्रीय नाट्य-सिद्धान्तोंका पालन नहीं करता। बीसवीं शताब्दीके पूर्वार्धमें शास्त्रीय नाट्य-सिद्धान्तोंका उल्लंघन काफी प्रचलित हो चुका था।

अरस्तूने दोनों ही प्रकारोंसे नाटककी व्याख्या की। उसने यूनानी नाटकोंके उत्थानकी ऐतिहासिक व्याख्या धार्मिक कृत्योंमें होनेवाले सहगानोंके उल्लेख द्वारा की तथा नाटकीय संवेगोंकी व्याख्या मनोवैज्ञानिक विवेचन द्वारा की (काव्यशास्त्र ४)। बाल्यावस्थासे ही अनुकरण मनुष्यके लिए स्वाभाविक है। सृष्टिके अन्य जीवोंसे वह इसी बातमें श्रेष्ठ है कि वह सर्वाधिक अनुकरणशील प्राणी है और सर्वप्रथम अनुकरण द्वारा सीखता है। अरस्तूका यह कथन नितान्त सत्य है। मनुष्य पशु-पक्षियोंकी भाँति ही अनुकरणशील है। मानव-विज्ञान (एन्थ्रापालॉजी)के अनुसार नाट्य-अभिनयके पीछे मनुष्यकी अपनेको प्रदर्शित करनेकी जन्मजात प्रवृत्ति भी निहित है। संसारके सर्वप्रथम अभिनेताने अपने परिजनोंके अनुकरण अथवा पड़ोसीकी हास्यानुकृति आदिसे चाहे जितना आनन्द उठाया हो, किन्तु उसमेंका हास्य जैसे ही एक धार्मिक कृत्यके रूपमें नियन्त्रित हुआ होगा, उसी क्षणसे अभिनयमें गम्भीरताका समावेश हुआ होगा और बौद्धिक चिन्तन द्वारा उसका परिचालन प्रारम्भ हो गया होगा। सम्भवतः सर्वप्रथम 'कृत'वस्तु हास्यके प्रयोजनसे ही की गयी होगी, जैसा कि अरस्तूने अनुकरणकी पृष्ठभूमिमें सार्वभौम हास्यका उल्लेख करते हुए सुझाया है। किन्तु यह निर्विवाद है कि जब कृत-वस्तुएँ धार्मिक कृत्योंमें परिवर्तित हो गयीं तो उनके उद्देश्य भी गम्भीर एवं पवित्र हो गये। आदि कालमें आधुनिक कालकी भाँति लोग अभिनय मनोरंजनके लिए देखने नहीं जाते थे। दुःखान्त नाटकोंके उद्भवके पूर्व ही सुखान्त नाटकोंका धार्मिक महत्त्व उठ चुका था। सभ्यताके विकासके साथ-साथ अनुकृत वस्तुओंके साथ सम्बन्धित धार्मिक भावनाका लोप होता गया और नाटककी धारणा बदलकर अवकाशके क्षणोंके मनोरंजनके रूपमें प्रतिष्ठित होती गयी। इस प्रकार नाटकके विकासमें दो प्रकारके परिवर्तन सन्निहित हैं—एक ओर तो आंगिक चेष्टाओं द्वारा संवेगात्मक संघर्षका प्रस्तुतीकरण नाटकका श्रेष्ठ गुण नहीं रह गया, वरन् विचार-संघर्ष श्रेष्ठ गुण माना जाने लगा तथा दूसरी ओर प्राचीनकालिक देवी देवताओंका स्थान मनोरंजक एवं भावोत्तेजक पात्रोंने ले लिया। वास्तवमें नाटकका प्रारम्भ गीत एवं नृत्यके संयोगसे हुआ और आज भी नाटकका लोकप्रिय रूप गीत एवं नृत्यका समन्वय ही है। किन्तु प्राचीन कालके नाटकों, जो कि देवताओंकी प्रसन्नताके लिए खेले जाते थे तथा आधुनिक संगीतात्मक सुखान्त नाटकोंके उद्देश्यों एवं प्रकृतिके बीच जो अन्तर है वह दोनोंके बीचका आधारभूत परिवर्तन सूचित करता है। किन्तु यह परिवर्तन अन्तिम नहीं है, क्योंकि नाटकीय सुधारकर्ता अब भी नाटकको सामाजिक हित साधन बनाना चाहते हैं, ठीक वैसे ही, जैसे प्राचीन धार्मिक नाटक सामाजिक हितके लिए देवताओंके प्रसन्नतार्थ खेले जाते थे।

धार्मिक कृत्योंको नाटकका मूल स्रोत बताया जाता है। धार्मिक कृत्योंकी उत्पत्तिके प्रश्नपर अनेक मत हैं, जिनमेंसे केवल मुख्य मतोंका ही हम यहाँ उल्लेख करेंगे। पहले मतके अनुसार नाटकोंका उद्भव वर्ष अथवा ऋतु-परिवर्तनोंके अवसरोंपर आदिम जातियों द्वारा किये गये लोक-नृत्यों एव लोक-गीतोंसे हुआ है। इस मतके अनुयायी अपने सिद्धान्त-की पुष्टिमें कुछ देशोंमें अब भी प्रचलित वर्ष एव ऋतु-परिवर्तनके त्यौहारोंपर होनेवाले लोक-गीतों एव नृत्योंके आयोजनोंके उदाहरण प्रस्तुत करते हैं। एक दूसरे मतके अनुयायियोंने आदिकालीन लोक-नृत्योंका पर्यवेक्षण किया और समाधि-कृत्यको ही सबका मूल स्रोत बताया। उनके अनुसार कृतवस्तु मृत व्यक्तिके सम्मानमें होती थी और उसका उद्देश्य मृतात्माको अमरत्व प्रदान करना था, जिससे कि वह अमर होकर अपने परिजनों एव समाजका उपकार एव पथ-प्रदर्शन कर सके। विद्वानोंका मत है कि अभिनयका प्रारम्भिक रूप प्रार्थना-उपासनाका एक प्रकार-मात्र था। प्राचीन कालमें प्रार्थना इस उद्देश्यसे की जाती थी कि देवतागण मनुष्यकी पुकार सुनकर तदनुसार कामना-पूर्ति करें। उदाहरणके लिए, उगते हुए अनाजके पौधोंको इसलिए लाँघा जाता था कि अनाजका पौधा खूब बढे और धरती उपजाऊ हो, धरतीपर पानीकी धार इसलिए गिरायी जाती थी कि वर्षाके देवता इस सकेतको ग्रहण करके वृष्टि करें। इन्हीं धार्मिक कृत्यों द्वारा नाट्यकलाका उद्भव हुआ तथा यह कला अवान्तरमें मनोरजनका एक साधन बन गयी। अत यदि हम नाटककी मूल प्रेरणा एव उसके विभिन्न प्रकार-भेदोंको उनकी ऐतिहासिक पृष्ठभूमिमें अच्छी तरह समझना चाहें तो हमें यह बात बराबर ध्यानमें रखनी चाहिये कि नाटकोंका जन्म धार्मिक स्थानोंमें हुआ है। आदि नाटकोंके प्रदर्शक पुरोहित अथवा उनके सहकारी हुआ करते थे। उस समय पुरोहित सामाजिक कार्यकर्ता होते थे और राजनीतिज्ञोंकी ही भाँति उनका भी दायित्व अपने सम्प्रदायकी रक्षा करना था। लोगोंका यह विश्वास था कि पुरोहितकी ही कृपासे समाजका हित एव रक्षा सम्भव है, पुरोहितकी ही उपासना एवं तन्त्र-मन्त्र आदिके प्रभावसे सूर्य प्रकाशमान् है तथा वृष्टि समयपर होती है। जैसा कि बताया जा चुका है, जब प्राचीन कालकी जनता अनाजके पौधोंको लाँघती थी तो उसका यह विश्वास होता था कि डायनिसस (धरतीको उर्वरा बनानेवाले देव) भी उसके साथ-साथ अनाजके पौधोंको लाँघ रहे हैं और इस प्रकार धरतीको अधिक उर्वर शक्ति प्रदान कर रहे हैं। इसी प्रकार जब जनता मृत व्यक्तियोंकी समाधिपर धार्मिक कृत्यों-का सम्पादन करती थी तो उसे यह विश्वास होता था कि इस मृतककी आत्मा अमर होकर अतिमानवी शक्ति प्राप्त करेगी तथा कठिनाइयों एव सकटमें अपने सम्प्रदायकी रक्षा करेगी।

नाटकका अस्तित्व क्यों है अथवा 'कृत'वस्तुका उद्देश्य क्या है, इसके अनेक उत्तर हैं। सम्भवत ही ये उत्तर समय एव स्थानकी विशिष्ट परिस्थितियोंके अनुसार भिन्न-भिन्न होंगे। सभ्यताएँ एव सस्कृतियाँ अपने आवश्यकतानुसार नाटकका सर्जन करती हैं। दूसरे प्रश्न 'कैसे'के उत्तर भी अनेक एव भिन्न भिन्न हो सकते हैं। नाटक पूर्णत साम्प्रदायिक भी हो सकता है और व्यक्तिगत भी, पद्यात्मक भी हो सकता है और गद्यात्मक भी, उसका अभिनय व्यक्तियों अथवा व्यक्ति-समूहों द्वारा भी हो सकता है तथा उसे पुत्तलिकाओं आदि द्वारा भी प्रस्तुत किया जा सकता है। उसका साहित्यिक रूप रगमंच एव सामाजिक उद्देश्यसे प्रभावित रहता है। नाटकके लिए किसी विशेष नियम-बन्धनकी व्यवस्था नहीं की जा सकती और न ही अनुकृति शब्दके प्रयोग द्वारा कोई सीधी-सादी परिभाषा ही बनायी जा सकती है। नाटकके बहुतसे प्रारम्भिक एवं कुछ थोड़ेसे परवर्ती रूपोंमें जीवनका वास्तविक अनुकरण देखनेको नहीं मिलता। जीवनकी अनुकृतिके स्थानपर उनमें कल्पनाजन्य परिस्थितियोंके चित्रण हैं। यह सच है कि उनमें भी किसी-न-किसी प्रकारकी अनुकृति अवश्य रहती है, किन्तु यह अनुकृति रूढिगत प्रतीकवादसे प्रेरित होती है। इसका सबसे प्रत्यक्ष उदाहरण प्राचीन यूनानी अभिनेता है, जिसने सामान्य मनुष्यकी अनुकृति करनेका प्रयत्न नहीं किया, वरन् जीवनसे भी अधिक विराट् वस्तु प्रकट करनेका प्रयत्न किया। इसीलिए वह नकली चेहरा लगाकर कृत्रिम उपायों द्वारा अतिमानवी कद तथा रूप बना लेता था। इसमे यथार्थवादी अभिनय असम्भव अवश्य हो जाता था, किन्तु धार्मिक कृत्यके वातावरणको उससे सहायता मिलती थी। इसी प्रकार मध्यकालीन रहस्यवादी नाटकोंमें अभिनेता प्राय अपने अभिनयका परम्परागत चिह्न धारण करता था। जिस वस्तुका अनुकरण असम्भव होता था, उसे यह चिह्न ही प्रकट करता था। यदि हम नाटकके इतिहासपर दृष्टि डालें तो हमें यह विदित हो जायेगा कि हर तरहके नाटकोंका प्रस्तुतीकरण अबतक हो चुका है—विशुद्ध कल्पनात्मक एव प्रतीकात्मक अभिनयोंसे लेकर आधुनिक रगमचोंपर प्रस्तुत की जानेवाली जीवनकी वास्तविकताओंतकके अनुकरण हमें मिलेंगे।

इस प्रकार नाटकके विस्तृत अर्थमें किसी भी अनु-करणात्मक कार्यको नाटक कह सकते हैं अर्थात्, 'हैमलेट'के प्रदर्शनसे लेकर प्रहसनमें विदूषकके अभिनय, मूक नाट्य, अथवा आदिकालीन धार्मिक कृत्य, सभी नाट्यकी श्रेणीमें आ जाते हैं। विशिष्ट अर्थमें 'नाटक' उस रूपकके लिए प्रयुक्त होता है, जो अभिनेताओं द्वारा प्रदर्शनके लिए लिखा जाता है। यदि हम नाटकका और भी सीमित अर्थ लें तो हम देखेंगे कि 'नाटक वह गम्भीर तथा सामान्यत यथार्थवादी रूपक-रचना है जिसका उद्देश्य दु खान्त नहीं है, किन्तु जो सुखान्तकी कोटिमें भी नहीं रखा जा सकता।' (फ्रेंच लेखक डाइडराट रचित 'डि ला पोएजी ड्रामाटीक')। फ्रासके डाइडराट, ब्यूमार्केयस ('एसाय सरलिजेनरे ड्रामा-टीक सीरियक्स' नामक पुस्तकमें) तथा अन्य कई लेखकोंने नाटकको वह भावात्मक रूपक माना है, जिसका कार्य समसामयिक समस्याओंकी विवेचना करना है। नाटकका विस्तृततम अर्थ है—'वह रूपक जिसमें व्यक्तियोंका एक समूह (चाहे मध्यकालीन समाजका और चाहे आधुनिक व्यावसायिक नाट्य-निर्माताओंका) कुछ निश्चित चरित्रोंका रूप धारण करके उनका अनुकरण जन-समूहके सम्मुख

प्रदर्शित करता है।' यह अनुकरण धार्मिक अनुकरणके रूपमें भी हो जाता है और मनोविनोदके लिए भी। किन्तु उद्देश्य जो भी हो, यह अनुकरण ही नाटकका मूलभूत सिद्धान्त है। नाटकका दूसरा अनिवार्य तत्त्व है—प्रेक्षक-समाजकी उपस्थिति। मनुष्यकी अनुकरण वृत्ति मूलरूपेण आत्म-प्रदर्शन एवं आत्मप्रतीतिका सश्लिष्ट रूप है। यही कारण है कि इस वृत्तिकी सन्तुष्टिके लिए प्रेक्षक-समूहका होना नितान्त आवश्यक है। उपन्यास और कविता एकान्तमें पढी जा सकती है, किन्तु जब नाटककार नाट्य-रचना करता है तो उसकी मानसिक आँखोंके सम्मुख प्रेक्षकोंका समूह अवश्य रहना चाहिये। 'नाटक' शब्दसे अधिकतर उस सवादका बोध होता है जो अभिनेताओं द्वारा प्रस्तुतीकरणके लिए हो। इस सामान्य परिभाषाके अन्तर्गत दु खान्त नाटक(ट्रैजेडी)-से लेकर भँडैती (वर्लेस्क), प्रहसन (कॉमिक) तथा भाव-नाट्यनक आ जाते हैं।

यूरोपमें सबसे प्राचीन नाट्य साहित्य यूनानमें मिलता है। नाटकोंका जन्म उन ग्राम्य समारोहोंसे हुआ जो प्राचीन एटिका प्रदेशमें विशिष्ट अवसरोंपर प्रकृतिदेवता डायनिसस-के सम्मानमें होते थे। अनुमान किया जाता है कि वैक्सस—मद्यके देवताकी पूजासे इनका चलन हुआ। उपर्युक्त समारोहोंमें कुछ विशिष्ट लोग जिनका आधा शरीर अजा-चर्मसे ढँका रहता था, वैक्सस देवताकी स्तुति(अजा-गीत)-के मन्त्र गाते हुए वेदीके चारों ओर नृत्य करते थे। यह ६०० ई० पू० से पहलेकी घटना है। आधी शताब्दीके बाद एटिका-निवासी थेस्पिसने गीतोंके बीचका समय भरनेके लिए कथा, व्यग्यानुकरण और छोटे सवाद बढा दिये, जिन्हें एक अभिनेता समवेत गायकोंके नेताके साथ वार्तालापके द्वारा व्यक्त करता था। उसने आगे चलकर रगशालामें शिष्यका वेश पहनाकर पुरुषों द्वारा सवाद पढवाये और उन्हीं सवादोंके पात्रको फ्रिनिशसने ५१२ ई० पू० में पहले-पहल स्त्रीके वेशमें सबको दिखाया। प्राचीन यूनानमें दो प्रकारके नाटक होते थे—१. ट्रैजिक (दु खान्त) (दे०) एव कॉमिक (प्रहसन) (दे०)। प्रहसनको लोग भूलसे सुखान्त अथवा **कॉमेडी** (दे०) कहते हैं। साधारणत दु खान्त नाटकका अन्त दु खमय होता था और प्रहसनका सुखमय। परन्तु दोनोंमें विशेष अन्तर यह था कि दु खान्त-में मनुष्यके जीवनकी गम्भीर समस्याओंपर विचार होता था और उसकी विपत्तियों और कष्टोंका विवरण दिया जाता था, परन्तु प्रहसनमें हास्यास्पद और निम्न कोटिके मनुष्योंकी मूर्खताओं एव असगत कार्योंका विवरण दिया जाता था। दु खान्त नाटक गम्भीर होनेके कारण सभ्य लोगोंमें खेले जाते थे और प्रहसन ग्रामीणोंमें।

मध्य कालमें इग्लैण्डके ईसाई पादरियोंने बहुदेववादियों-के मनोविनोदात्मक नाटकोंके समकक्ष नाटकोंकी प्रतिष्ठा की थी, जो कालान्तरमें अलौकिक नाटक (मिरेकिल प्लेज), रहस्यात्मक नाटक (मिस्टरीज) और भावावेश-प्रधान नाटक-(पैशन प्लेज)के रूपमें प्रचलित हुए थे। इन्हींके साथ-साथ नैतिक नाटकों(मॉरेलिटीज)का प्रादुर्भाव हुआ था, जिन्हें पादरी अपने धर्म-प्रचारके उद्देश्यसे नगर-नगर घूमकर खेलते थे। यूरोपीय नाटकोंके आधुनिक रूपोंका श्रीगणेश इन्हीं नाटकोंसे हुआ है, जिनमें ऐतिहासिक और काल्पनिक नाटक तो अपने नामसे ही ज्ञात हैं। सगीतनाट्य (मेलो-ड्रामा) वास्तवमें इटलीमें उत्पन्न हुआ, जिसमें दु खान्त और प्रहसन दोनोंका सम्मिश्रण रहता है और जो हमारी भावनाओंको अतिरजित रूपमें चित्रित करता है। रिन्यूचिनी और उसके अनुयायियोंने काल्पनिक (रोमासिक) नाटकोंमें सगीतका समन्वय करके नाटकके इस रूपकी उद्भावना की थी। प्रहसनके भी अनेक रूप प्रचलित हुए जो अठारहवीं शताब्दीमें शिष्टाचार-विषयक प्रहसनों(कॉमेडी ऑफ मैनर्स)से चलकर भँडैती (फार्स), नकल (मास्क), स्वाँग (वर्लेस्क), हास्य-प्रधान नृत्य-गीत-नाट्य (वादेविले), मूक अभिनय (पैण्टमाइम) तथा नृत्याभिनय(बॉले)तक विकसित हुए। ऊपर उल्लिखित सगीतनाट्य(मेलोड्रामा)से नाटकके एक अन्य रूप सगीतनृत्यमय नाटक(म्यूजिक ऑपेरा)की सृष्टि हुई। इसे गीतिनाट्य भी कहते हैं। नाटकके इस रूपने धीरे-धीरे दु खान्त एव सुखान्त नाटकोंका स्थान ले लिया। जेनाने इस रूपको साहित्यिक स्तरपर पहुँचाया।

१९वीं शताब्दीमें नाटककी प्राचीन रूढिगत सीमाएँ टूटने लगीं और विभिन्न प्रकारके दु खान्त एवं सुखान्त (कॉमेडी) नाटक लिखे जाने लगे। बादमें चलकर ट्रैजी-कॉमेडी (सुख-दु खान्त) नाटक भी लिखे जाने लगे, जो न तो सुखान्त थे, न दु खान्त। सवाक् छायाचित्रोंके आविष्कारके साथ-साथ यूरोपमें एकाकी नाटकोंका भी बहुत प्रचार हुआ। कुछ लोग समझते हैं कि एकाकी (दे०) दसवीं शताब्दीमें उद्भूत हुए, किन्तु वास्तवमें इनका सूत्रपात बहुत पहले ही हो चुका था। प्राचीन यूनान और इटलीमें लघु-प्रहसन स्वतत्र रूपसे विकसित हुए थे और मध्ययुगमें प्रचलित थे। अँग्रेजीमें रहस्यात्मक नाटक (मिस्टरीज), अलौकिक नाटक (मिरेकिल प्लेज) और गर्भाक नाटक (इण्टरल्यूड्स)—सभी एकाकी ही थे। भ्रमणशील अभिनेता स्थान-स्थानपर 'ड्राल्स' नामसे छोटे-छोटे प्रहसन किया करते थे।

प्राचीन कालमें नाटक केवल पद्यमें ही लिखे जाते थे। सर्वप्रथम १९वीं शताब्दीमें सुखान्त नाटकोंमें गद्यका व्यवहार हुआ। १८वीं शताब्दीमें मध्यवर्गीय प्रेक्षक-समूहोंकी बढती हुई माँगके अनुसार- नाटकोंमें गद्यका विशेष व्यवहार होने लगा तथा समसामयिक कथाओं एव घटनाओंको भी उनमें स्थान दिया जाने लगा। इसके पश्चात् नाटकमें गद्यकी प्रधानता बराबर रही। परन्तु इससे यह न समझ लेना चाहिये कि नाटकमें पद्योंके लिए रुचि नहीं रह गयी। अधिकाश विद्वानोंका मत है कि नाटकमें सवेगात्मकता एव तीव्रता पद्यके प्रयोगसे लायी जा सकती है।

नाट्यशास्त्रके प्रथम पाश्चात्य आचार्य अरस्तूने ड्रामाके ५ प्रधान तत्त्व माने हैं—१. कथावस्तु, २ चरित्र, ३ शैली, ४ विचार तथा ५ शिल्प एव सगीत। उन्होंने इन तत्त्वोंपर विस्तारमें तथा गम्भीरतापूर्वक विचार किया है और अपने सिद्धान्त स्थापित किये हैं।

विद्वानोंमें इस बातपर बहुत विवाद रहा है कि नाटकमें **कथावस्तु** (दे०) अधिक मुख्य है अथवा **चरित्र-चित्रण** (दे०)। अरस्तूके मतानुसार घटना-सघटन द्वारा चरित्र

चित्रण अनिवार्यत हो ही जाता है, अत नाटकमें प्रधान तत्त्व घटना-सघटन है, चरित्र-चित्रण नहीं। किन्तु ड्राइडनका विचार है कि कथानकका नाटकमें न्यूनतम महत्त्व है। वैनब्रफ इस विरोधी धारणाकी और पुष्टि करता है। वह कहता है, 'मुझे विश्वास है कि मैं यह सिद्ध कर सकता हूँ कि मुख्य मनोरजन एव नैतिक सन्देश घटना-क्रम अथवा कार्य-व्यापारकी अपेक्षा चरित्र एव वाग्वैदग्ध्यपर अधिक निर्भर होता है।' इस विषयपर मतभेद है। एडिथ हैमिल्टन अपने मतका प्रतिपादन अपनी पुस्तक 'थ्री ग्रीक प्लेज' (१९३७)में करते हुए कहता है कि एशिलस लिखित 'प्रोमेथ्यूज बाउण्ड'में मुख्य वस्तु उसके नायकका बन्दी होना है, जब कि अन्य लेखक सम्मिलित स्वरमें कहते हैं कि वार्तालाप द्वारा प्रोमेथ्यूजके चरित्रका उद्घाटन ही उस सम्पूर्ण नाटकका सर्वस्व है। नाटकके कार्य अर्थात् प्रोमेथ्यूजके बन्दी होनेका महत्त्व तो केवल इस बातके साक्ष्यमें है कि दु खान्त नाटक मूलत एक महान् आत्माका प्रपीडन है, जिसमें उसे महान् क्षति उठानी पड़ती है।

फिर भी यह नहीं कहा जा सकता कि नाटकीय **कार्य** जैसे प्रपीडन, क्षति आदि घटनाओंका नाटकमें नगण्य महत्त्व है। वास्तवमें **कार्य**का महत्त्व किसी प्रकार भी कम नहीं किया जा सकता, ठीक वैसे ही, जैसे शरीरके किसी अंगके लिए यह नहीं कहा जा सकता कि कौन-सा आवश्यक है, कौन-सा नहीं।

पाश्चात्य धारणाके अनुसार नाटकमें ऐसे भावात्मक वस्तु-तत्त्वका होना अति आवश्यक है जो **संघर्ष** उत्पन्न करे। इस **संघर्ष**का चाहे अन्तमें समाधान हो या न हो, पर नाटकमें इसकी उपस्थिति अनिवार्य है। मनुष्यकी अनुकरण-प्रवृत्ति तभी नाटकका रूप ग्रहण कर सकती है जब कि वह कोई मानसिक एव भौतिक सघर्ष प्रस्तुत करती हो, अर्थात् जब वह कार्यमें परिणत होती हो। पाश्चात्य नाट्यशास्त्रियोंने नाटकके **कार्य-व्यापार**की पाँच स्थितियाँ मानी हैं—१ आरम्भ या प्रस्तावना (एक्सपोजीशन), २ कार्यविकास (राइज आफ ऐक्शन), ३ सघर्ष या चरम सीमा (क्राइसिस, क्लाइमेक्स), ४. निगति (डिन्यूमाँ) और समाप्ति (कनक्ल्यूजन)। **प्रस्तावना** या **आरम्भ**(दे०)-में नाटककारका उद्देश्य होता है प्रेक्षकोंको वे सारी सूचनाएँ दे देना जो नाटकको समझनेके लिए आवश्यक हों। वास्तवमें इससे पूर्व कि वे विविध चरित्रोंके भाग्य-निर्णयके विषयमें उत्सुक हों, उसके पहले चरित्रोंके विषयमें यह जान लेना आवश्यक है कि वे कौन हैं, क्या हैं, नाटकीय कार्य-व्यापार प्रारम्भ होनेसे पहले उनका परस्पर क्या सम्बन्ध था, इत्यादि इत्यादि। यूनानी नाट्यकार सुपरिचित कथाओंको प्रारम्भमें रख देते थे अथवा **प्रोलोग**में सारी कथाका साराश दे देते थे। उत्कृष्ट प्रस्तावनाकी विशेषता यही होती है कि वह स्वाभाविक बातचीतके रूपमें होती है और प्रारम्भिक घटनासे इतनी सम्बद्ध होती है कि दर्शकको यह अनुभव नहीं हो पाता कि उसे वे सूचनाएँ जान-बूझकर दी जा रही हैं। उदाहरणके लिए, इब्सनके 'ए डाल्स हाउस' तथा 'गोस्ट्स' इत्यादि नाटकोंमें यह विशेषता मिलती है। इसी प्रकार शेक्सपीयरके 'हैमलेट'में भी कार्य-व्यापारके बीच अपेक्षित सूचनाएँ हमें ठीक समय-पर मिलती जाती हैं। किन्तु 'ऐज यू लाइक इट'में 'नये दरबारमें कौन-सा नया समाचार है?' 'कुछ नहीं, बस वही पुराना समाचार है'के बाद वह पुराना समाचार दर्शकोंके लिए दुहराया गया है। आरम्भ या प्रस्तावनाके बाद प्रारम्भिक घटना आती है, जिससे कार्य-विकासका प्रारम्भ अथवा सघर्षका सूत्रपात होता है। प्रारम्भिक घटना तथा प्रस्तावनामें अन्तर यह है कि प्रस्तावना नाटकके कार्य-व्यापारसे पृथक् एवं उसकी भूमिका है, अर्थात् नाटकीय कथा-वस्तु जहाँ प्रारम्भ होती है वहाँ प्रस्तावना समाप्त होती है। नाटकीय कार्यका आरंभ किसी मानसिक अथवा बाह्य घटना द्वारा होता है, जो कि नाटकीय सघर्षका बीजारोपण करता है। इसे प्रारम्भिक घटना कहते हैं। उदाहरणके लिए, 'रोमियो एण्ड जूलिएट'में जूलिएटके माता-पिता द्वारा जूलिएटका विवाह काउण्टी पेरिससे करनेका निश्चय नाटकीय सघर्षको जन्म दे देता है, अत वह प्रारम्भिक घटना है। **प्रारम्भिक घटना** (दे०)से ही कार्य-विकासका प्रारम्भ होता है। प्रारम्भिक घटनासे लेकर सघर्षतकका भाग कार्य-विकास होता है। कार्य-विकासका पूर्वभाग उलझन तथा समस्याओंसे पूर्ण होता है और उसमें कार्य नाटकीय संघर्षकी दिशामें अग्रसर होता है। प्रस्तावनामें जो चरित्र एव परिस्थितियाँ प्रकट हुई थीं, उन्हींको लेकर घटनाएँ स्वाभाविक गतिसे आगे बढती हैं। कार्य-विकासके बाद **संघर्ष**(दे०)की स्थिति आती है। यह वह स्थिति है जिसमें विरोधी शक्तियाँ अन्तिम बार परस्पर संघर्ष करती हैं तथा कथावस्तुको निर्णयात्मक क्षण प्रदान करती हैं। सघर्षके बादसे ही एक शक्ति बलवती तथा दूसरी क्षीण एवं निरुपाय होने लगती है। सघर्षमें केवल दो विरोधी शक्तियाँ होती हैं, अधिक नहीं, क्योंकि प्रेक्षककी सहानुभूति केवल एक ही शक्तिके साथ होती है तथा अन्य समस्त शक्तियाँ या तो उसकी सहायता करती हैं या विरोध। इस प्रकारके विरोधोंके कई रूप हो सकते हैं, यथा नायक एव खलनायक, व्यक्ति एव समाज, प्रेम और कर्तव्य, आस्था एव अनास्थाके बीच होनेवाले विरोध अथवा मनुष्यके अपने ही मनमें होनेवाले अन्तर्द्वन्द्व। सघर्षके लिए नाटकीय हेतु अथवा चरम लक्ष्यका होना आवश्यक है। संघर्षकी घटनाएँ कार्य-व्यापारका ही अ श हैं। नाटकका वह स्थल, जहाँ विरोधी शक्तियोंकी हार-जीतका अन्तिम निर्णय होता है, **संघर्ष** एव चरम सीमा कहलाता है। सघर्षके बाद **समाप्ति** अथवा **परिणाम** (कनक्ल्यूजन अथवा कैटास्ट्राफी) आता है। **परिणाम** (दे०) कथावस्तुकी वह अन्तिम स्थिति है, जिसमें सघर्षका अन्त हो जाता है और नाटकका अन्तिम परिणाम हमारे सम्मुख आता है। अरस्तूके मतानुसार परिणामका स्वाभाविक होना अति आवश्यक है। यदि नाटकका परिणाम कार्य-कारणके सिद्धान्तपर आधारित न होकर केवल सयोगपर आधारित हो तो वह निम्न कोटिका और त्रुटिपूर्ण माना जायगा।

नाटकीय वस्तु-विधानकी कुछ अन्य विशेषताएँ भी हैं जो पाश्चात्य नाट्यसाहित्यको समझनेके लिए अत्यन्त आवश्यक हैं। प्राय पाश्चात्य नाटककारोंने अपने नाटकोंकी

कथा-योजनामें समानान्तरवाद (पैरेलेलिज्म) का प्रयोग किया है। समानान्तरवाद वहाँ होता है जहाँ कार्यके एक भागका प्रधान भाव उसके दूसरे भागमें फिरसे दिखाई देता है और इस प्रकार कार्यके दोनों ही भाग एक-दूसरेके प्रधान भावकी पुष्टि करते हैं। शेक्सपीयरने समानान्तरवादका काफी प्रयोग किया है। उदाहरणके लिए, 'ए मिड् समर नाइट्स ड्रीम' में प्रेमको एक निर्बाध शक्तिके रूपमें चित्रित किया गया है, जिसके कारण एक ओर तो लड़कियाँ अपने माता-पिताओंके विरुद्ध विद्रोह कर देती हैं और दूसरी ओर प्रेमीगण अद्भुत दृढ़ताका परिचय देते हैं। आलोचकोंके अनुसार इस नाटकके दोनों ही अंगोंमें एक ही मुख्य भावना आयी है, अर्थात् प्रेम एक ऐसी शक्ति है जिसे कोई बन्धन स्वीकार नहीं। दूसरे प्रकारके समानान्तरवादका उदाहरण हमें 'किंग लियर' में मिलता है, जिसमें दो कथानक हैं जो कि लगभग प्रत्येक बातमें एक दूसरेसे मिलते हैं। एक कथामें एक पिता अपनी पुत्रियों द्वारा प्रवंचित होता है और केवल उस पुत्रीमें उसे सच्चा प्रेम मिलता है जिसके प्रेमकी उसने सदैव उपेक्षा की थी। दूसरी कहानीमें एक पिता अपने पुत्रोंका चरित्र परखनेमें धोखा खाता है और अन्तमें उसे सच्चा प्यार उसी पुत्रमें मिलता है जिसे उसने हत्यारा समझकर मार डालनेका निश्चय किया था। इस प्रकार लेखकने दो विभिन्न कथानकोंको समानान्तरवाद-की सहायतासे मिलाकर तथा उनमें एक-सी ही भावनाका दिग्दर्शन कराकर शक्तिशाली करुण नाटककी सृष्टि कर दी है।

असादृश्य (कण्ट्रास्ट) नाटकीय वस्तु-विधानकी दूसरी विशेषता है। बिना इस सिद्धान्तके प्रयोगके नाटकमें सशक्तता कभी नहीं आ सकती। असादृश्यमें ही संघर्षके बीज निहित होते हैं, अतः व्यक्तियों, भावावेगों तथा स्वार्थों—किन्हींके भी बीच होनेवाले संघर्षोंके पीछे असादृश्यका होना निश्चित है। उदाहरणके लिए, 'मैकबेथ' के प्रारम्भमें ही हमें मैकबेथकी उच्च कोटिकी विशेषताओं एवं महान् गुणोंका परिचय मिलता है, जिसके कारण अन्तमें होनेवाली दुष्टताकी विजय प्रेक्षकोंमें बहुत गहरी प्रतिक्रिया उत्पन्न करनेमें सफल होती है। इसी प्रकार 'रोमियो एण्ड जूलिएट' के प्रारम्भमें जो उल्लास एवं हर्षयुक्त वातावरण है तथा गीत्यात्मक संवेगों-वाले दृश्य हैं, वे नाटकके दुःखद अन्तको और भी गहरा रंग प्रदान करते हैं। यह प्रारम्भिक एवं अन्तिम कथा-भागोंके असादृश्यका ही फल है।

उपर्युक्त उदाहरण कथानक-सम्बन्धी असादृश्योंके हैं। असादृश्य चरित्रोंके बीच भी होते हैं, भिन्न-भिन्न पात्रों अथवा नायक तथा खलनायक आदिकी व्यक्तिगत विशेषताएँ असादृश्यके सिद्धान्त द्वारा उभरती हैं। असादृश्यके सिद्धान्त-का नैतिक उपयोग भी सम्भव है, अर्थात् विभिन्न नैतिक आदर्शोंकी तुलना द्वारा उनके आपेक्षिक गुणों या अवगुणोंका निर्णय हो सकता है। नाटकीय विडम्बनाओं (ड्रामेटिक आयरनीज) में भी असादृश्यके सिद्धान्तका प्रयोग होता है, जिसमें एक ही विषयके दो पक्षोंका असादृश्य प्रदर्शन कर विचित्र स्थिति उत्पन्न करनेकी चेष्टा की जाती है। शेक्स-पीयरके 'हेनरी फिफ्थ' (अंक २, दृश्य २) में इसी प्रकारका स्थिति-वैचित्र्य मिलता है। सोफाक्लीजके 'इलेक्ट्रा' नाटकमें भी इसी प्रकारकी परिस्थिति है।

नाटकमें रुचि उत्पन्न करनेके लिए रहस्यात्मक शैलीका भी उपयोग किया जाता है, इसीलिए उनमें रहस्य गोपन तथा आकस्मिक विस्मय (कन्सीलमेण्ट सर्प्राइज) से भी काम लिया जाता है। कथा-वस्तुके रचना-विधानमें नाटककार द्वारा दो शैलियाँ अपनायी जा सकती हैं—वह शैली जिसमें प्रेक्षक प्रारम्भसे अन्ततक चरित्रों, घटनाओं तथा मनोवृत्तियों आदिके विषयमें अनजान एवं उत्सुक रहता है और अन्तमें वास्तविक घटनाओंके उद्घाटनसे वह प्रभावित एवं आश्चर्यचकित हो जाता है, दूसरी शैली वह हो सकती है जिसमें नाटककार प्रारम्भसे ही मुख्य पात्रों, उनकी मनोवृत्तियों आदि बातोंका प्रकाशन कर देता है और तब उनके लक्ष्योंको साथमें लेकर कहानी आगे बढ़ाता है। शेक्सपीयरने दूसरी शैलीको ही अपनाया है, उसके खल पात्रों आदिकी मनोवृत्ति प्रारम्भमें ही प्रकट रहती है और उसीके आधारपर आगेकी कथा बढ़ती है। यही शैली अपेक्षाकृत उत्तम होती है।

नाटक-रचनाके सम्बन्धमें कार्य, देश और कालकी एकता-(सकलन-त्रय) की भी बराबर चर्चा हुई है। सबसे पहले अरस्तूने इस सिद्धान्तका विवेचन किया था। उसने कार्यकी एकता या सकलनका सिद्धान्त इस प्रकार प्रतिपादित किया है—नाटकीय कथानक केवल एक घटनाके अनुकरणपर होना चाहिये तथा सम्पूर्ण नाटकीय कथावस्तु एवं उसके विभिन्न अंश इस प्रकार संघटित होने चाहिये कि यदि उनमेंसे एक अंग भी निकाल दिया जाय अथवा स्थानच्युत हो जाय तो सम्पूर्ण नाटकमें परिवर्तन आ जाय (काव्यशास्त्र, ८)। उसने कालकी एकतापर भी यह कहकर जोर दिया है कि दुःखान्त नाटकका घटनाकाल केवल एक दिनका होना चाहिये, किन्तु इस अवधिमें स्वल्प परिवर्तन भी हो सकता है (काव्यशास्त्र, ५)। अरस्तूका यह कथन 'काल-सकलन' के इस परवर्ती सिद्धान्तके बहुत निकट पड़ता है कि महाकाव्यों की तुलनामें दुःखान्त नाटक लघु होते हैं तथा अपेक्षाकृत संकुचित सीमाओं एवं संकीर्ण क्षेत्रमें घटित होते हैं (काव्यशास्त्र, २६)। यूरोपके पुनर्जागरणके पश्चात् १५७० ई० में उपर्युक्त सकलन-त्रयके सिद्धान्तका कैस्टेलवेट्रो लिखित 'पोएटिका' (काव्यशास्त्र) में वर्गीकरण एवं विवेचन हुआ है। कैस्टेलवेट्रोके इटाल्वी तथा बादमें फ्रान्सीसी समर्थकोंने इस सिद्धान्तको अपनाया तथा प्रचारित किया। इस प्रकार इस सिद्धान्तके अनुसार (१) नाटकका कार्यव्यापार संघटित एवं सम्पूर्ण होना चाहिये, (२) घटना-काल २४ घण्टोंका होना चाहिये, यद्यपि कुछ नाट्यशास्त्रियोंके अनुसार यह समय ३६ घण्टेका होना चाहिये तथा (३) दृश्य अपरिवर्तित होना चाहिये अथवा कमसे कम एक नगरमें ही सीमित होना चाहिये।

उपर्युक्त सिद्धान्तका वर्तमान नाट्यसाहित्यमें कड़ाईसे पालन नहीं होता और नाटकोंकी रचनामें इन नियमोंकी अपेक्षा न करके स्वतन्त्रतासे काम लिया जाता है।

आधुनिक धारणाके अनुसार नाटक जीवनकी व्याख्या है जो हमारी समस्याओं एवं उनके हलोंको हमारे सम्मुख

प्रस्तुत करता है। नाटक नैतिक मूल्योंकी दृष्टिसे मानवीय अभिव्यक्तिका एक श्रेष्ठ साधन है। सैद्धान्तिक रूपसे यह साहित्यका आत्म-निरपेक्ष रूप है, इनमें लेखकके व्यक्तित्वका प्रवेश नहीं होता। लेखक इसमें जो कुछ भी कहना चाहता है केवल सवादोंके माध्यमसे कहता है, अन्यथा सब कुछ घटनाओंसे स्वत व्यंजित होता है। आज नाटक आकारमें लघुता, उद्देश्यमें सूक्ष्म मनोविश्लेषण तथा माध्यममें पाठ्य और कलात्मक अभिनयकी ओर जा रहा है। —श्या० मो० श्री०

भारतवर्षमें नाटक-परम्परा चिर प्राचीन है। मनुष्यमें अनुकरणकी प्रवृत्ति जन्मसे ही आरम्भ हो जाती है और इस प्रकार नाटक अनादि कालसे मानव-सृष्टिका चिर-सहचर रहा है। परन्तु साहित्यमें उसके प्रथम रूपके उपकरण ऋग्वेदके यम-यमी और पुरुरवा-उर्वशी जैसे सूक्तोंमें सन्निहित सवाद, सामवेदके गीत, यजुर्वेदके अभिनय तथा अथर्ववेदके रसमें प्राप्त होते हैं। सम्भवत सहिता-कालमें याज्ञिक क्रिया-कलापके अवसरपर सोमराजके क्रय-विक्रयके सम्बन्धमें यजमान विक्रेता तथा अध्वर्युके वार्तालापमें अभिनय भी होता था। भरतके अनुसार देवासुर-संग्राम-के पश्चात् इन्द्रध्वजके महोत्सवपर देवताओंने नाटकका आरम्भ किया था। वैदिक कालके अनन्तर नाटकमें नृत्यका योग हुआ। रामायण और महाभारत तथा अन्य प्रचलित लघु-कथाओंसे भी नाटकको पाठ्य और सगीतकी प्राप्ति हुई, जो यज्ञादिके अवसरपर रामायण और महाभारतके संगीतमय पारायणसे स्पष्ट है। इस प्रकार नाटकका जन्म भारतमें भी धार्मिक लौकिक वातावरणमें हुआ है।

'वाल्मीकि-रामायण'के बालकाण्डमें नाटकसघ, 'महाभारत'में रंगाभिसारके विशद वर्णन तथा पाणिनिके 'अष्टाध्यायी'के नट, कुशीलव जैसे शब्दोंसे यही अनुमान होता है कि आठवीं शती ईसवी पूर्व नाटक-ग्रन्थ रहे होंगे। पतजलिके 'बलिबन्ध', तथा 'कसवध' जैसे नाटकोंके अस्तित्व-विषयक निर्देश तथा अभिनय, चित्रण, पाठ जैसे शब्दोंके प्रयोगसे भी नाटकीय अभिनयकी सम्भावना होती है। 'हरिवश'में उल्लेख है कि रामने रामायणकी कथाका अभिनय किया और नारदने कृष्ण, बलराम, अर्जुन, सत्यभामा आदिके हाव भावोंका अनुकरण करके दिखाया। बौद्ध कालकी जनतामें भी नाट्यकलाके प्रति अभिरुचि थी। अवदान-शतकोंमें नाट्यकलाका निर्देश है। भरतके 'नाट्यशास्त्र'में 'अमृतमन्थन' और 'त्रिपुरदाह' जैसे नाटक ग्रन्थोंका उल्लेख है।

सस्कृत साहित्यमें कालिदासके पूर्व सौमिल्ल, कविपुत्र जैसे नाटककारोंके होनेका उल्लेख मिलता है, किन्तु केवल भासके 'प्रतिमा' नाटक, 'अभिषेक' नाटक 'पचरात्र', 'दूतवाक्य', 'मध्यम व्यायोग', 'दूत घटोत्कच', 'कर्णभार', 'उरुभग', 'बालचरित' 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण', 'स्वप्नवासवदत्ता', 'चारुदत्त', 'अविमारक' जैसे नाटक ही शेष रहे हैं। किन्तु कालिदाससे दसवीं शतीतक नाटकोंकी अविच्छिन्न परम्परा प्राप्त होती है। इस बीच कालिदासके 'मालविकाग्निमित्र', 'विक्रमोर्वशीय', 'अभिज्ञानशकुन्तल', शूद्रकके 'मृच्छकटिक', अश्वघोषके 'सारिपुत्तप्पकरण', दिङ्नाग, के 'कुन्दमाला', विशाखदत्तके 'मुद्राराक्षस', 'विशाखदेव', 'देवी चन्द्रदेव', 'अभिसारिकावञ्चितक', अज्ञात लेखकके 'कौमुदीमहोत्सव', हर्षदेवके 'रत्नावली', 'प्रियदर्शिका', 'नागानन्द', भट्टनारायणके 'वेणीसंहार', भवभूतिके 'उत्तर-रामचरित', 'मालतीमाधव', 'महावीरचरित', हनुमान्के 'हनुमन्नाटक', राजशेखरके 'कर्पूरमजरी', 'बालरामायण', 'विद्धसालभजिका', 'बालमहाभारत', क्षेमीश्वरके 'चण्ड-कौशिक', 'नैषदनन्द', जैसे नाटकोंकी धारा प्रवहमान है। तत्पश्चात् सस्कृत नाटकोंकी धारा क्षीण हो गयी, क्योंकि राजाश्रयकी समाप्तिके साथ-साथ रगमच भी समाप्त हो गया। तथापि क्षेमेन्द्रके 'चित्रभारत', 'कनकजानकी', विल्हणके 'कर्णसुन्दरी', वत्सराजके 'रुक्मिणीहरण', 'समुद्र-मन्थन', जयदेवके 'प्रसन्नराघव', विद्यानाथके 'प्रतापरुद्रिय-कल्याण', उद्दण्डके 'मल्लिकामारुत', रूपगोस्वामीके 'विदग्धमाधव', 'ललितमाधव', 'दानकेलिकौमुदी', कृष्ण मिश्रके 'प्रबोधचन्द्रोदय', वेदान्तकेशिकके 'सकल्पसूर्योदय', गोकुलनाथके 'अमृतोदय', 'रत्नखेट', श्रीनिवास दीक्षितके 'भावनापुरुषोत्तम', वेदभावके 'विद्यापरिणय', भूदेव शुक्लके 'धर्मविजयनाटक', मेघप्रभाचार्यके 'धर्माभ्युदय', 'पाण्डवा-भ्युदय' जैसे नाटक लिखे गये। इन सस्कृत नाटकोंमें रसोन्मेष, महनीय और आदर्श चरित्रोंकी अवतारणा, काव्यात्मक वातावरण, नायककी विजय, सुखान्त आशी, रसानुकूल वस्तु-प्रकृति, अवस्था और सन्धिके निर्वाह, कथाकी सरलता, रगमचीय सज्जा, वेश और वचनके विन्यास, धर्म, अर्थ, कामके समसेवनपर बल दिया गया है। प्राकृत और अपभ्रशमें नाटकोंका प्राय अभाव है।

हिन्दी साहित्यमें अठारहवीं शतीतक काव्यका एकाधिपत्य रहा। प्राय इस कालकी दीर्घ अवधिमें सामाजिक अवस्था, आध्यात्मिक दृष्टिकोण, दु खवाद और वैराग्यकी ओर प्रवृत्ति, अन्तर्मुखता, राजाओं-नवाबोंकी ऊहापोहात्मक काव्यसूक्तियोंमें अभिरुचि, कवियोंकी कविताके प्रति एकान्त रुचि, राष्ट्रीय रगमचका अभाव, तथा गद्यसाहित्यकी हीनता इत्यादि अनेक कारणोंसे नाटकोंका अभाव रहा। विवाहोंमें शास्त्रार्थकी योजना, गाँवोंके स्वाँग, नकल, निम्नवर्गीय जन-समूहके नाच-गान, कठपुतलीके नृत्य, छायाचित्र, भाँडमहैती, रामलीला, रासलीला जैसे लोकनाट्योंके रूपमें नाटकके दर्शन अवश्य हो जाते हैं। लिपिबद्धरूपमें चौदहवीं शतीके विद्यापतिके 'रुक्मिणीहरण', 'पारिजातहरण' नाटकों तथा सोलहवीं शतीके 'रामचरितमानस' और 'राम-चन्द्रिका'के सवादोंमें भी नाटकीयताकी झलक है। सत्रहवीं शतीके केशवके 'विज्ञानगीता', कृष्णजीवनके 'करुणाभरण', हृदयरामके 'हनुमान नाटक', यशवन्त सिंहके 'प्रबोधचन्द्रो-दय', अठारहवीं शतीके नेवाज कविके 'शकुन्तला', देवके 'देवमायाप्रपच', आलमके 'माधवानलकामकन्दला' और उन्नीसवीं शतीके महाराज विश्वनाथ सिंहके आनन्दरघु-नन्दन', मजुके 'हनुमान नाटक', मनसारामके 'रघुनाथ-रूपक', कृष्णशर्मा साधुके 'रामलीलाविहार नाटक', हरिरामके 'जानकीरामचरित नाटक', व्रजवासी दासके 'प्रबोधचन्द्रोदय नाटक' जैसे नाटकोंकी परम्परा मिलती है। पर ये वास्तवमें नाममात्रके ही नाटक हैं। ये या तो अधिकाश अनुवादित हैं या रामायण और महाभारतकी

कथाओंपर आधारित पद्यात्मक कृतियाँ हैं। अत नाट्यकलाकी दृष्टिसे व्रजभाषामें लिखा गया गोपालचन्द्र गिरिधरकृत 'नहुष' ही हिन्दीका प्रथम नाटक है।

भारतेन्दुसे पूर्व रामलीला, रासलीला, हनुमानलीला, ढोला-मारू, इन्दर-चित्रलेखाकी प्रेमकथाएँ, पूरनचन्द, गोपीचन्द, हकीकतरायकी संगीतपूर्ण नौटंकियाँ, सांगीत, नकल, नट, भाँड़ोंके खेल इत्यादिमें नाट्यकलाकी जो सामग्री है उसने कोई साहित्यिक नाटक नहीं दिया, किन्तु अठारह सौ पचास ईसवीके पश्चात् एक ओर अमानत कृत 'इन्दर-सभा' (गीतिनाट्य) और उसके अनुकरणपर लिखे गये 'मुछन्दर-सभा', 'बन्दर-सभा', 'नाटक छैल बटाऊ मोहना रानीका', रौनक बनारसीका 'गुलबकावली' और 'इन्साफे महमूद'से जनप्रिय नाटकोंकी और दूसरी ओर मुद्रणयन्त्रकी सुविधा, अँग्रेजी साहित्यके सम्पर्क, संस्कृत, अँग्रेजी, बँगलाके अनुवादों-रूपान्तरोंने साहित्यिक नाटकोंकी परम्परा आरम्भ होती है। भारतेन्दुने सबसे पहले १८६८ ई०में बँगलाके 'विद्यासुन्दर' प्रेमप्रधान नाटकका अनुवाद किया। फिर उनके समकालीन श्रीनिवासदास, प्रतापनारायण मिश्र, बालकृष्ण भट्ट, तोताराम, अम्बिकादत्त व्यास, राधाकृष्ण दास, बदरीनारायण चौधरी 'प्रेमघन', राय देवीप्रसाद 'पूर्ण'-के आगमनसे खड़ीबोलीमें लिखित साहित्यिक नाटकोंकी परम्पराके मौलिक और अनुवादित नाटकोंका सर्जन आरम्भ हो जाता है।

उन्नीसवीं शतीकी जनरुचिमें आदर्शहीनता, नैतिक पतन और प्रेमके विकृत रूपकी पूजा देखकर पारसी थियेटरोंने जिन नृत्य और संगीतप्रधान किन्तु आदर्शहीन, अश्लील नाटकोंको प्रोत्साहन दिया था, उनके विरुद्ध भारतेन्दु हरिश्चन्द्रने जनताकी रुचिका परिष्कार करनेके लिए आदर्शवादी नाट्यकलाके उत्थानका प्रयत्न किया। उन्होंने संस्कृत और पारसी रंगमंचीय शिष्टतामें प्रयुक्त पाश्चात्य नाट्यकलाके तत्त्वोंसे अपनी स्वतन्त्र नाट्यकलाका विकास किया। 'श्रीचन्द्रावली' (नाटिका), 'विषस्य विषमौषधम्' (भाण), 'नीलदेवी', 'सती-प्रताप', 'भारत-दुर्दशा' (नाट्यरासक) और 'प्रेमयोगिनी'में संस्कृत नाट्यकलाका प्रभाव है। दूसरी ओर 'अन्धेर नगरी', 'वैदिकी हिंसा हिंसा न भवति'में पारसी थियेटरोंकी कलाका रंग है। भारतेन्दुके सहयोगी नाटककार रीतिकवियोंसे प्रभावित हैं। उनके नाटकोंमें जीवनकी चमत्कारपूर्ण घटनाओंका चयन, प्रवाहहीन कथानक, कार्यकी अनेकरूपता, निरुद्देश्य दृश्यविधान, अस्वाभाविक कथोपकथन, वाग्वैदग्ध्य, व्यक्तित्वहीन पात्रोंके आनयनका आधिक्य है। भले ही उनके नाटकोंमें अन्य रंगमंचके अभावके कारण पारसी रंगमंचकी पद्यप्रधान कलाको ग्रहण किया गया हो, किन्तु उनका उद्देश्य केवल मनोरंजन न होकर देशहितैषिता, समाज-सुधार और राष्ट्रप्रेम है। वास्तवमें उन्नीसवीं शती उत्तरार्धमें नाट्यकला दो दिशाओं-में विकसित हुई है। एक ओर उसने शेक्सपीयरके रंगमंचसे प्रभावित पारसी रंगमंचको अपनाया है, जिसमें उर्दू कविताकी रंगीनी है, जिसके कथानक फारसीकी प्रेम-कथाओं, पुराणोंकी रोचक कहानियों, अँग्रेजीके रोमान्सकारी साहसपूर्ण नाटकों, आख्यानों, कथाओंसे ग्रहण किये गये हैं। दूसरी ओर वह गोष्ठी नाटकोंकी कलामें व्याप्त हो गयी है, जिसका वातावरण रीतिकवियों जैसा ही है, जिसके कथानक संस्कृत नाटकों तथा पौराणिक आख्यानोंपर आधारित हैं, जिनमें कथाकी वैचित्र्यहीनता और अलंकृत एवं कृत्रिमतापूर्ण शैली मिलती है। ये दोनों ही नाट्यकलाएँ बीसवीं शतीके प्रथम दशकतक प्रवाहके साथ प्रयोगमें आती रही हैं।

भारतेन्दुकालमें प्रकारकी दृष्टिसे संस्कृत नाट्यकलाके आदर्शोंपर रचे गये **साहित्यिक**, अभिनयकी सुविधाओंके अनुकूल लिखे गये **रंगमंचीय**, व्यंग्य और हास्यपूर्ण सोद्देश्य **प्रहसन**, पारसी शैलीके **प्रचारप्रधान** तथा संस्कृत, अँग्रेजी और बँगलासे **अनुवादित** या **रूपान्तरित** पाँच प्रकारके नाटकोंकी रचना हुई है। श्रीनिवास दासके 'रणधीर और प्रेममोहिनी', 'तप्तासंवरण', 'संयोगिता-स्वयंवर', राधाकृष्ण दासके 'दु:खिनी बाला', 'पद्मावती', 'महाराणा प्रताप', किशोरीलाल गोस्वामीके 'मयंकमंजरी', कृष्णशरण देव सिंहके 'माधुरीरूपक', अयोध्यासिंह उपाध्यायके 'श्रीरुक्मिणीपरिणय' जैसे नाटक **साहित्यिक नाटकों**की कोटिमें आते हैं। भारतेन्दुकी प्रेरणासे रंगमंचको ध्यानमें रखकर लिखे गये देवकीनन्दन त्रिपाठीके 'सीता हरण', 'रुक्मिणीहरण', 'रामलीला', 'कंसवध', 'नन्दोत्सव', 'लक्ष्मी-सरस्वती-मिलन', 'प्रचण्ड गोरक्षण', 'बालविवाह', 'गोवधनिषेध', लाला खड्गबहादुर मल्लके 'रतिकुसुमायुध', 'महारास', 'हरतालिका', 'कल्पवृक्ष', अम्बिकादत्त व्यासके 'ललिता', 'गोसंकट', 'भारत सौभाग्य', बदरीनारायण चौधरी 'प्रेमघन'के 'भारत सौभाग्य', बलदेवप्रसाद मिश्रके 'मीराबाई', 'नन्दविदा', तोताराम वर्माके 'विवाह-विडम्बना', दामोदर शास्त्रीके 'रामलीला', प्रतापनारायण मिश्रके 'भारत-दुर्दशा', 'सीता-वनवास', लालीके 'गोपीचन्द', दुर्गाप्रसाद मिश्रके 'प्रभास-मिलन' जैसे **रंगमंचीय नाटक** हैं, जिनमें गायन और नृत्य तथा पद्योंका प्रयोग पारसी नाटकोंके जैसा ही है, किन्तु जिनका उद्देश्य व्यक्ति, समाज और राष्ट्रका हित है। भारतेन्दुके 'अन्धेर नगरी', 'वैदिकी हिंसा हिंसा न भवति', बालकृष्ण भट्टके 'शिक्षादान', देवकीनन्दन त्रिपाठीके 'रक्षाबन्धन', 'एक-एकके तीन-तीन', 'स्त्री-चरित', 'वेश्या-विवाह', 'बैल छः टकेको', जयनाथ सिंहके 'सैकड़ोंमें दस-दस', 'कलियुगी जनेऊ', खड्गबहादुर मल्लके 'भारत आरत', देवकीनन्दन त्रिपाठीके 'कलियुगी विवाह', चौधरी नवल सिंहके 'वेश्या', गोपालराम गहमरीके 'जैसेको तैसा', विजयानन्द त्रिपाठीके 'महाअन्धेर नगरी', देवदत्त शर्माके 'अति अन्धेर नगरी' जैसे **प्रहसन-नाटक** हैं, जिनकी मूल प्रेरणा बहुविवाह, वेश्यावृत्ति, बालविवाह, नशेबाजी, स्त्रीशिक्षा-विरोध, अविद्या, सूदखोरी, पाश्चात्य आचारों-विचारोंकी कृत्रिमता, आचार-भ्रष्टता जैसी सामाजिक दुष्प्रवृत्तियोंसे मिली है। अनुवादित या रूपान्तरित नाटकोंमें संस्कृतसे राजा लक्ष्मण सिंहके 'शकुन्तला', भारतेन्दुके 'विद्यासुन्दर' (संस्कृतके चोर कविकृत—पर बँगलासे रूपान्तरित), 'पाखण्डविडम्बन', 'सत्य हरिश्चन्द्र', 'रत्नावली', 'मुद्राराक्षस', 'कर्पूरमंजरी', 'धनंजयविजयव्यायोग', लाला सीताराम बी० ए० के 'महावीरचरित', 'उत्तररामचरित',

'मालतीमाधव', 'मालविकाग्निमित्र', 'मृच्छकटिक', 'नागानन्द', देवदत्त तिवारीके 'उत्तररामचरित', नन्द विश्वनाथके 'उत्तररामचरित', रामेश्वर भट्टके 'रत्नावली', बालमुकुन्द गुप्तके 'रत्नावली', ज्वालाप्रसाद मिश्रके 'वेणीसंहार', कृष्णबलदेव वर्माके 'भर्तृहरि राजत्याग', शीतलाप्रसादके 'प्रबोधचन्द्रोदय', **अँग्रेजीसे** तोताराम वर्माके 'दो वृत्तान्त', रत्नचन्द्रके 'भ्रमजाल', भारतेन्दुके 'दुर्लभ बन्धु', मथुराप्रसाद उपाध्याय शर्माके 'साहसेन्द्र साहस', गोपीनाथके 'मनभावन', 'प्रेमलीला', आर्याके 'वेनिस नगरका व्यापारी', **बँगलासे** रामकृष्ण वर्माके राजकिशोर दे-कृत 'पद्मावती', द्वारिकानाथके गांगुलीकृत 'वीर नारी', मधुसूदनकृत 'कृष्णाकुमारी', उदितनारायणके मनमोहन-कृत 'सती नाटक', 'दीपनिर्वाण', 'अश्रुमती', व्रजनाथके माइकेल मधुसूदनके 'एकी की बोले सभ्यता ?'-के 'क्या इसीको सभ्यता कहते हैं', केशवराम भट्टके 'शरत और सरोजिनी'के आधारपर रचित 'सज्जाद सम्बुल', 'सुरेन्द्रमोहिनी'के आशयपर लिखित 'शमशाद सौसन' जैसे नाटक आते हैं। हाफिज मुहम्मद अब्दुल तथा मिर्जा नजीर बेगके 'इश्क शीरीं व फरहाद', 'राजा सखी कृष्ण अवतार', 'किस्सा माहगीर व दिलवरका', 'नयी चन्द्रावली लासानी' इत्यादि नाटकोंकी पारसी शैलीपर चुन्नीलालके 'हरिश्चन्द्र', महताब राय कायस्थके 'हरिश्चन्द्र', 'रामलीला', मथुरादासके 'चन्द्रावली', बख्श इलाही नामीके 'नागर सभा', 'नामी सभा', 'आशिक सभा' जैसे नाटक लिखे गये। इनकी भाषा-शैली उर्दू-फारसीके शब्दोंसे भरी-पुरी है तथा इनमें ठुमरी दादरा, दोहा-छप्पय, गजल-गानों-की भरमार है।

बीसवीं शतीके द्वितीय दशकसे हिन्दी नाटकके विकास-की दूसरी अवस्था आरम्भ होती है। सन् १९१२ में 'कुरुवनदहन'से नाट्यकलाके रूपमें एक नवीन परिवर्तन आरम्भ हुआ, जो माधव शुक्लके 'महाभारत', मिश्रबन्धुके 'नेत्रोन्मीलन', 'पूर्व भारत', बदरीनाथ भट्टके 'दुर्गावती', 'वेनचरित्र', 'तुलसीदास', माखनलाल चतुर्वेदीके 'कृष्णार्जुन-युद्ध', गोविन्दवल्लभ पन्तके 'वरमाला', गोपालराम गहमरीके 'वनवीर नाटक', चन्द्रराज भण्डारीके 'सिद्धार्थ कुमार', 'प्रसाद'के 'अजातशत्रु'में और अधिक प्रगाढ रूप ले लेता है। इनमेंसे प्रत्येक नाटकमें एक साथ ही कथानकका वैचित्र्य, मनोवैज्ञानिक चरित्र-चित्रण, हास्यके दृश्योंकी योजना, आधुनिक जीवनका वातावरण, स्वाभाविक संलाप, साहित्यिक भाषा, स्थितिके अनुकूल सुरुचिपूर्ण गीत्यात्मक पद्यका प्रयोग, रसवत्ता इत्यादि गुण विकसित हो गये हैं। इनका एक साथ सम्मेलन इसमे पूर्वके किसी भी नाटकमें नहीं मिलता। 'प्रसाद'के 'सज्जन', 'कल्याणी-परिणय', 'करुणालय', 'प्रायश्चित्त', 'राज्यश्री'से स्वच्छन्दतावादी कलाका जन्म होता है, जिसमें कथानककी जटिलता, स्वच्छन्द चरित्रोंकी दार्शनिकता, भावुकता, भाषामें गद्यात्मकता, अलंकृत शैली, भाव, विचार, सभी काव्यके रसमें डूबे हुए हैं। रूपके साथ नाटकीय विधानमें भी विकास हुआ। शिक्षाके प्रसार, बहुमुखी रुचिके विकास, विविध विषयोंके विस्तार, वैज्ञानिक दृष्टिकोण, पाश्चात्य नाट्यकलाके प्रभाव, सामयिक जीवनमें अभिरुचि इत्यादि अनेक कारणोंसे संस्कृत नाट्यकलाके धर्म और रसके प्राचीन आदर्श शिथिल हो गये। अब उनके स्थानपर कथानक और चरित्र नाटकके प्राण हो गये। अतः इस कालके नाटकोंमें **नान्दी, प्रस्तावना**के त्याग, कथानकके सौन्दर्यके लिए घटना-वैचित्र्य और कथाकी वक्रताके प्रदर्शनके लिए अंकोंमें अनेक दृश्योंकी अवतारणा, सन्धि-निर्वाहकी शिथिलता, प्रायः तीन अंकोंमें ही कार्य-समाप्ति, विकल्पानुसार अंक-विधान, कार्यके स्थानपर वार्तालाप, स्वगत-भाषण और पृथक् सम्भाषणकी विवेकपूर्ण आयोजना, शब्द-ध्वनियोंके स्थानपर शब्दार्थोंसे वातावरणकी सृष्टि, भिन्न-भिन्न पात्रोंसे भिन्न-भिन्न प्रकारकी भाषा तथा गीतिपूर्ण पद्यके प्रयोगकी प्रवृत्ति है।

बीसवीं शतीके प्रथम चतुर्थांशमें नाटकोंकी मूल प्रेरणा रामायण, महाभारत, पुराणोंके महिमामय चरित्रों, लोककथाओं, लैला-मजनू, शीरीं-फरहादकी प्रेम-कहानियों, अँग्रेजीके प्रेमाख्यानों, रोमांसिक नाटकों, ऐतिहासिक पुरुषों एवं घटनाओं और राजनीतिक, सामाजिक तथा धार्मिक सुधारोंसे प्राप्त हुई है। चरित्र और कथानककी दृष्टिसे इस कालमें रामलीला, रासलीला, संगीतके अतिरिक्त प्रेमप्रधान साहसिक, पौराणिक, ऐतिहासिक, सामयिक, सामाजिक तथा रूपात्मक नाटकोंकी धारा मिलती है। **साहसिक नाटकों**में अतिनाटकीयता, प्रेम, घृणा, द्वेषके रोमांचकारी स्थल, सत्य और धर्मकी विजयके प्रदर्शन, अयथार्थता, अस्वाभाविकता, अश्लीलता, दैव-घटना और संयोग-विषयकी एकांगिता, जीवनके प्रति एकपक्षीय दृष्टि, स्त्री-पुरुष पात्रोंमें प्रकारविशेष और निश्चित वर्गके होनेकी प्रवृत्ति है। ये नाटक अधिकांश पारसी कम्पनियों-की ओरसे उपस्थित किये गये हैं। जलाल अहमदशाद-कृत 'ख्वाबे हस्ती' इसी कोटिकी रचना है। **पौराणिक नाटकों**-में विनायकप्रसाद तालिब बनारसीसे चली आती हुई परम्पराका विकास नारायणप्रसाद बेताबके 'महाभारत'-(१९१२)से पुनः आरम्भ होता है। इस कोटिके नाटकोंमें धार्मिक कथानक, अतिप्राकृत प्रसंग, उपदेशकी प्रवृत्ति, प्राचीन वरिष्ठ चरित्रोंकी प्रतिष्ठा प्राप्त होती है। अतिमानवीय प्रसंगोंपर आधारित बदरीनाथ भट्टके 'कुरुवनदहन', 'वेनचरित', 'तुलसीचरित', माधव शुक्लके 'महाभारत', 'रामायण', माखनलाल चतुर्वेदीके 'कृष्णार्जुन-युद्ध', मैथिलीशरण गुप्तके 'चन्द्रहास', 'तिलोत्तमा', चन्द्रराज भण्डारीके 'सिद्धार्थ कुमार' विश्वम्भरनाथ कौशिकके 'भीष्म', सुदर्शनके 'अंजना', मिश्रबन्धुके 'पूर्व भारत', 'प्रसाद'के 'सज्जन', 'जनमेजयका नागयज्ञ', बलदेवप्रसाद मिश्रके 'शंकर-दिग्विजय', 'प्रभास-मिलन', 'राजा शिवि', हसरतके 'महात्मा कबीर', तुलसीदत्त शैदाके 'जनकनन्दिनी', बिल्वमंगल' तथा उपदेशात्मकतापूर्ण बेताबके 'पत्नीप्रताप' या 'सती अनसूया', यमुनादास मेहराके 'विश्वामित्र', राधेश्याम कथावाचकके 'उषा-अनिरुद्ध', गोविन्दवल्लभ पन्तके 'वरमाला', विचित्र कविके 'द्रौपदी-चीरहरण' जैसे पौराणिक नाटक हैं।

ऐतिहासिक नाटकोंके कथानक मिश्र, जटिल और उलझे

हुए हैं। इनका विकास स्वच्छन्दतावादी है। उनमें स्वाभाविक वार्तालाप, उक्ति-वैचित्र्य, पात्रोंमें व्यक्तित्वकी स्थापना, रमणीय भाव-व्यंजना, प्रशस्त काव्य-प्रवाह, कवित्वपूर्ण भाषा-शैलीकी ओर झुकाव है। 'प्रसाद'के 'राज्यश्री', 'विशाख', 'अजातशत्रु', सुदर्शनके 'अंजना', 'उग्र'के 'महात्मा ईसा', बदरीनाथ भट्टके 'चन्द्रगुप्त', प्रेमचन्दके 'कर्बला', गोपालराम गहमरीके 'वनवीर', मनसुखलाल सोजातियाके 'रणबाँकुरा चौहान', कृष्णलाल वर्माके 'दलजीत सिंह' जैसे नाटक इसी कोटिके हैं। **सामयिक सामाजिक नाटक**—समाजकी अनेक कुरीतियों, प्रथाओंको लक्ष्य करके कुछ गम्भीर और कुछ हास्य-व्यंग्यपूर्ण शैलीमें लिखे गये हैं। आगा हश्र कश्मीरीने एक ही नाटकमें पुराणोंसे गृहीत गम्भीर कथानक तथा सामाजिक कुरीतियोंसे सम्बन्धित हास्यपूर्ण कथानक रखनेकी प्रथा चलायी। इस कोटिका प्रारम्भ जी० पी० श्रीवास्तव और राधेश्याम कथावाचकके नाटकोंसे होता है। जी० पी० श्रीवास्तवके मोलियरके रूपान्तरित 'मार-मारकर हकीम साहब' उर्फ 'चड्ढा गुल्खैरू' तथा 'मरदानी औरत', 'नोंक-झोंक', 'उलटफेर', 'दुमदार आदमी' संग्रहके नाटक, 'उग्र'के 'उजबक', 'चार बेचारे', 'लवड़ धोंधों', राधेश्याम मिश्रके 'कौंसिलकी मेम्बरी', सुदर्शनके 'आनरेरी मजिस्ट्रेट' जैसे नाटक हास्य-व्यंग्यपूर्ण शैलीमें और गम्भीर शैलीमें मिश्रबन्धुके 'नेत्रोन्मीलन', आगा हश्र कश्मीरीके 'पतिभक्ति', राधेश्याम कथावाचकके 'परिवर्तन', यमुनादास मेहराके 'पाप-परिणाम', जगन्नाथप्रसाद चतुर्वेदीके 'मधुर मिलन', प्रेमचन्दके 'संग्राम', लक्ष्मण सिंहके 'गुलामीका नशा', 'भारत-दर्पण या कौमी तलवार', 'भारतवर्ष', जैसे नाटक सन्निविष्ट किये जा सकते हैं। **रूपात्मक नाटकों**की कोटिमें 'प्रसाद'के 'कामना', ज्ञानदत्त सिंहके 'मायावी' जैसे नाटक आते हैं, जिनमें निश्चेतन पदार्थ तथा अमूर्त भाव स्त्री-पुरुषके प्रतीक बनकर आये हैं।

इस प्रकार बीसवीं शतीके पचीसवें अब्दतक नाट्य-साहित्य पारसी थियेटरोंके मनोरंजनप्रधान और सुरुचिपूर्ण गोष्ठी-नाटकोंसे नैतिकताप्रधान तथा नैतिकताप्रधान नाटकोंसे कलाप्रधान नाटकोंकी ओर विकसित हुआ है।

बीसवीं शतीके प्रथम चतुर्थांशके पश्चात् नाटकका विकास उसके **एकांकी** (दे०) और अनेकांकी, दोनों रूपोंमें हुआ है। अनेकांकी नाटकोंमें तीनसे पाँच अंकतकके नाटक मिलते हैं। 'प्रबुद्ध यामुन' और 'गरीबी या अमीरी'में पाँच अंक हैं, किन्तु लक्ष्मीनारायण मिश्रके नाटक तीन अंकोंमें ही समाप्त हो गये हैं। वास्तवमें दृश्योंकी योजनाके कारण अंकोंकी संख्या कम हो गयी है। यह दृश्य-विधान ऐच्छिक है। कथाकी विचित्रता, किसी प्रधान उद्देश्यकी पूर्ति या अभिनयकी आवश्यकताके अनुसार दृश्योंका विभाजन कर लिया गया है। उदाहरणके लिए, रूपनारायण पाण्डेयका 'सम्राट् अशोक' लिया जा सकता है। **शैलीकी दृष्टिसे** आधुनिक नाटकोंके दो वर्ग किये जा सकते हैं, एक संस्कृत नाट्यकलाके आदर्शोंपर या उनके प्रभावसे रचे गये नाटक, दूसरे, पाश्चात्य शैलीके अनुकरण या विचारोंसे प्रभावित होकर लिखे गये नाटक। पहली श्रेणीके नाटकोंमें प्रस्तावना, नायकके असाधारण व्यक्तित्व, उसकी निश्चित विजय, सुखान्तकी दृष्टि, रंग-संकेतोंके अभाव, काव्यात्मक परिस्थिति, भावुकता, कविता, संगीत-नृत्यकी योजना, अन्तःसंघर्षकी कमी, कथाकी उद्देश्योन्मुख प्रगति, विदूषक या उसके अभावमें किसी पात्रके द्वारा हास्यमय प्रसंगोंकी अवतारणा, स्वगत कथनके यथास्थान प्रयोगकी प्रवृत्ति लक्षित है, जो 'जयन्त', 'प्रतापप्रतिज्ञा', मिश्रबन्धुके 'शिवाजी', हरिकृष्ण प्रेमीके नाटकों, 'प्रसाद'के 'स्कन्दगुप्त', 'चन्द्रगुप्त', लक्ष्मीनारायण मिश्रके 'अशोक', आनन्दिप्रसाद श्रीवास्तवके 'अछूत', सियारामशरण गुप्तके 'पुण्यपर्व' तथा 'आधी रात'में स्पष्ट हो गयी है।

दूसरे वर्गके नाटक फ्रायड, जुंग, एडलरके मनोवैज्ञानिक सिद्धान्तों, मार्क्सके द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद, इतिहासकी अर्थमूलक व्याख्या और मोलियर, ब्यूह, गेटे, लेसिंग, शॉ, इब्सन, स्ट्रिण्डबर्ग, गोगल, टाल्स्टाय, चेखव, गोर्की, मेतरलिंक, इयोजीन ओनील, काकमैन, पेरेन्देलो, लोर्का, क्लाउदेल, एनाउल, सार्त्र, विलियम्स, चार्ल्स मार्गन, ग्रेहमग्रीन, क्रिस्टोफरफ्राई, टी० एस० इलियट, जीन काकतो जैसे नाटककारोंकी नाट्यकलाके प्रभावसे लिखे गये हैं। यह प्रभाव या तो बँगला साहित्यसे होकर आया या अँग्रेजी साहित्यसे। बँगला साहित्यके प्रभावसे हिन्दी नाटकोंमें राष्ट्रीयता, सांस्कृतिक चेतना, नारी-सम्मान, कवित्वमय शैली, भावात्मकता, कथानककी इतिवृत्तात्मकता, भावोंकी व्यंजनात्मकता आयी है। पश्चिमसे सीधे आनेवाले प्रभावोंने भी नाटककी कलामें परिवर्तन उपस्थित किये हैं। अतः नाटकोंमें स्वच्छन्दतावाद व्याप्त हो गया है, जिसके कारण प्राचीन आदर्शोंके प्रति उदासीनता, समाजके सभी वर्गोंके प्रवेश, प्रकृतिके भावनामय रूपांकन, नारी-पुरुषके मानसिक द्वन्द्व-चित्रणका आग्रह, यौनाकर्षण, मनोवैज्ञानिक चरित्र-चित्रणकी अधिकता दृष्टिगोचर होती है, जो 'दुर्गावती', 'राजमुकुट', 'प्रतिशोध', 'मुक्तिका रहस्य', 'पुरस्कार' जैसे नाटकोंमें स्पष्टतया देखी जा सकती है। इसके अतिरिक्त बौद्धिक दृष्टिकोणके कारण विवेककी जागरूकता, तटस्थता, नाटकोंके विषयोंके लिए प्रागैतिहासिक कालसे आजतककी सामग्रीके ग्रहणकी रुचि, स्वाभाविकता, नाटकीयता, साहित्यिकता इत्यादि मिलती है, जिसका उपयोग 'संन्यासी', 'कर्तव्य', 'कैकेयी', 'धीरे-धीरे', 'आवारा' जैसे नाटकोंमें हुआ है।

पाश्चात्य प्रभावने नाटकके स्वरूपमें भी परिवर्तन कर दिया है। फलतः नाटकोंमें पाँचसे तीन अंकोंमें संकोच, एकांकी-प्रलेखन, सापेक्ष्य दृश्य-योजना, संगीत कवित्वकी अवाछित अनिवार्यताके त्याग, प्रस्तावना, नान्दी, भरतवाक्यसे अलगाव इत्यादिकी प्रवृत्ति मिलती है। सुखान्तके दृष्टिकोणसे दूर, लक्ष्य और प्रभावकी दृष्टिसे कथाको सुखान्त या दुःखान्त बनानेका प्रयत्न किया गया है। पात्रोंकी वेशभूषा, उनके चरित्र, अभिनयके स्थान, नाटकके आरम्भिक कार्यों सम्बन्धी तथा रंगमंचीय शिष्टाचारके लिए प्रतिन्यास और सूचनाओं तथा नाटकके ध्येयको व्यंजित करनेके लिए प्रतीकोंका प्रयोग हुआ है। इनका व्यवहार 'अपराधी', 'विवाहके दिन', 'देवताओंकी छायामें' देखा जा सकता है।

नाट्यशैलीकी दृष्टिसे भी नवीन प्रकारोंके नाटकोंकी रचना हुई है। कृष्ण मिश्रके 'प्रबोधचन्द्रोदय', स्पेन्सरकी 'फेयरी क्वीन', 'पिल्ग्रिम्म प्रोग्रेस', 'क्रिश्चियन पैरेविल्स'की परम्परामें **नाट्यरूपक** लिखे गये हैं। प्रस्तुत पात्रोंसे अप्रस्तुत भावोंकी व्यजना करानेवाले 'प्रसाद'के 'एक घूँट', सेठ गोविन्ददासके 'नव रस', प्राकृतिक तत्त्वोंमें सेन्द्रिय नारी-पुरुषोंकी प्रतिष्ठा करनेवाले चन्द्रभानु सिंहके 'चन्द्रिका', सुमित्रानन्दन पन्तके 'ज्योत्स्ना' और भावोंके विचारोंका सामूहिक रूपक उपस्थित करनेवाले भगवतीप्रसाद वाजपेयीके 'छलना', उदयशकर भट्टके 'जवानी', शम्भूनाथ सिंहके 'धरती और आकाश' जैसे नाटक इसी श्रेणीकी कृतियाँ है। इनके अतिरिक्त भगवतीचरण वर्माके 'तारा', उदयशकर भट्टके 'विश्वामित्र', 'मत्स्यगन्धा', 'राधा', सुमित्रानन्दन पन्तके 'रजतशिखर', 'फूलोंका देश', 'शरत् चेतना', 'शिल्पी', 'ध्वसशेष', 'अप्सरा', 'निराला'के 'पचवटी-प्रसग' जैसे **पद्यप्रधान गीतिनाट्य**, गोविन्दवल्लभ पन्तके 'वरमाला', 'अन्त पुरका छिद्र', उदयशकर भट्टके 'अम्बा', चतुरसेनशास्त्रीके 'राधाकृष्ण', मुरारिशरणके 'मीरा' जैसे गद्यप्रधान **भावनाट्य**, सेठ गोविन्ददासके 'चतुष्पथ', 'शाप और वर' जैसे **एकपात्रीय नाटक** (मोनोड्रामा), अश्कके 'पहेली' जैसे **झाँकी**, सेठ गोविन्ददासके 'विकास', अश्कके 'छठा वेटा' जैसे **स्वप्न नाटक** और रामकुमार वर्माके 'बादलकी मृत्यु' जैसे **कल्पनामूलक** (फैण्टेसी) नाटकोंका प्रणयन हुआ है।

उपादान और विषयकी दृष्टिसे आधुनिक कालमें यमुनादास मेहराके 'मोरध्वज', उदयशकर भट्टके 'विश्वामित्र', 'राधा', सगरविजय', रामनाथ त्रिपाठीके 'श्रवणकुमार', लक्ष्मीनारायण मिश्रके 'नारदकी वीणा', राधेश्याम कथावाचकके 'सती पार्वती', चतुरसेन शास्त्रीके 'सीताराम', 'राधाकृष्ण', सेठ गोविन्ददासके 'कर्त्तव्य', मुरारिलाल मागलिकके 'मीरा', 'राम' जैसे **पौराणिक**, 'प्रसाद'के 'स्कन्दगुप्त विक्रमादित्य', 'चन्द्रगुप्त मौर्य', 'ध्रुवस्वामिनी', गोविन्ददासके 'शशिगुप्त', हरिकृष्ण प्रेमीके 'स्वप्नभंग' जैसे **ऐतिहासिक**, रामकुमार वर्माके 'शिवाजी', अश्कके 'जयपराजय', गौरीशकर सत्येन्द्रके 'मुक्तियज्ञ', मिश्रबन्धुके 'शिवाजी', उदयशकर भट्टके 'दाहर', गोविन्दवल्लभ पन्तके 'राजमुकुट' जैसे **नैतिक**, भुवनेश्वरके 'कारवाँ'के एकाकी, गणेशप्रसाद द्विवेदीके 'सोहागबिन्दी', रामकुमार वर्माके 'छोटी-सी बात', 'फेल्ट हैट', 'आँखोंका आकाश' इत्यादि **व्यक्तिकी समस्या**के नाटक है। सेठ गोविन्ददासके 'गरीबी या अमीरी', अश्कके 'लक्ष्मीका स्वागत', 'देवताओंकी छायामें', गोविन्दवल्लभ पन्तके 'अगूरकी वेटी', उदयशकर भट्टके 'दस हजार', आनन्दिप्रसाद श्रीवास्तवके 'अछूत', रामनरेश त्रिपाठीके 'जयन्त', 'वफाती चाचा', सेठ गोविन्ददासके 'विकास' जैसे **सामाजिक समस्या**के नाटक तथा अश्कके 'जोंक', 'आपसका समझौता', रामकुमार वर्माके 'रूपकी बीमारी', वियोगी हरिके 'प्रबुद्ध यामुन', जनार्दन रायके 'आधी रात' जैसे हास्य-व्यग्यप्रधान या हास्यके मधुर प्रसगोंसे पूर्ण नाटकोंकी सृष्टि हुई है।

आज नाटक आकारमें लघुता, उद्देश्यमें सूक्ष्म मनोविश्लेषण तथा माध्यममें पाठ्य और कलात्मक अभिनयकी ओर जा रहा है। —वि० रा०

**नाटिका १**.–नृत्य और नृत्तप्रधान भावाश्रित उपरूपकका भेद है, जो नाटक और प्रकरणके सकरसे बना है। उसकी कथावस्तु प्रकरणसे ली जाती है, जो कविकल्पित होती है। उसका धीरललित नायक नाटकसे गृहीत होता है। उसमें स्त्री पात्रोंकी प्रधानता होती है। दो नायिकाएँ होती है। ज्येष्ठा नायिका प्रगल्भा, राजवशीय, गम्भीर स्वभावकी देवी (महारानी) होती है, किन्तु अतिशय मान करती है। कनिष्ठा नायिका भी नृपवशजा, सुन्दरी, किन्तु मुग्धा होती है। नायकका इससे मिलन कष्टपूर्ण होता है और वह भी ज्येष्ठा देवीके हाथमें रहता है। अन्त पुर आदिसे सम्बन्ध रखनेके कारण राजा उससे प्रेम करने लगता है, जो धीरे-धीरे परिपक्व हो जाता है। नायक महारानीसे सशकित रहनेके कारण छिप-छिपकर अनुराग-चेष्टा किया करता है। उसमें अगी रस शृगार और चार अंकोंकी योजना की जाती है और कैशिकीके नर्म, नर्मस्फूर्ज, नर्मस्फोट तथा नर्मगर्भ भी क्रमश चारों अकोंमें प्रयुक्त किये जाते हैं। उसमें विमर्श सन्धिका या तो अभाव या कुछ भाव रहता है, किन्तु शेष चारों सन्धियाँ व्यवहृत होती हैं। कुछ विद्वान् एक या दो तीन अकोंकी नाटिका भी मानते हैं। उदा०–'रत्नावली', 'प्रियदर्शिका' 'चन्द्रप्रभा','विद्धशालभजिका', विल्हणकृत 'कर्णसुन्दरी'। हिन्दीमें भारतेन्दुकी 'चन्द्रावली नाटिका' है। —वि० रा०

**नाटिका २**–नाटिका **उपरूपक** सम्भवत भरत मुनिवर्णित नटीका विकसित रूप है। भरत मुनिका मत है कि **नाटक** और **प्रकरण**के योगसे नाटिकाका उद्भव होता है–'प्रत्याख्यातस्त्वितरो वा नाटकयोगे प्रकरणौ च।' उनका मत है कि इसकी वस्तु कल्पित हो और नायक राजा हो। इसमें स्त्री पात्रोंकी बहुलता, चार अक, ललित अभिनय, सुगठित अग, विविध गीत-नृत्य-वाद्य हों और रति सम्भोग वर्णनकी विशेषता हो, राजोपचारयुक्त व्यवहारमें क्रोध एव उसकी प्रशान्ति तथा दम्भमय कृत्य हों, राजा नायक, उसकी रानी, नायक-दूती एव परिजन जिसके पात्र हों (नाट्यशास्त्र, १८ अध्याय, १०९, १११)।

अभिनव गुप्तने नायिकाके सम्बन्धमें एक नयी धारणा उपस्थित की है। उनका मत है कि भरत मुनिने रति-सम्भोगादिका वर्णन तो नव-नायिकाके लिए किया है और क्रोध-प्रसादनदम्भादि देवीके लिए।

दशरूपककारने नाटिकाके इतिवृत्तको **प्रकरण** और **नायक**को **नाटक**के नियमानुसार बताया है। अकके विषयमें उनका मत है कि इसमें एक, दो, तीन अथवा चार अक हो सकते है। देवी (बडी रानी) मानिनी होनी चाहिये और नायिका मुग्धा, दिव्या और सुन्दरी हो। नायिका राजाकी पार्श्ववर्तिनी हो, किन्तु वह देवीके क्रोध-भयमे सशकित रहे (द० रू० ३, ४६, ५२)।

नाट्यदर्पणकार दो नायिकाएँ–देवी और कन्या मानते है। दोनो प्रसिद्ध या अप्रसिद्ध हो सकती है (पृ० १२०, १२०)।

शारदातनयका मत हे कि **नायक** प्रख्यात व्यक्ति और

श्रमिक दल अपनेको समाजवादी। या सामाजिक लोकतन्त्रवादी (social democrat) कहकर पुकारने रहे, किन्तु लेनिनने अपने क्रान्तिकारी आन्दोलनको सन् १९१८ ई० में समाजवादी आन्दोलनसे विच्छिन्न कर अपने दलको साम्यवादी कहना आरम्भ किया। तबसे साम्यवाद शब्दका व्यापक प्रयोग होने लगा है।

वैयक्तिकके बदले सामूहिक अथवा सार्वजनिक उत्पादन, प्रबन्ध और उपभोगके सिद्धान्तपर आधारित समाज-व्यवस्था साम्यवादी समाज-व्यवस्थाके नामसे प्रसिद्ध है। समाजवाद(दे०)मे प्राय केवल उत्पादनके साधनोंका सामाजीकरण होता है। समाजवाद प्राय शान्तिमय तथा लोकतान्त्रिक उपायोंसे क्रान्ति करनेके पक्षमें है, जब कि साम्यवाद एतदर्थ बलके प्रयोगमें अधिक विश्वास करता रहा है। आजकल साम्यवादी प्राय समाजवादको क्रान्तिका प्रथम सोपान तथा साम्यवादको अन्तिम सोपान मानते है।

अफलातूनने अपने आदर्श समाज(republic)में केवल शासक वर्गके लिए साम्यवादी ढंगकी व्यवस्थाका विधान किया था। तबसे लेकर आधुनिक युगतक अनेक धर्माचार्यो, सुधारकों और विचारकोंने पूरे समाजके लिए अपने अपने ढंगके साम्यवादका विधान किया है। लेकिन परिवारों तथा विशेष प्रकारके आश्रमों और मठोंको छोडकर साम्यवादका स्वप्न अन्यत्र सत्य नहीं हो सका है। रूस और चीन जैसे देशोंमें भी, जहाँ साम्यवादी सफल क्रान्ति करनेमें पूर्णतया सफल रहे हैं, स्वय उन्हींके कथनानुसार अभी साम्यवादी व्यवस्थाकी प्राण-प्रतिष्ठा नहीं हो सकी है। रूस अभी समाजवादके सोपानसे गुजर रहा है। हाँ, कुछ नृतत्त्वशास्त्रियोंने यह कल्पना अवश्य की है कि साम्यवाद ही, जिसे प्रकृत रूपमें 'आदिम साम्यवाद' (primitive communism) कहा जाता है—मानव समाजका आदिम रूप था, किन्तु अन्योंके अनुसार आदिम मानव-समाज सहकारिता(cooperation)पर आधारित था, न कि साम्यवादपर।

साम्यवादी विचारधाराका चरम विकास मार्क्सवाद(दे०)में देखनेको मिलता है। मार्क्सका दर्शन 'द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद'(दे०)के नामसे प्रसिद्ध है।

साम्यवाद समाजमें शोषक और शोषित, बुर्जुआ और सर्वहारा, पूँजीपति और श्रमिक, इन परस्पर संघर्षरत दो वर्गोंकी सत्ता मानता है। साम्यवादकी स्थापना शोषित वर्गके हाथों शोषक वर्गके ध्वसपर होगी। अत क्रान्तिकी गति तीव्र करनेके लिए हर सम्भव उपायसे शोषित वर्गके हाथ मजबूत करने चाहिये। इस कार्यमें सहयोग देनेवाला क्रियाकलाप प्रगतिशील और अन्य क्रियाकलाप प्रतिक्रियावादी है। साहित्यपर भी यही नियम लागू है।

साम्यवादका साहित्यिक रूप प्रगतिवाद(दे०)के नामसे प्रसिद्ध है। प्रगतिवादको मुख्यत रूसके समाजवादी साहित्यकारों, विशेषत कथाकारोंसे प्रेरणा मिली है। साम्यवादी साहित्य-दर्शनका प्रथम व्याख्याता गोर्कीको समझना चाहिये। मार्क्स और एंगिल्सने फ्रान्सीसी उपन्यासकार बालजाककी भूरि भूरि प्रशंसा की है। अत साम्यवादियोंने बालजाकसे भी पर्याप्त प्रेरणा ली है। प्रगतिवाद सामाजिक यथार्थवाद(दे०)में विश्वास करता है और साम्यवादी क्रान्तिका पथ प्रशस्त करनेके लिए साहित्यको एक औजारके तौरपर इस्तेमाल करता है।

हिन्दीमे सर्वप्रथम 'हस'में प्रकाशित रचनाओं द्वारा साम्यवादका प्रवेश हुआ। फिर धीरे-धीरे कहानी, कविता, उपन्यासके क्षेत्रोंमें अनेक नयी प्रतिभाओंका उदय हुआ, जिन्होंने साम्यवाद अथवा प्रगतिवादको हिन्दीकी एक सशक्त प्रवृत्ति बना दिया। सन् १९३६ ई०में 'भारतीय प्रगतिशील लेखक सघ'की स्थापना हुई, जिसका स्वागत प्रेमचन्द और जोश मलीहाबादीके साथ साथ रवीन्द्रनाथ ठाकुरने भी किया और उसमें सक्रिय भाग भी लिया। सन् १९३५-४० ई०के बीच छायावादी कवितामें ह्रासोन्मुखताके लक्षण दिखाई देने लगे थे, फलत प्रगतिवादकी ओर लोगोंका ध्यान गया और हिन्दी कविताकी ह्रासोन्मुखताका युग समाप्त हुआ। सुमित्रानन्दन पन्त, 'दिनकर', 'नवीन' और 'निराला' जैसे कवियोंपर भी इस नये आन्दोलनने जादूका असर किया और उनसे साम्यवादी आदर्शोंका यशोगान कराया। प्रभाकर माचवे, नेमिचन्द्र जैन, गजानन माधव 'मुक्तिबोध', भारतभूषण अग्रवाल, गिरिजाकुमार माथुर जैसे व्यक्तिकेन्द्रक-प्रवृत्तिके कवि भी प्रगतिवादसे अप्रभावित न रह सके। अनेक छायावादी ढंगके तरुण कवि भी प्रगतिवादके झण्डेके नीचे आये, जैसे, शम्भुनाथ सिंह, 'रसिक', विद्यावती 'कोकिल' आदि। नरेन्द्र शर्मा, शिवमगल सिंह 'सुमन', केदारनाथ अग्रवाल, त्रिलोचन शास्त्री, नागार्जुन, रागेय राघव और रामदयाल पाण्डेय प्रगतिवादी कवियोंमें अग्रगण्य हैं। प्रगतिवादने अनेक श्रेष्ठ उपन्यासकार भी हिन्दी साहित्यको दिये, जिनमें राहुल साकृत्यायन, यशपाल, रागेय राघव, नागार्जुन प्रभृतिके नाम उल्लेखनीय हैं। प्रेमचन्दके 'गोदान'-को भी प्रगतिवादी प्रवृत्तिका ही माना जाता है।

साम्यवाद अथवा प्रगतिवादका जो सबसे व्यापक प्रभाव हिन्दी साहित्यपर पड़ा है, वह है साहित्यकी सामाजिक परिणति (social orintation) अर्थात् प्रगतिवादके कारण हिन्दी साहित्यमें सामाजिक आयामोंका विकास हुआ है, यथार्थवाद पनपा है, जीवनवादको तरजीह मिली है, मानववादका प्रचार हुआ है, रूढि, शोषण, अत्याचारका विरोध हुआ है और शोषितको सहानुभूति मिली है। यदि प्रगतिवाद प्रत्यक्ष विदेशी प्रभावसे मुक्त होता तो सम्भवत हिन्दी साहित्यमें उसका जीवन-काल और लम्बा होता।

प्रगतिवादने हिन्दीमें एक नयी समीक्षा पद्धति भी विकसित की है। प्रगतिवादी समीक्षकोंमें शिवदान सिंह चौहान, रामविलास शर्मा, रागेय राघव, अमृतराय और प्रकाशचन्द्र गुप्तके नाम प्रसिद्ध है।

[सहायक ग्रन्थ—(१) हिस्टरी ऑफ सोशलिस्ट थॉट जी० डी० एच० कोल। (२) कम्युनिस्ट मेनीफेस्टो मार्क्स तथा एंगिल्स। (३) आर्ट एण्ड सोशल लाइफ प्लेखनॉव।]

—ह० ना०

**सारगा सदाव्रिज**—उत्तरभारतका यह कथागीत गुजरातमें 'सदेवत (सदयवत्स) सावलिंगा', छत्तीसगढके गोंडोंमें 'सदाविरन सारगा' तथा मालवा और राजस्थानमें

'सुदवुद सारगा' नामसे प्रचलित है। जायसीने इस प्रेम-कथाका उल्लेख किया है। 'सन्देशरासक'(अब्दुल रहमान-रचित)में इस कथाका उल्लेख आया है। छत्तीसगढ़ीमें प्रचलित कथा उत्तरभारतीय रूपसे तनिक भिन्न है। उसमें सारगाका नवलखा हार कहीं खो जाता है। सदा-विरज अनेक कठिनाइयोंका सामना कर उसे खोज लाता है और सारगाको प्रदान करता है। वस्तुत कहानी बहुत पुरानी है। राजस्थानी और मालवीमें इसके आधारपर अनेक 'ख्याल' और 'माच'(लोकनाट्य)की रचना हुई है। —श्या० प०

**सार १**–मात्रिक सम छन्दका एक भेद। भानुके अनुसार इसके प्रत्येक चरणमें २८ मात्रा १६, १२ की यतिसे और अन्तमें २ग (SS) रहते हैं। अन्तमें दो गुरुका नियम कर्ण-मधुरताकी दृष्टिसे रखा गया है, अन्यथा ग तथा र ल भी हो सकता है (छ० प्र० पृ० ६६)। सरसी(दे०)के समान इस छन्दका प्रयोग भी प्राय पदशैलीके अन्तर्गत हुआ है। सूर, तुलसी, नन्ददास तथा मीराँने इसका महत्त्वपूर्ण प्रयोग किया है। छन्दके रूपमें प्रयोग करनेवालोंमें केशव (रा० च०) तथा रघुराज (रा० स्व०) आदि हैं। सूरने 'सूरसागर'में और तुलसीने 'विनयपत्रिका', 'गीतावली' तथा 'कृष्ण-गीतावली'में सारका प्रयोग सरसी छन्दसे अधिक किया है। विशेषकर टेकवाले पदोंमें इसका प्रयोग किया गया है। यह छन्द पदशैलीके अधिक अनुकूल है, प्रमुखत जहाँ घटनामें अथवा भावाभिव्यक्तिमें द्रुत गति होती है। सूरने मानलीला-प्रसगमें इसका सुन्दर प्रयोग किया है, उदा०—'पायी पायी है रे मैया, कुज कुजमें ढाली।' (सू०सा० सभा स० पद ११२१) तथा—'जस आमय भेषज न कीन्ह तस, दोष कहा दिरमानी' (वि० प० : प० १२२)। —स०

**सार २**–जन्मोत्सवका गीत, छठीके दिन गाये जानेवाले जचाके विभिन्न गीतोंमेंसे एक, जचा या बच्चेकी सार, तेल-उबटन आदिसे सम्बद्ध, सार नामका २८ मात्राओंका एक छन्द भी होता है और एक वर्ण-वृत्त भी जिसे ग्वाल कहते हैं। —र० अ०

**सार (उदार)**–एक शृखलामूलक अर्थालकार, जिसमें सुशृंखलित रूपमें आये हुए पदार्थोंमें पूर्व-पूर्ववर्णित पदार्थोंकी अपेक्षा उत्तरोत्तरकथित पदार्थोंमें उत्कर्ष एव अपकर्षका वर्णन होता है। रुद्रट द्वारा स्वीकृत (काव्याल० ७ · ९६) इस अलकारका लक्षण सम्मटके अनुसार—'उत्तरोत्तरमुत्कर्षो भवेत्सार परावधि' (का० प्र० १० १२३)है, अर्थात् उत्तरोत्तर पराकाष्ठाको पहुँचा हुआ उत्कर्ष-वर्णन। विश्वनाथने 'परावधि'को छोड़कर इसीको स्वीकार कर लिया है (सा० द० १० ७९)। जगन्नाथने उत्कर्षके साथ उत्तरोत्तर अपकर्षके वर्णनमें तथा एक ही वस्तुके उत्कर्ष वर्णनमें भी (सार) अलकार माना है (र० ग० · पृ० ४६५)। रुय्यकने 'अलकारसर्वस्व'में इसे 'उदार' नामसे लिया है।

हिन्दी साहित्यमें 'कुवलयानन्द'के अनुसार'भाषाभूषण'-में इसका लक्षण है और रीतिकालीन आचार्योंने 'उत्तर उत्तर उतकरष' (मतिराम तथा भूषण) अधिकतर माना है। कुलपति मिश्रने अपने 'रसरहस्य'में इस अलकारकी परिभाषा सम्मटके अनुसार दी है—'अधिक बड़ाई अन्त-तक, आगे आगे होय। पिछलेते जहँ सार करि, सार बखानें सोय।'

सोमनाथने अपने 'रसपीयूषनिधि'में इसका उदाहरण दिया है—'हीरनि हूतें विमल अति सरद जोन्ह कहि लेत। ताहूसो परताप सुनि तेरो कीरति सेत।' इसमें पूर्व-वर्णित वस्तुकी अपेक्षा उत्तरोत्तरकथित वस्तुका उत्कर्ष दिखाया गया है। अपकर्षका उत्तरोत्तरवर्णन रहीमके इस प्रसिद्ध दोहेमें है—'रहिमन वे नर मर चुके जे कहुँ माँगन जायँ। उनते पहिले वे मुये, जिन मुख निकसत नाहिं।'

इस अलकारके 'उदार' तथा 'उत्तरोत्तर' नाम और दिये गये हैं। चिन्तामणिने 'चन्द्रालोक'के आधारपर—'जहाँ कौन हूँ बातमें कछु वरनिये सार। सो उत्तर उतकर्ष यों'को सार मानकर उदारको पृथक् अलकार माना है। पद्माकरने 'गुन ही सों कै दोषसों कै दुहूँनों' उत्कर्षको मानकर इसके तीन भेद किये हैं। गुण तथा दोष, दोनों रूपोंमें उत्कर्षवर्णनका उदाहरण यह दिया है—'कठिन काठते अति कठिन या जगमें पाषान। पाषान हु ते कठिन ये, तेरे उरज सुजान।' (पद्मा० १८२)। इस अलकार-के प्रयोगमें उक्ति वैचित्र्यका सहज आकर्षण है। रीतिकालके अन्य कवियोंमें रहीम, रसलीन, विहारी तथा नन्दराम आदिने इसका सुन्दर प्रयोग किया है।

कारणमाला, एकावली और सार, इन तीन अलकारोंमें यद्यपि शृखलाविधानकी समानता होती है, किन्तु इनमें सूक्ष्म अन्तर है। कारणमालामे 'कार्य-कारण'का, एकावलीमें 'विशेष्य-विशेषण'का और सारमे 'उत्कर्षापकर्ष'का सम्बन्ध होता है। —वि० स्ना०

**सारछंद**–वर्णिक समवृत्तका एक भेद, 'प्राकृतपैंगलम्'में सारवती नामका छन्द है जिसकी—'दीह लहू जुअ दीह लहू' परिभाषा दी है। यह मात्रिक सारछन्द १६, १२ अन्त गुरुसे भिन्न है, इसके प्रत्येक चरणमें एक गुरु और एक लघु होता है।' केशवने प्रयोग किया है—'राम, नाम, सत्य, धाम' (रा० च० १ ९)। —पु० शु०

**सारवती**–वर्णिक छन्दोंमें समवृत्तका एक भेद, तीन भगणों और गुरुके योगसे यह छन्द बनता है (SII, SII, SII, S)। 'प्राकृतपैंगलम्' (२ ९४)में यही नाम है, पर जयकीर्ति (छन्दो० २ ८९) और हेमचन्द्र (छन्दो० २ ११३)ने चित्रगीत नाम दिया है। केशवदासने इस छन्दका प्रयोग किया है—'मोंहि चलौ वन सग लिये। पुत्र तुम्हैं हम देखि जिये। औधपुरी मह गाज परै। कै अब राज भरत्थ करै' (रा० च० ९ १०)। —पु० शु०

**सारूप्य-निबंधना**–दे०—'अप्रस्तुतप्रशसा', पाँचवाँ भेद।

**सारोपा लक्षणा**–लक्षणाका एक प्रकार, इसमें विषयी अर्थात् आरोप्यमाण (जिसका आरोप किया जाय) और विषय अथवा आरोपका विषय, दोनोंका शब्दश प्रतिपादन किया जाता है—'सारोपाऽन्या तु यत्रोक्तौ विषयी विषयस्तथा।' (का० प्र० २ ११)। विश्वनाथके अनुसार विषय तथा विषयीकी इस प्रकारकी सादृश्यप्रतीति, जिसमें विषयवस्तु आरोपित की जानेवाली वस्तुसे निगीर्ण (निगली) न की

जाय (सा० द० : २ . ८)। वस्तुत इस लक्षणामें विषयी और विषय, दोनोंका शब्द द्वारा कथन किया जाता है। पृथक् शब्दों द्वारा कही गयी दो वस्तुओंकी, एक वस्तुके स्वरूपकी दूसरी वस्तुमें तादात्म्यप्रतीतिको आरोप समझना चाहिये। इसके दो भेद हैं—गौण सारोपा तथा शुद्ध सारोपा। गौण सारोपाका उदाहरण है—'वाहीक बैल है।' यहाँ वाहीक(गँवार)में बैलका आरोप है। यहाँ 'वाहीक' आरोपका विषय है और 'बैल' आरोप्यमाणका। दोनोंका स्पष्ट शब्द द्वारा कथन है, अत सारोपा लक्षणा है और सादृश्य-सम्बन्धसे लक्षणार्थके ग्रहण किये जानेसे गौणी भी है। वाहीकमें मूर्खता आदिका सूचन करना प्रयोजन होनेसे प्रयोजनवती लक्षणा भी है। रूपक अलकारमें यही लक्षणा अन्तर्भूत रहती है। शुद्ध सारोपा (उपादान)का उदा०—'वे भाले आ रहे हैं।' यहाँ भाले 'विषयी' तथा भालेवाले पुरुष 'विषय' हैं। दोनोंका शब्द द्वारा कथन है, 'वे' सर्वनामसे पुरुषोंका कथन है। अत सारोपा है। लक्ष्यार्थ-मुख्यार्थ एक साथ लगे होनेसे उपादान तथा धार्यधारक सम्बन्ध रहनेसे शुद्धा लक्षणा है। शुद्ध सारोपा(लक्षणा)का उदा०—'घी आयु है (आयुर्घृतम्)। 'घी' आरोपका विषय तथा 'आयु' आरोप्यमाण है। कार्य कारण-सम्बन्ध होनेसे शुद्धा है, 'आयु' शब्दने अपना अर्थ छोड़ दिया है, इस कारण लक्षण लक्षणा है। 'आयु' तथा 'घी'में अभेद-आरोप होनेसे सारोपा लक्षणा है। 'आयु' शब्दने अपना मुख्यार्थ पूर्णत छोड़ा नहीं है, इसलिए लक्षण-लक्षणा भी है।—स०

**सावन हिंडोला**—प्राय- उन सभी गीतोंके लिए प्रयुक्त शब्द है, जो सावनमें स्त्रियों द्वारा झूलेपर बैठकर गाये जाते हैं। 'बारहमासी' अथवा 'चौमासा' गीत भी इनके अन्तर्गत आते हैं। व्रजमें इन गीतोंकी बहार है। शृंगारपरक भावनाओंसे भरे हुए ये गीत कहीं सयोगकी अभिव्यक्तिसे सिक्त हैं, तो कहीं वियोगकी व्यथासे भरे हुए।—श्या०प०

**सास**—नाथों और सन्तोंके साहित्यमें कई अर्थोंमें इस शब्दका प्रयोग हुआ है। सिद्धोंमें तो परिशुद्धावधूती-(दे०—'हठयोग')को वधू माना जाता था। श्वासनिरोधकी साधनासे अर्थ लिया जाता था सासको मारनेका और ननद और साली आदि वासना तथा संसारजालकी प्रतीक थीं। कण्हपा अपनी 'कापालिकचर्या'में (दे०—चर्यापद प्रबोध-चन्द्र बागची) सास, ननद, साली आदिके मारनेका उपदेश देते हैं। नाथपन्थी बानियोंमें कुम्भक समाधि द्वारा मणि-पूर चक्रमें स्थित प्राण और अपान वायुको सास और ससुर माना है। कहीं-कहीं सासके अर्थ सुरति और ससुरके अर्थ शब्द भी है (दे०—गोरखबानी : पीताम्बरदत्त बडथ्वाल)। सन्तोंके साहित्यमें भी सास-ननदका अर्थ माया और वासना है। पलटू लिखते हैं कि 'सास ननदको मार अदल मैं दिहा चलाई' (प० सा० बा०)। मीराँके एक पदमें सुषुम्नाको भी सास कहा गया है—'सासु हमारी सुषुमना रे, ससुरी प्रेम सन्तोष रे।' (मीराँ बृ० प० स०)। —ध० वी० भा०

**साहित्य**—साहित्य=सहित+यत् प्रत्यय, 'साहित्य'-का अर्थ है शब्द और अर्थका यथावत सहभाव, अर्थात् 'साथ होना'। इस प्रकार सार्थक शब्दमात्रका नाम 'साहित्य' है। साहित्यकी यह परिभाषा अत्यन्त व्यापक है और इसम मनुष्यकी सारी बोधन और भावन-चेष्टा समाविष्ट हो जाती है तथा समस्त ग्रन्थसमूह 'साहित्य'के अन्तर्गत आ जाते हैं। साहित्य मनुष्यके भावों और विचारोंकी समष्टि है।

प्राचीन प्रयोगोंसे यह स्पष्ट है कि 'साहित्य' शब्द मूल रूपमें 'शास्त्र'के अर्थमें प्रयुक्त होता था, परन्तु बादमें 'काव्य'के लिए भी इस शब्दका प्रयोग होने लगा। भर्तृहरिने 'साहित्य, सगीत, कला'की त्रयीमें 'साहित्य'को काव्यका समानार्थक माना है। भर्तृहरिका समय ६५० ई०के लगभग माना जाता है। अत ईसाकी सातवीं शताब्दीमें 'साहित्य' शब्द काव्यके लिए प्रयुक्त होने लगा था। इसी समयके लगभग भामहने 'काव्यालकार'में 'शब्दार्थौ सहितौ काव्यम्' (१ . २६) लिखकर इस प्रयोगकी पुष्टि की। राजशेखर-(१०वीं शताब्दी)ने 'शब्दार्थयोर्यथावत्सहभावेन विद्या साहित्यविद्या' (का०मी० पृ० ५) कहकर इस परिभाषाको और भी विस्तृति दी है। अन्य शास्त्रोंमें जहाँ शब्द विषय-प्रतिपादकमात्र होता है, वहाँ काव्यमें शब्द और अर्थका परस्पर सहितभाव (साहित्य), विलक्षण, आह्लादक और कवि द्वारा विवक्षित अर्थात् ईप्सित होता है। कुन्तकने 'वक्रोक्तिजीवित'(१ . १७)में इस प्रसगमें कहा है—'साहित्य-मनयो शोभाशालिता प्रति काप्यसौ। अन्यूनानतिरिक्तत्वमनोहारिण्यवस्थिति ॥' अर्थात् जिसमें शब्द और अर्थ, दोनोंकी अन्यूनानतिरिक्त, परस्पर स्पर्द्धापूर्वक मनोहारिणी, श्लाघनीय स्थिति हो वह साहित्य है। इस प्रकार शब्द और अर्थका तुल्यकक्ष सहभाव काव्यमें ही होता है और इसलिए उसीमें साहित्य शब्दकी सार्थकता प्राप्त होती है। इसी सन्दर्भमें 'साहित्यशास्त्र'से काव्यशास्त्रका ही बोध होता है।

ऊपरकी विवेचनामें साहित्यकी अभिव्यंजनामूलक व्याख्या ही प्रस्तुत होती है, साहित्यके आभ्यन्तर और उसके हेतुपर कोई प्रकाश नहीं पड़ता। भारतीय साहित्य-विवेचनमें साहित्यकी रसमूलकताका आग्रह है और उसे लोकोत्तर आनन्दका विषय कहा गया है, परन्तु समाज, साहित्य और साहित्यकारके व्यक्तित्वसे उसका अन्तरावलम्बन स्थापित नहीं किया गया है। पश्चिमी साहित्यमें इन पक्षोंपर विचारकी एक लम्बी परम्परा है, जो प्लेटोसे कॉडवेलतक चलती है। साहित्यको समाजधर्मी बनाकर पश्चिमने रस-बोधकी व्यक्तिगत एव मनोनिष्ठ प्रक्रियाको समष्टिमूलकता दी है। 'स्वान्त सुखाय' और 'स्वान्तस्तम शान्तये' कहकर तुलसीने 'मानस'में साहित्यके व्यक्तित्व-परिष्कार और रस-बोधके तत्त्वोंको ही प्रधानता दी है तथा 'सुरसरि सम सबकर हित होई'में साहित्यकी सामाजिकता भी उन्हें स्वीकृत है। अत साहित्यकी विवेचना केवल अभि-व्यंजनापक्ष, शब्दार्थका सहभाव अथवा आभ्यन्तर रसपक्षको लेकर नहीं की जा सकती, उसकी सामाजिक प्रेरणा और सामाजिक उपयोगितापर भी विचार करना आवश्यक हो जाता है।

साहित्य और समाजके पारस्परिक सम्बन्धको लेकर प्राथमिक विवेचना हमें ग्रीक इतिहासकार हेरोडोतसमें मिलती है। समाजपद्धतिका मानव-चेतना और मनुष्यके

लोकव्यवहारपर क्या प्रभाव पड़ता है, इसके सम्बन्धमें उसने विस्तारपूर्वक विचार किया है, परन्तु इस विषयमें विस्तृत साहित्यका सर्जन १९वीं शताब्दीमें टेनकी रचनाओंमें होता है, क्योंकि साहित्य और समाजकी पारस्परिक क्रिया-प्रतिक्रियाका उपयोग समीक्षककी अपेक्षा इतिहासकारके लिए अधिक महत्त्वपूर्ण है। उन्नीसवीं शताब्दीमें ही साहित्यके इतिहासलेखनको वैज्ञानिकता मिली और साहित्य समाजके अन्तरावलम्बनको लेकर विशद विवेचन सामने आया। टेनका कहना है कि किसी भी युगकी सास्कृतिक अन्वितिका अध्ययन 'जाति-धर्म, युग धर्म और सामयिक प्रवृत्तियों'(ल रेस, ल मिलियो एत ले मोमेन्त)के समीकृत अध्ययनमे हो सकता है। परन्तु इस सम्बन्धमें सबसे महत्त्वपूर्ण शास्त्र क्रिस्टोफर काडवेलका ग्रन्थ 'इल्यूजन एण्ड रियलिटी ए स्टडी ऑफ द सोर्सेज ऑफ पोइट्री' (१९३७) है, जिसमें साहित्यके समाजगत और मनोविज्ञानगत स्रोतोंकी शोध हुई है। काडवेलका मूल विषय काव्य-विकासके स्रोतों तथा काव्यकी प्रकृति और उसके विकासकी सरणियोंका उद्घाटन है, परन्तु उसने इतिहासकारके दृष्टिकोणको अपनाकर इन विषयोंपर विस्तृत सूचनाएँ प्रस्तुत की हैं, जो इस विकासके क्रमागत स्वरूप-निर्माणके साथ स्थान-स्थानपर तत्सम्बन्धी धारणाओंका भी निर्माण करती हैं। इसमें सन्देह नहीं कि साहित्यके सामाजिक मूल्योंके अध्ययनसे हम किसी भी साहित्य सम्पत्तिको सम्पूर्णत विश्लेषित नहीं कर सकते, परन्तु साहित्य और सामाजिक आन्दोलनों एव सस्थाओंके सम्बन्धोंके विषयमें निश्चय ही हमारे ज्ञानकी वृद्धि होती है। 'रेल्फ फाक्स'के ग्रन्थ 'द नावेल एण्ड दी पीपुल' (१९३७) और एलिजवेथ मनरोकी रचना 'द नावेल एण्ड सोसाइटी'(१९४१)में इस प्रसगपर नवीन प्रकाश डाला गया है।

वास्तवमें पृष्ठभूमिके रूपमें सामाजिक अवस्थाका निरूपण सभी इतिहासोंमें रहता है और विशिष्ट प्रकारके साहित्य अथवा वर्गीय साहित्यमें सामाजिक प्रभावको वरावर प्रतिफलित किया जाता है, जैसे, तुलसी-साहित्यकी पृष्ठभूमिमें तुलसीके युगका विवेचन अनिवार्य समझा जाता है। कथासाहित्यकी विवेचनामें सामाजिक परिवेश कुछ अधिक महत्त्व ग्रहण कर लेता है। यदि समाज और साहित्यमें अनन्य सम्बन्ध है, तो यह आवश्यक है कि उनके निरन्तर प्रवाहका विवेचन हो और परस्पर सघात एव अन्तरावलम्बनके सूक्ष्म सिद्धान्तोंका स्पष्टीकरण हो। कुछ विशिष्ट शताब्दियों अथवा युगोंके साहित्य-समाजका अन्तरावलम्बित अध्ययन अवश्य प्रस्तुत हुआ है, परन्तु न तो यह अध्ययन इतना विशद है, न इतना तलस्पर्शी कि हम उसके आधारपर अकाट्य सत्योंकी स्थापना कर सकें।

समाजधर्मी साहित्यिक अध्ययनके दो पक्ष हो सकते हैं—रचनापर समाजका प्रभाव और समाजपर रचनाके प्रभावका मूल्याकन। साहित्यके ऊपर सामाजिक सन्दर्भको स्थापित करना कठिन कार्य है, क्योंकि इसके लिए जिन ऑकड़ोंकी आवश्यकता होगी वे सूक्ष्म, अनिश्चित और परिश्रमसाध्य हैं, परन्तु किसी भी उत्कृष्ट रचनापर समाजगत प्रभावका मूल्यांकन अपेक्षाकृत सरल है। साहित्यिक कृतिमें समसामयिक सामाजिक स्थितिकी प्रतिच्छाया अनिवार्य है। अब प्रश्न यह उठता है कि इस प्रतिच्छायाका स्वरूप क्या है और उससे किन सामान्य सिद्धान्तोंकी स्थापना हो सकती है? परन्तु स्वय समाजमें अनेक इकाइयों और वर्गोंकी सहति है, जिनमेंसे प्रत्येक सम्पूर्ण समाजकी स्थिति ओर प्रकृतिसे निश्चित रूपसे सम्बन्धित है। इसलिए यह कहीं अच्छा है कि समाजके सम्बन्धमें वात करते समय वर्गविशेष या जातिविशेषका उल्लेख किया जाय। यद्यपि इतिहासकार युग धर्मकी वात उठाते हैं, परन्तु साहित्यके विवेचकोंके लिए युग धर्म अति सामान्य तत्त्व है और वे युगके भीतर चलते हुए अनेक दृष्टिकोणों और प्रवृत्तियोंको युग-धर्मके भीतर समेटकर इस जीवनकी विविधता और अनेकरूपताका दर्शन करते हैं। तुलसी, सूर और केशव एक ही युग-धर्मकी उपज होते हुए भी क्यों भिन्न हैं, यह उसी समय वतलाया जा सकता है जव हम कुछ वर्गीय दृष्टिकोणोंके तारतम्यकी परख करें तथा तत्कालीन युग-धर्म(भक्ति)के भीतर चलती हुई अन्य गौण प्रवृत्तियोंके सघातकी ओर ध्यान दें। किसी विशेष युगके समाज या साहित्यकी अन्तर्वर्तिनी धाराओं और अभिव्यजना-शैलियोंको अलग-अलग लेकर चलना आवश्यक हो जाता है। साहित्यिक कृति गद्य है या पद्य, महाकाव्य है, गीति है या नाटक, उसका शिल्प सरल है अथवा सामासिक, इन श्रेणियोंके विभिन्न भेदाभेद सम्भव हैं। फिर, रचना आत्मपरक भी हो सकती है और परव्यजक भी। लेखक जीवनके प्रति पलायनशील है अथवा जीवनकी विभीषिकाओंसे चुनौती लेता है। चरित्र वर्गीय हैं या व्यक्तिनिष्ठ, जिस समाज या वर्गका कृतिमें अंकन है उसके प्रति उसकी निष्ठा किस प्रकारकी है, उसके मूलमें स्वीकृति है या विरोध आदि अनेक प्रश्नोंपर विचार किया जाता है। इतनी उलझनोंके वाद एक महान् सत्य यह है कि प्रत्येक उत्कृष्ट रचनामें अनेकानेक आकाक्षाएँ, भावनाएँ, परम्पराएँ और निष्ठाएँ समन्वित रहती हैं और इस तरह असख्य योगायोग वन सकते हैं। फलत सामाजिक परिपार्श्वको तीन वर्गोंमें रखा जा सकता है—(१) कला-कौशल, (२) सामाजिक जीवनचर्या, (३) आत्मप्रकाशमयी और आत्मनिष्ठारिमका प्रवृत्तियाँ। साहित्यके इतिहासकारके लिए इन तीनों वर्गोंके अन्तर्गत साहित्यका अध्ययन आवश्यक हो जाता है। पलायन, स्वीकृति या विरोधके तीन सूत्रोंसे प्रत्येक साहित्य अपने युगसे वँधा है। कला-कौशलका साहित्यपर सीधा प्रभाव नहीं पड़ता, वरन् उसकी अभिव्यक्ति सामाजिक सघटनके माध्यमसे होती है, जो कला कौशलके विकास द्वारा नियोजित होता है। अलवत्ता, कलाकृतियोंके प्रकाशन और प्रसारकी सुविधाएँ भी साहित्यको प्रभावित करती हैं, परन्तु यह प्रश्न प्रस्तुत विषयसे भिन्न है।

समाजकी स्वस्थ और ह्रासमूलक स्थितिका प्रभाव साहित्यपर पड़ता है। परन्तु इसी एक आधारपर साहित्यिक कृतिकी कला समीक्षा असम्भव है, क्योंकि ह्रासोन्मुख फ्रान्सीसी समाजने प्रस्तकी सिम महान् रचनाको जन्म दिया

वह कला-संकेतों एवं अभिव्यंजनामें सब प्रकार पुष्ट एवं उत्कृष्ट है। वास्तवमें साहित्य और समाजके सूक्ष्म सूत्रोंकी अन्त प्रक्रियाको सम्यक् रूपमें उपस्थित करना कठिन है और किन्हीं निर्भ्रान्त मूल्योंकी स्थापना अभीतक नहीं हो सकी है। फिर भी कृतिकी कुछ त्रुटियों, अतिवादों और विकृतियोंको समाजके सन्दर्भमें समझा जा सकता है। लेखक और श्रोतावर्गके बीचमें यदि असन्तुलन है, यदि श्रोतावर्ग कुण्ठाग्रस्त और संकीर्णमना है, यदि उसमें कुछ मूलभूत सामाजिक निरोध हैं, तो रचनामें स्वस्थ दृष्टिकोणका अभाव होगा और उसके प्रतीक जीवनसंकीर्णक होंगे जीवनप्रसारक नहीं। परन्तु साहित्य और समाजका स्वास्थ्य क्या चीज है और उसके उपकरण क्या हैं, इन मान्यताओंका निर्भ्रान्त निर्माण किये बिना हम इस प्रसंगको परिणति नहीं दे सकते। —रा० र० भ०

**साहित्यरूप**—१ तात्त्विक दृष्टिसे रूपकी स्थिति मानसिक या भावनात्मक है। किसी भी वस्तुका मानसिक अनुभव अनेक तत्त्वोंका एक संघटित आकार होता है। वास्तवमें वही रूप है। दार्शनिकोंने वस्तुजगत्‌में रूपकी नश्वरता, अत अनित्यताको स्वीकार करते हुए भी रूपकी भावनाको नित्य और परम माना है। प्लेटो तो मनुष्य द्वारा निर्मित वस्तुओंके रूपको भी नित्य मानता है (रिपब्लिक, १०)। कला-कृतियोंके रूपका आदि स्रोत भी इस प्रकार मानव-मन ही है।

परन्तु रूप क्या है? इस प्रश्नपर गम्भीरतापूर्वक विचार करनेसे आज भी अरस्तूकी यह धारणा सत्य प्रतीत होती है कि रूप किसी वस्तुके अस्तित्वका वह आभ्यन्तर कारण है, जिसके द्वारा उस वस्तुके उपादान (मैटेरियल)को आकार प्राप्त होता है (मेटाफिजिक्स)। इस सिद्धान्तके अनुसार कला-कृतिमें भी रूपका तात्पर्य उन समस्त तत्त्वोंसे समन्वित, संघटित आकार है, जिनसे उस कृतिके विशिष्ट गुणोंका निश्चय होता है। इन तत्त्वोंमें अर्थ और अभिव्यंजनाके साथ वह उपादान भी सम्मिलित है, जिसे अर्थ और आकार दिया जाता है।

साहित्यकार अपने उपादान—भाषाको जो रूप प्रदान करता है वह पहले उसके मनमें उठा हुआ अस्पष्ट, रूपहीन विचाराभास होता है। इसी विचाराभाससे कृतिकारको रचनाकी प्रेरणा मिलती है और जब विचाराभास स्पष्ट अनुभव या विचार बन जाता है तभी कहा जा सकता है कि उसे रूप प्राप्त हो गया है। इस तात्त्विक अर्थमें रूप अभिव्यंजनासे भिन्न है, क्योंकि रूप तो वह सिद्धान्त है, जिसके द्वारा उपादानको आकार मिलता है और इस कारण रूप और उपादानका सामंजस्य पृथक्करणकी सम्भावनासे परे है, परन्तु अभिव्यंजना चाहे कितनी भी पूर्ण क्यों न हो, उसके आधार और आधेयमें इतनी एक-रूपता नहीं आ सकती। इसका यह तात्पर्य नहीं कि साहित्यमें अभिव्यंजनाका स्थान निम्न है। अभिव्यंजना-वादियोंकी बात छोड़ दें तब भी साहित्यमें अभिव्यक्तिका तत्त्व अत्यन्त मूल्यवान् है, क्योंकि उसीके आधारसे उपादान-पर आरोपित रूपका अनुभव प्राप्त होता है।

इसी प्रकार रूप और शैलीमें भी अन्तर है। शैली वह प्रक्रिया है, जिसमें हम किसी वस्तुको समाविष्ट देखते हैं। रूपका सम्बन्ध वस्तुसे होता है, प्रक्रियासे नहीं। शैली बदली जा सकती है। किसी साहित्यिक कृतिकी शैलीको हम तभी पहचान सकते हैं, जब यह जान लें कि वह प्रक्रियाओंको मूर्त करनेका एक तत्त्वमात्र है तथा इस वृत्तिको दूसरे ढंगसे, दूसरी शैलीमें भी प्रस्तुत किया जा सकता है। फिर भी प्रक्रियाको समझ लेने तथा कृतिको उसमें प्रतिष्ठित कर लेनेके बाद रूपात्मक तत्त्व और शैलीतत्त्वमें अन्तर नहीं रह जाता। वस्तुको वस्तुके रूपमें देखकर जिसे हम रूपतत्त्व कहते हैं, वही वस्तुको समाविष्ट करनेवाली प्रक्रियाकी दृष्टिसे देखनेपर शैलीतत्त्व कहलाता है।

साहित्यमें रूप और उपादानकी अभिन्न परिणतिकी व्याख्या करते हुए कुछ आलोचकोंने उसके अंगीय (ऑर-गेनिक) या नैसर्गिक होनेपर जोर दिया है। टी० एस० इलियटने उन साहित्यरूपोंको जो स्वभावत किसी रचनाके सर्वथा उपयुक्त प्रतीत होते हैं, भाषा-विशेष, काल-विशेष और कवि विशेषसे सम्बद्ध किया है। जो रूप एक भाषाके लिए स्वाभाविक है, वही दूसरीके लिए यान्त्रिक और कृत्रिम लगता है, जो रूप किसी काल-विशेषमें उपयुक्त होता है, वही कालान्तरमें अपनी उपयुक्तता खो बैठता है। इसी प्रकार एक प्रतिभाशाली कवि जिस रूपको अपनी रचनाके उपयुक्त बना लेनेमें समर्थ होता है, दूसरा कवि, जो केवल बने-बनाये साँचेमें अपने भाव उँड़ेलनेमात्रकी योग्यता रखता है, उसी रूपको निरर्थक बना डालता है। अत साहित्यमें रूपकी समस्या वस्तुत अर्थ और आकारगत तत्त्वोंको इस प्रकार स्वाभाविक ढंगसे मिला देनेकी समस्या है कि दोनोंमें सम्पूर्ण संगति और समरूपता दिखाई दे।

२ रूपकी इस तात्त्विक विवेचनाके उपरान्त रूपके व्यावहारिक पक्षका उल्लेख भी आवश्यक है, जिनमें रूप **प्रकार, विधा** या **भेद**के अर्थमें प्रयुक्त हुआ है। इस दृष्टिसे साहित्य अनेक रूपोंमें हमारे सम्मुख आता है। इन रूपोंको कई प्रकारसे वर्गीकृत करनेके प्रयत्न किये गये हैं।

साहित्यको वर्गीकृत करनेका विचार मनमें आते ही प्रश्न उठता है कि साहित्य शब्दकी अर्थव्याप्ति क्या है? व्यापक अर्थमें साहित्यको **वाङ्मय**की संज्ञा दी गयी है (दे०—'वाङ्मय')। प्राचीनतम कालमें कदाचित् समस्त साहित्यिक कृतित्व मौखिक रूपमें ही चलता था। परन्तु अब हम साहित्यका पहला वर्गीकरण मौखिक और लिखित, इन दो रूपोंमें कर सकते हैं। इस वर्गीकरणका कोई गम्भीर और तात्त्विक आधार नहीं है, क्योंकि मौखिक और लिखित साहित्यमें परस्पर गहरा साम्य और एकरूपता सम्भव है। इसी प्रकारका दूसरा स्थूल वर्गीकरण भाषाकी लय ताल सम्बन्धी शब्द-योजनाके आधारपर **गद्य** और **पद्य**के रूपमें किया जाता है। इस आधारपर एक तीसरा भेद गद्य पद्य या **चम्पू** नामका भी बताया गया है, जिसमें गद्य और पद्यका सम्मिलित प्रयोग होता है। भाषामें बद्ध मनुष्यके सम्पूर्ण कृतित्वको, चाहे वह मौखिक हो या लिखित, यदि हम वर्गीकृत करना चाहें, तो सबसे पहले दो स्थूल भेद लक्षित होते हैं—एक वह, जिसका लक्ष्य हमारी हार्दिक वृत्ति

होती है और जो प्रधान रूपसे हमारा रजन करता है और दूसरा वह, जिसका लक्ष्य हमारी वोधवृत्ति होती है और जो प्रधान रूपसे हमारा ज्ञान-वर्धन करता है। परन्तु इन दोनों प्रकारके साहित्योंके बीच विभाजक रेखा खींचना प्राय कठिन हो जाता है, क्योंकि हार्दिक वृत्ति और वोधवृत्तिमें स्वाभाविक अन्त सम्बन्ध है (दे०–'उपयोगी साहित्य')। फिर भी इस दृष्टिसे साहित्य या वाङ्मयके जो भेद कि गये हैं, वे क्रमश **ललित** या **सरस साहित्य** और **उपयोगी साहित्य**के नामसे अभिहित हैं। **उपयोगी साहित्य** पुन दो प्रधान भेदोंमें विभक्त हो सकता है। एक **कल्पनाश्रित** या **विचार-प्रधान** साहित्य है, जैसे दर्शन, और दूसरा **प्रयोगाश्रित**, जो पुन दो प्रकारका होता है—अनुमान-ज्ञानपर आधारित **शास्त्र** तथा निश्चय-ज्ञानपर आधारित **विज्ञान**। राजशेखरने 'काव्यमीमासा'में काव्यसे भिन्न शास्त्रका विवरण दिया है, जो **उपयोगी साहित्य**का ही समानार्थी है। शास्त्रके उन्होंने विषयानुसार अनेक भेद गिनाये हैं (दे०–'काव्यमीमासा', अध्याय २, ८, १०)। **उपयोगी साहित्यको जिज्ञासात्मक साहित्य** भी कह सकते हैं। सरस या ललित साहित्य भी दो प्रधान भेदोंमें विभक्त किया गया है—एक **अनुभवात्मक** या **इन्द्रियाश्रित** और दूसरा **कल्पनात्मक** या **हार्दिक**। अनुभवात्मक या इन्द्रियाश्रित साहित्यके **कथात्मक**(नैरेटिव) और **वर्णनात्मक** (डिस्क्रिप्टिव), दो मुख्य भेद हैं तथा हार्दिक साहित्यके भेदोंमें पद्यबद्ध रचनाओंके अनेक रूप हैं।

सस्कृत-काव्यशास्त्रियोंमें सबसे प्रथम भामह(पाँचवीं शती)ने अपने 'काव्यालकार'(१६ ३६)में काव्यके पहले गद्य और पद्य, दो भेद किये, फिर भाषाके आधारपर सस्कृत, प्राकृत और अपभ्रश—तीन भेद देकर विषयकी दृष्टिसे (१)इतिहासपर आधारित चरितकाव्य, (२) उत्पाद्य(कल्पित) वस्तुवाले काव्य, (३)कला-प्रधान काव्य और (४)शास्त्रप्रधान काव्य—ये चार भेद किये हैं। इसके उपरान्त उन्होंने (१) सर्गवन्ध (**महाकाव्य**), (२) अभिनेयार्थ (**नाटकादि**), (३) **आख्यायिका** और (४) **कथा**, ये चार प्रकारके **प्रवन्ध काव्य** तथा (५) अनिवद्ध (**मुक्तक**), कुल पॉच भेद किये हैं। दण्डी(सातवीं शती)ने गद्य, पद्य और मिश्र अर्थात् चम्पू—काव्यके त्रिविध भेद देकर मुक्तक, कुलक, कोष, सघात, इसी प्रकारके अन्य तथा सर्गवन्ध महाकाव्यके रूपमें पद्यकाव्यके भेद किये हैं (काव्यादर्श १ ११ १४) तथा गद्य-काव्यके कथा और आख्यायिका नामक दो भेद बताये गये हैं (वही २३) एव मिश्रके नाटकादि और श्रव्य-मिश्र चम्पूका उल्लेख किया है (वही ३१)। वामनने काव्यके गद्य और पद्य, द्विविध भेदोंके अनिवद्ध (मुक्तकादि) और वद्ध (खण्डकाव्य, महाकाव्य आदि), दो रूपोंका उल्लेख करके केवल निवद्धकाव्यके अवान्तर भेदोंका वर्णन किया है। **निवद्ध (प्रवन्ध)** काव्यको उन्होंने **सन्दर्भकाव्य** भी कहा है और दशरूपक(नाटकादि)को उत्तम बताया है। काव्यके अन्य भेदों कथा, आख्यायिका, महाकाव्य आदिको दशरूपकका ही विस्तार कहा गया है (काव्याल० सू० वृ० १ ३ २६ ३०)। राजशेखर(दशवीं शती)ने मुक्तक और प्रवन्ध, द्विविध काव्यके पाँच पाँच भेद और बताये हैं। ये हैं—शुद्ध, चित्र (सप्रपच), कथोत्थ (ऐतिहासिक इतिवृत्त), संविधानकाव्य (सम्भावित इतिवृत्त), आख्यानकवान् (परिकल्पित इतिवृत्त), (का० मी० अ० ८)। 'ध्वन्यालोक'-(३ ७)में प्रसंगवश काव्यके जिन भेदोंका उल्लेख किया गया है, उनमें भी मुक्तक और प्रवन्ध—ये ही दो प्रधान भेद हैं। मुक्तक एक श्लोककी रचना होती है, परन्तु **सन्दानितक** (दो श्लोकोंमें अन्वित), **विशेषक** (तीन श्लोकोंमें), **कलापक** (चार श्लोकोंमें) और **कुलक** (पाँच श्लोकोंमें) भी मुक्तकके ही भेद कहे जा सकते हैं। **पर्यायवन्ध** वर्णनात्मक प्रवन्ध होता है, जिसमें वसन्तादिका वर्णन किया जाता है। **परिकथा** (किसी एक पुरुषार्थके उद्देश्यवाली अनेक कथाओंसे समन्वित कथा), **खण्डकथा** (वड़ी कथाके एक अशका वर्णन करनेवाली), **सकलकथा** (फलसहित सम्पूर्ण इतिवृत्त), सर्गवन्ध (**महाकाव्य**), अभिनेयार्थ (**नाटकादि**), **आख्यायिका** और **कथा** कथात्मक प्रवन्धोंके भेद हैं (दे०–'कथाकाव्य')।

विश्वनाथ कविराज(तेरहवीं शती)ने उक्त पूर्ववर्ती आचार्योंके आधारपर इस विषयमें कुछ अधिक विस्तार किया है। 'साहित्यदर्पण'के छठे परिच्छेदमें नाटकादिका वर्णन करनेके उपक्रममें एक नवीन आधारपर काव्यके **दृश्य** और **श्रव्य**, दो भेद किये गये हैं। दृश्य काव्यको **रूपक** (दे०) भी कहते हैं और उसके दस भेद हैं। दस रूपकोंके अतिरिक्त अठारह **उपरूपक** (दे०) भी होते हैं। दृश्य काव्यके विस्तृत निरूपणके वाद **श्रव्य काव्य**का वर्गीकरण किया गया है (सा० द० ६ ३१३-३३७)। श्रव्य काव्य तीन प्रकारका होता है—पद्य, गद्य और गद्यपद्य (चम्पू)। पद्यके पुन दो प्रधान भेद होते हैं—मुक्तक और प्रवन्ध। एक श्लोक या छन्दके मुक्तक काव्यके अतिरिक्त उपर्युक्त **सन्दानितक** आदिका भी उल्लेख किया गया है। अन्तर केवल इतना है कि जहाँ 'ध्वन्यालोककारने' दो श्लोकोंमें अन्वित काव्यको सन्दानितक कहा है, वहाँ विश्वनाथ कविराज उसे **युग्मक** कहते हैं तथा विशेषक और सन्दानितकको एक ही मानते हैं।

**प्रवन्ध काव्य**के विश्वनाथने केवल तीन भेद गिनाये हैं। पच सन्धियों तथा अन्य विशिष्ट गुणोंसे युक्त एक कथाके निरूपक पद्यमय काव्यको **महाकाव्य** (दे०) कहते हैं, जिस सर्गमय एक कथाके निरूपक काव्यमें सब सन्धियाँ न हों उसे **काव्य**की सज्ञा दी जाती है तथा काव्यके एक अशका अनुकरण करनेवाले, 'एकदेशानुसारी' काव्यको **खण्डकाव्य** (दे०) कहते हैं। वामनके अनुसार गद्य-शैलियोंका निरूपण करनेके उपरान्त विश्वनाथने गद्यके केवल दो मुख्य भेद गिनाये हैं—**कथा** और **आख्यायिका**। **कथा**में कहीं कहीं छन्दोंका प्रयोग किया जाता है। प्रारम्भमें पद्यमय नमस्कार तथा खलादिक-वृत्तकीर्तन होता है। 'कादम्बरी' इसका उदाहरण है। आख्यायिका कथाके ही समान होती है, परन्तु उसमें कवि वश-वर्णन तथा अन्य कवियोंका वृत्तान्त भी दिया जाता है। इसमें भी कहीं-कहीं पद्यका प्रयोग होता है। इसमें कथाभाग **आश्वास** कहलाते हैं तथा प्रत्येक आश्वासके आरम्भमें अगली कथाका सकेत किया जाता है। 'हर्षचरित' इसका

उदाहरण है। **आख्यान** आदि कथा और आख्यायिकामें ही अन्तर्भूत होते हैं। आर्ष काव्य, जैसे, 'महाभारत'में सर्गके नामको भी आख्यान कहते हैं। कथा और आख्यायिकामें भामहके अनुसार यह अन्तर है कि जहाँ **आख्यायिका** उच्छ्वासोंमें विभक्त होती है तथा उसमें वक्ता-प्रतिवक्ताके रूपमें नायक स्वयं अपने वृत्तान्तका वर्णन करता है, वहाँ **कथा** वक्ता, प्रतिवक्ता तथा उच्छ्वास आदि विभागोंसे रहित होती है। उसमें कन्या-हरण, उसके कारण संग्राम, उसके वियोग और पुनः प्राप्तिका वर्णन होता है, कथानक कल्पित होता है तथा उसका नायक अपने चरित्रका वर्णन नहीं करता, अन्य लोग अपना और नायकका वर्णन करते हैं। इस सम्बन्धमें विश्वनाथने दण्डी-का उद्धरण दिया है कि आख्यायिकाका केवल नायक द्वारा वर्णित होना कोई नियम नहीं है, उसमें कथाकी तरह अन्य लोगोंके वचन होते हैं।

गद्य पद्यमय काव्यका, जिसे **चम्पू** कहते हैं, विश्वनाथने एक विशिष्ट रूप **विरुद** बताया है। इसमें राजस्तुति की जाती है। अन्तमें उन्होंने काव्यके एक और नवीन भेद **करम्भक**का उल्लेख किया है, जो विविध भाषामें लिखा जाता है।

संस्कृत आचार्यों द्वारा दिये गये उपर्युक्त काव्य-भेदोंमेंसे दृश्य और श्रव्यका भेद तो अत्यन्त स्पष्ट है। **दृश्य**(दे०)के अन्तर्गत नाटकादि अभिनेय काव्यरूप आते हैं। ये सदैव ही गद्य-पद्यमय रहे हैं, परन्तु इन्हें चम्पू नहीं कहा गया। संस्कृत नाटकोंमें पद्यकी प्रधानता रहती थी, परन्तु आधुनिक नाटक सर्वथा गद्यमय होते हैं, प्रसङ्गवश आये हुए गीतोंमें ही पद्यका प्रयोग किया जाता है। श्रव्यके अन्तर्गत श्रवणीय (कथा-कहानी, रेडियो नाटकादि), वाचनीय, अध्ययनीय और मननीय—सभी प्रकारका गद्य या पद्यमें रचित कथा, प्रबन्ध, निबन्ध आदिका साहित्य आ सकता है। यद्यपि नाटकादि अभिनेय होनेके साथ साथ पठनीय भी होते हैं, परन्तु वर्गीकरणके परस्पर सङ्क्रमणको बचानेके लिए हम श्रव्यकी व्यापक परिभाषाके अन्तर्गत वह समस्त साहित्य ले सकते हैं जो **दृश्य** न हो।

श्रव्य काव्य या साहित्यके प्रथमतः चार प्रधान भेद हो सकते हैं—**मुक्तक, प्रबन्ध-निबन्धात्मक, कथात्मक** और **गीत्यात्मक**। यद्यपि 'ध्वन्यालोक'में ऐसा उल्लेख नहीं है, परन्तु व्यवहारमें यह अपवादरहित जान पड़ता है कि मुक्तक पद्यमें ही होता है। प्राचीन परिभाषाओंमें एक श्लोककी प्रबन्ध-निरपेक्ष रचनाको मुक्तक कहा गया है। एकसे अधिक श्लोक होनेपर कदाचित् वर्ण्य विषय एक होनेपर भी, रचनाको मुक्तक नाम न देकर श्लोकोंकी संख्याके आधारपर सन्दानितक, कलापक, कुलक आदि नाम दिये गये हैं। पद्यकी इन रचनाओंको यदि **पद्य-निबन्ध** (दे०) कहा जाय तो अनुचित न होगा, क्योंकि इनमें किसी एक विषयको ही सीमित विस्तारमें काव्य बद्ध किया जाता है। परन्तु एकसे अधिक श्लोकोंवाली इन रचनाओंके व्यावहारिक उदाहरणोंके अभावमें निश्चयात्मक रूपसे अधिक नहीं कहा जा सकता। फिर भी मुक्तकके अन्तर्गत आधुनिक कालमें अनेक छन्दोंवाली उन रचनाओंको तो सम्मिलित किया ही गया है, जिन्हें **गीतिकाव्य**(दे०)-की सामान्य संज्ञा दी गयी है। संस्कृतके साहित्यशास्त्रमें गीतिकाव्यका कोई उल्लेख नहीं है, गीतिको कदाचित् साहित्यकी गरिमासे हीन समझकर ही उसकी उपेक्षा हुई है। प्राचीन पाश्चात्य साहित्यशास्त्रमें काव्यके **एपिक (वीराख्यान काव्य या महाकाव्य)** और **ड्रामा (नाटक)**के साथ **लिरिक** (गीति) भी एक प्रधान काव्यरूप माना गया है। परन्तु वहाँ भी लिरिकको इतना महत्त्व नहीं दिया गया जितना **एपिक** और **ड्रामा**को। आधुनिक कालमें गीतिको जो महत्ता मिली है, उसीसे प्रभावित होकर संस्कृत साहित्यके नये समीक्षकोंने संस्कृत काव्यशास्त्रके मुक्तकमें ही गीतिको अन्तर्भूत मान लिया है। हिन्दीके कुछ समीक्षकोंने इसी भावसे मुक्तकके दो भेद किये हैं—**मुक्तक या सूक्ति मुक्तक** और **प्रगीत मुक्तक**। परन्तु वास्तवमें **गीतिकाव्य** एक स्वतन्त्र वर्ग है। मुक्तक काव्यके विषय और संग्रहकी दृष्टिसे अनेक रूप हो सकते हैं, जैसे, विषयकी दृष्टिसे कबीर आदि सन्तोंकी सूक्तियाँ **साखी** (दे०) कही जाती हैं, वृन्द, गिरिधर आदि कवियोंकी रचनाएँ **नीतिकाव्य** (दे०) नामसे प्रसिद्ध हैं। संस्कृतमें इन्हें **सुभाषित** कहते थे। मुक्तकोंके अनेक संख्याओंके संग्रह प्राप्त हैं। हिन्दीमें पाँच पद्योंके संग्रह **पंचक**से लेकर, जिसे संस्कृतका **कुलक** कह सकते हैं, **सप्तक, अष्टक, दशक, बाईसी, पचीसी, छब्बीसी, बत्तीसी, पचासा, बावनी, साठी, बहत्तरी, शतक, सतसई** (सप्तशती) और **हजारा**तक अनेक प्रकारके संग्रह हैं।

इन संग्रहोंमें प्रायः सभी पद्य मुक्तक अर्थात् पूर्वापर-प्रसङ्ग-निरपेक्ष होते हैं। जिन छोटे-छोटे संग्रहों, जैसे, 'हनुमानपंचक' (सुमान बन्दीजन), 'रामाष्टक' (गिरिधरदास), 'छत्रसाल दशक' (भूषण), 'खटमल बाईसी' (अलीमुहिब खाँ), 'हनुमतपचीसी' (गणेश, भगवन्तराय खीची) 'हनुमत-छब्बीसी' (मनियार सिंह), 'शिवाबावनी' (भूषण), 'सूरसाठी' (सूरदास), 'लक्ष्मणशतक' (सुमान बन्दीजन), 'वीरसतसई'-(वियोगी हरि)में न्यूनाधिक मात्रामें विषयकी एकता है, उनमें भी प्रत्येक पद्य अपनी स्वच्छन्द सत्ता रखता है। इन रचनाओंको मुक्तकता और निबन्धात्मकताका समन्वय कहा जा सकता है। कुछ तो निश्चित रूपसे पद्य-निबन्ध ही हैं। किसी एक विषयपर अनेक छन्दोंकी रचना भी, जिसमें किसी दृश्यादिका वर्णन हो या सम्बद्ध विचार प्रकट किये गये हों, **पद्य-निबन्ध** या **पद्य-प्रबन्ध** नामसे अभिहित की जा सकती है (दे०—'पद्य प्रबन्ध')। प्राचीन आचार्यों द्वारा निर्दिष्ट **पर्याय-निबन्ध** वस्तुतः **पद्य-निबन्ध** ही हैं। ये निबन्धात्मक रचनाएँ अनेक रूप और आकारकी हो सकती हैं, परन्तु उनका कोई वर्गीकरण नहीं किया गया है। वर्गीकरण केवल **गीतिप्रधान** अर्थात् आत्मनिष्ठताप्रधान कविताओंका हुआ है, विषयप्रधान वर्णनात्मक पद्योंको तो मात्र **कविता** (दे०) नामसे ही अभिहित किया जा सकता है।

पद्यात्मक निबन्धोंके अतिरिक्त अनेक प्रकारके गद्यात्मक निबन्धोंकी रचनाएँ होती हैं, यथा, निबन्ध, लेख,

**प्रबन्ध, थीसिस, संस्मरण, यात्रा, रिपोर्ताज** आदि। इनमें कुछ आत्मनिष्ठताप्रधान होती हैं और कुछमें निरपेक्ष दृष्टिसे वैज्ञानिक विषय-प्रतिपादन किया जाता है। पुन कुछ आकारमें अत्यन्त लघु और कुछ बहुत बडी होती है।

संस्कृतके आचार्योंने यद्यपि समस्त कथात्मक साहित्यको, जिसमें अभिनेय साहित्य भी सम्मिलित है, प्रबन्धकी सज्ञा दी है, परन्तु क्योंकि आधुनिक कालमें प्रबन्ध शब्द गद्यकी विषय-प्रधान विचारात्मक रचनाओंके लिए प्रचलित हो गया है तथा विषय-प्रधान कविताओंको भी **पद्य प्रबन्धका** नाम दिया गया है, अत उन प्रबन्धोंका जिनमें किसी कथाके आधारपर रचना की गयी हो, **कथात्मक साहित्यके** नामसे एक भिन्न वर्ग बनाया जा सकता है। कथात्मक साहित्य पद्य और गद्य, दोनोंमें हो सकता है। पद्यमय कथात्मक साहित्यके लिए **प्रबन्धकाव्य** नाम भी प्रचलित है और उसके अन्तर्गत **महाकाव्य** और **खण्डकाव्य** तथा उनके भिन्न भिन्न विशेषताओंवाले अनेक रूप आते हैं। **आख्यानक गीत(साहित्यिक लोकगाथा** या **बैलेड)**में कथात्मकता और गीतितत्त्वोंका समन्वय पाया जाता है और वह **गीति** और **कथा-प्रबन्धके** बीचका रूप है। गद्यात्मक कथासाहित्यमें **कथा, कहानी, लघुकथा, उपन्यास, लघु उपन्यास (उपन्यासिका), आत्मकथा** आदि अनेक नवीन साहित्यरूपोंका विकास हुआ है। प्राचीन **कथा, आख्यायिका, आख्यान, परिकथा, सकल कथा** आदि रूप अब लुप्त हो गये हैं।

गीत्यात्मक साहित्यको मुक्तकमें अन्तर्भुक्त न मानकर एक स्वतन्त्र वर्गमें रखनेका केवल यही कारण नहीं है कि इस प्रकारकी रचनाएँ आधुनिक भाषाओंमें अपेक्षाकृत अधिक हुई हैं तथा उनमें स्वत विविध लक्षणोंवाले विविध प्रकार-भेद पाये जाते हैं, बल्कि इनके भिन्न वर्गमें रखनेका औचित्य यह भी है कि इनकी प्रकृति ही विशेष प्रकारकी होती है। इनके रचयिताकी आत्माभिव्यक्ति अपेक्षाकृत अधिक प्रत्यक्ष, सघन और तीव्र होती है तथा ये कहीं अधिक भावावेश और भाव-संहितिसे युक्त होती हैं। आधुनिक समीक्षामें गीति-काव्यको क्या महत्ता मिली है, यह इस बातसे प्रमाणित होता है कि समस्त साहित्यके एक वर्गीकरणका आधार रचयिताका आत्मपरक दृष्टिकोण भी है। इस आधारपर साहित्यका एक वर्ग **बाह्यार्थनिरूपक** (शुक्ल), **बाह्यार्थ-व्यंजक, बाह्यार्थमूलक, बाह्यवादी, वस्तुपरक** (–मूलक या –प्रधान) अथवा **विषयपरक** (–मूलक या –प्रधान) कहा जाता है और दूसरा **स्वानुभूतिमूलक** (शुक्ल), **स्वानुभूति-व्यंजक** (–निरूपक, –परक, –प्रधान), **अध्यान्तरिक** (श्रीकृष्णलाल), **अन्तर्वादी, आत्माभिव्यंजक, स्वात्म-परक** (-मूलक, -निरूपक -प्रधान, -व्यंजक), **स्वात्मनिष्ठ, आत्मनिष्ठ, व्यक्ति-प्रधान** (-परक, -मूलक, -व्यंजक), **विषयिप्रधान** (-मूलक, व्यंजक, -परक) अथवा भाव-प्रधान या भावात्मक कहलाता है। पहलेमें रचयिताका दृष्टिकोण निरपेक्ष या तटस्थ (ऑब्जेक्टिव) होता है, वह अपनी व्यक्तिगत भावना, रुचि और प्रवृत्तिको सीधे तौरपर व्यक्त नहीं करता। परन्तु स्वात्मनिष्ठ या अध्यान्तरिक (सब्जेक्टिव) रचनाओंमें हम रचयिताके व्यक्तित्वका सीधा और घनिष्ठ परिचय पाते हैं। दृष्टिकोणकी इस विशेषताके ही कारण इस प्रकारके काव्यमें लेखककी सवेदनामें प्रेरणा और सद्य स्फूर्तिका अश कहीं अधिक होता है तथा उसकी कृति भावानुभूतिकी दृष्टिसे अधिक प्रभावोत्पादक और मार्मिकतापूर्ण होती है।

**गीतिकाव्य**(दे०)के विभिन्न लक्षणोंकी न्यूनता-अधिकता-के आधारपर उसके अनेक भेद किये गये ह। हिन्दीके पुराने साहित्यमें भक्त कवियोंके **पद** गीतिकाव्यके एक विशेष रूपके उदाहरण हैं। एक दूसरा प्रकार स्तोत्रों या **स्तुति-गीतोंका** है। **गीत** (पाश्चात्य साहित्यका लिरिक या सांग) जिन्हें **लोकगीतोंका** एक विशिष्ट वर्ग कहा जा सकता है, **गीतिकाव्यका** सबसे प्राचीन रूप है। अनेक अवसरोंके समवेत गीत (पाश्चात्य साहित्यका कोरिक लिरिक), जिन्हें **समूहगीत, वर्गगीत** या **समाजगीत** कह सकते हैं, **गीतकी** ही भाँति प्राचीन हैं। **भावगीति** आधुनिक गीतिकाव्यका सबसे अधिक प्रकृत रूप कहा जा सकता है। इसके भी अनेक रूप और प्रकार हो सकते हैं। प्रेमकी भावना ही इसका प्रधान विषय होता है, अत इसका एक विशेष वर्ग **प्रेमगीति** या **प्रणयगीति** नामसे अभिहित किया जा सकता है। एक प्रमुख भेद **सम्बोधगीति** (ओड) नामक भी है। करुणगीति या **शोकगीति** (एलिजी) भी गीति-कवियोंका एक सर्वप्रिय गीतिरूप है। इनके अतिरिक्त **राष्ट्रगीत, राष्ट्रगान, राष्ट्रीय गीत, व्यंग्यगीति** (सैटायर), **पत्रगीति** (एपिसिल्स) और **सॉनेट** भी गीतिकाव्यके अन्य रूप हैं। पद्यके अतिरिक्त गद्यमें भी गीतिरचना होती है जिसे **गद्यगीत** या **गद्यकाव्यकी** सज्ञा दी जाती है।

साहित्यके इन सभी वर्गों—अभिनयात्मक, मुक्तक, प्रबन्ध-निबन्धात्मक, कथात्मक तथा गीत्यात्मककी रचना गद्य, पद्य या गद्य-पद्यकी सम्मिलित शैलियोंमें होती है। परन्तु सस्कृत साहित्यमें गद्य पद्यके मिले-जुले रूपका **चम्पू** नाम दिया गया है। इस नामका आधुनिक भाषाओं-में प्रयोग नहीं होता।

इन सभी वर्गोंके विभिन्न प्रकारके साहित्य-रूपोंपर पृथक् टिप्पणियाँ द्रष्टव्य हैं। —ब्र० व०

**साहित्य विधा**–दे०—'साहित्यरूप'।

**साहित्यिक लोकगाथा**–लोकगाथाके रोमासिक तत्त्वों, सहज भावावेग और सीधी-सादी शैलीसे प्रभावित होकर दरबारी या शिक्षित वर्गके कवि भी जब उसी शैलीमें ऐति-हासिक या निजन्धरी (लिजेण्ड्री) विषयोंपर रोमानिक, धार्मिक या वीरभावनापूर्ण कथाकाव्यकी रचना करते हैं, तो ऐसे काव्योंको साहित्यिक लोकगाथा कहा जाता है। विशिष्ट कवियों द्वारा रचित इस प्रकारके लोकगाथात्मक काव्योंको अँग्रेजीमें साहित्यिक लोकगाथा (लिटरेरी बैलेट) या दरबारी लोकगाथा (कोर्ट बैलेट) कहा जाता है। अँग्रेजीके सुप्रसिद्ध कवि कॉलरिजके काव्य 'एन्शेण्ट मेरिनर' और 'क्रिस्टाबेल'को इसी प्रकारकी साहित्यिक लोकगाथा माना जाता है। सर वाल्टर स्काटने स्काटलैण्डके चारणोंके बीच फैली बहुत सी लोकगाथाओंका सग्रह किया था और स्वय भी स्काटलैण्डकी ऐतिहासिक और निजन्धरी कथाओं और घटनाओंको लेकर अनेक छोटे-बडे कथात्मक काव्योंकी

रचना की थी, जैसे 'ले ऑफ द लास्ट मिन्स्ट्रेल', 'द लेडी ऑफ द लेक', 'हैराल्ड द डौण्टलेस' आदि। इन काव्योंको भी अँग्रेजी साहित्यमें साहित्यिक बैलेड ही माना जाता है। वर्ड्सवर्थ और कॉलरिज लोकगाथाके स्वच्छन्दतावादी तत्त्वोंसे इतने प्रभावित हुए थे कि उन्होंने अपने नवीन स्वच्छन्द शैलीके प्रगीत मुक्तकोंके संग्रहको प्रगीतात्मक लोकगाथा (लिरिकल बैलेड) की संज्ञा दी थी, यद्यपि वे कविताएँ गीति या प्रगीत मुक्तक ही हैं, लोकगाथा नहीं।

साहित्यिक लोकगाथाएँ मुख्यतः तीन प्रकारकी होती हैं—१ मध्यकालीन राजाश्रित चारण भाटों द्वारा रचित, २ मध्यकालीन लोकाश्रित या धर्माश्रित कवियों द्वारा लिखित, ३ स्वच्छन्दतावाद (रोमाण्टिसिज्म) के प्रारम्भके बाद आधुनिक कवियों द्वारा लिखित। मध्यकालीन दरबारी कवि (चारण-भाट) अपने आश्रयदाता या उनके पूर्वजोंके सम्बन्धमें लोक-प्रचलित गाथाओंकी शैलीमें काव्य रचा करते थे। उन काव्योंको जब लोकप्रियता प्राप्त हो जाती थी, तो वे भी जनताकी सम्पत्ति बन जाते थे और इस तरह व्यक्तिविशेष द्वारा रचित होनेपर भी लोकमें प्रचलित और विकसित होनेके कारण वे वास्तविक लोकगाथाका रूप धारण कर लेते थे। हिन्दीमें 'आल्हखण्ड' सम्भवतः परमर्दिदेवके दरबारी भाट जगनिक द्वारा रचा गया था, जो बादमें जनता द्वारा अपनाया जाकर लोकगाथा बन गया। दरबारी कवियों द्वारा रचित लोकगाथात्मक काव्य जनता द्वारा नहीं, बल्कि पेशेवर गायक कवि-जातियों—चारण, भाट, ढाढी, पँवरिया आदिके द्वारा अपना लिये जाते हैं और उन्हींकी वंशपरम्परामें कण्ठानुकण्ठ या लिखित रूपमें उनका संरक्षण और विकास होता रहता है। हिन्दीके आख्यानक काव्य 'ढोला मारूरा दोहा' और 'बीसलदेवरास' इसी प्रकारके दरबारी कवियों द्वारा रचित और पेशेवर जातियों द्वारा संरक्षित और विकसित साहित्यिक लोकगाथाएँ हैं। रामचन्द्र शुक्लने 'बीसलदेवरास'-को वीरगीत कहा है, पर वीरगीतसे उनका तात्पर्य लोकगाथा (बैलेड) से ही है (हि० सा० का इतिहास ५ सं० पृ० ३४)।

किसी विशेष धर्म या सम्प्रदायके आश्रयमें रहनेवाले कवि भी कभी-कभी लोकगाथाकी शैली अपनाकर काव्य रचना करते हैं। उनके काव्य भी कभी-कभी लोकगाथाका रूप धारण कर लेते हैं। पंजाबीमें सूफी कवि वारिस शाहका 'हीर-राँझा' काव्य ऐसी ही लोकगाथा है, जिसका लिखित रूप भी है और जो लोकगाथा-रूपमें प्रचलित भी है। हिन्दीमें मुल्ला दाऊदका सूफी प्रेमाख्यानक काव्य 'लोरिकचन्दा' लोरिकायन नामक लोकगाथाका साहित्यिक रूपान्तर है, अतः उसे भी साहित्यिक लोकगाथा माना जा सकता है, यद्यपि उसमें लोकगाथाकी कुछ विशेषताएँ नहीं मिलतीं। आधुनिक युगमें हिन्दीके स्वच्छन्दतावादी काव्यधाराके कवियोंमें श्रीमती सुभद्राकुमारी चौहानकी 'झाँसीकी रानी' शीर्षक कविता सच्चे अर्थमें साहित्यिक लोकगाथा मानी जा सकती है, क्योंकि उसकी आत्मा और शैली दोनों ही लोकगाथाकी हैं और उसका प्रचार भी बहुत अधिक हुआ है। श्यामनारायण पाण्डेयके प्रबन्धकाव्य 'हल्दीघाटी' में भी लोकगाथाके तत्त्व कुछ सीमातक मिलते हैं, अतः उसे भी साहित्यिक लोकगाथा माना जा सकता है। —श० ना० सिं०

अँग्रेजी साहित्यमें लोकगाथाके दो भेद किये गये हैं—प्रामाणिक (ऑथेण्टिक) लोकगाथा और साहित्यिक लोकगाथा। प्रामाणिक लोकगाथा मौखिक परम्परासे प्राप्त लोकगाथाओंका लिखित रूप है, जिसके लक्षण और कतिपय उदाहरण अन्यत्र दिये गये हैं (दे०—'लोकगाथा')। महाकाव्यकी तरह लोकगाथाका भी एक विकसनशील रूप रहा है। मौखिक परम्परामें चलते रहनेके कारण प्रायः आने आनेवाली पीढ़ियोंके प्रतिभाशाली गाथा गायक उनमें परिवर्तन करते रहे हैं। हमारे देशमें रासो या रास नामसे जिस नृत्यगीतका चलन अत्यन्त प्राचीन कालसे रहा है, वह वस्तुतः पाश्चात्य साहित्यके बैलेडका ही समकक्ष है। बारहवीं और तेरहवीं शताब्दीमें विकसित फ्रान्सीसी गीतिपद्यात्मक बैलेडकी भाँति भारतीय रास भी कदाचित् प्रारम्भमें कथा तत्त्वसे रहित कलात्मक नृत्यगीत ही था, कुछ जातियों—गुर्जर, आभीर आदि—में प्रचलित इस नृत्यगीतको धार्मिक प्रचारके लिए भी प्रयुक्त किया जाने लगा। 'श्रीमद्भागवत'का रासनृत्य इसी प्रवृत्तिका एक उदाहरण कहा जा सकता है। धीरे-धीरे इस नृत्यगीतके साथ कथागीतोंका प्रयोग होने लगा और लोक-कवियोंकी प्रतिभा इस लोकप्रिय मनोरंजनके माध्यमसे अभिव्यक्ति पाने लगी। अपभ्रंशमें रचे गये अनेक रास या रासो मिलते हैं, जिनमें अधिकांश जैन-धर्मके प्रचारार्थ रचे गये थे। काव्य रूपमें प्रयुक्त होनेपर रास या रासोकी अपभ्रंशमें ही दो परम्पराएँ विकसित हो गयीं। इनमें एक वह है, जिसमें सम्पूर्ण रचना एक ही छन्दमें की जाती है और छन्दकी कुछ पंक्तियोंके बाद एक ही प्रकारके शब्दोंकी टेकके रूपमें पुनरावृत्ति होती है। हिन्दीका 'बीसलदेवरास' इसी परम्पराका काव्य है और उसे हम साहित्यिक लोकगाथा (बैलेड) का पहला प्रतिनिधि मान सकते हैं। यद्यपि वह एक कवि, नरपति नाल्हकी रचना है, परन्तु मौखिक रूपमें चलते रहनेके कारण उसमें निश्चय ही परिवर्धन हुए हैं, 'आल्हा' या 'आल्हखण्ड' भी, जिसका मूल लेखक जगनिक कहा जाता है, प्रारम्भमें लोकगाथा (बैलेड) के ही रूपमें रचा गया होगा, परन्तु परिवर्धन होते-होते उसका आकार इतना बृहत् हो गया है कि उसे लोक महाकाव्य कहा जा सकता है। फिर भी उसके समस्त प्रकरण या अध्याय, जो प्रायः विवाह या गौनेकी लड़ाइयोंके नामसे प्रसिद्ध हैं, एक-दूसरेसे इतने पृथक् और स्वतन्त्र हैं कि उन्हें अलग-अलग लोकगाथाएँ कह सकते हैं। यह विलक्षण लोकगाथा १९वीं शताब्दीमें लिपिबद्ध होनेके बाद भी वृद्धि पाती रही है और २८ लड़ाइयोंके स्थानपर अब इसमें ५२ लड़ाइयोंके वर्णन हैं। ये सभी लड़ाइयाँ पृथक् रूपमें ही अधिक प्रचलित हैं।

लोकगाथाकी लोकप्रियता और रोमांसिक आकर्षणके ही कारण वह काव्य-रचनाका एक अत्यन्त प्रभावशाली माध्यम बन गया। परन्तु साहित्यिक रूपमें प्रयुक्त होनेपर उसकी अनेक प्रारम्भिक विशेषताएँ नष्ट हो गयीं। वास्तवमें उसका लोकगाथा नाम भी इस ढंगकी साहित्यिक रचनाओंके लिए उपयुक्त नहीं जान पड़ता, क्योंकि उसमें लोकतत्त्वका अभाव हो गया है। नृत्यके साथ तो साहित्यिक

लोकगाथाका कोई सम्बन्ध है ही नहीं। परन्तु कथा और गीतिके तत्त्व उसमें निरन्तर पाये जाते हैं, अत यदि उसके साहित्यिक रूपको **गाथागीत** या **आख्यानक गीत** कहा जाय तो अनुचित न होगा। लोकपरम्पराकी लोकगाथाका विषय जातिसे सम्बन्धित होता है, किसी व्यक्तिविशेषसे उसका सम्बन्ध नहीं होता, परन्तु साहित्यिक गाथागीत व्यक्तिविशेषसे सम्बन्धित हो सकता है। उसकी शैलीमें भी अधिक परिमार्जन और साहित्यिक सौष्ठव होता है, उसमें रूढ विशेषणोंके साथ साहित्यिक विशेषणोंसे युक्त भाषाका प्रयोग किया जाता है। साहित्यिक गाथागीतोंमें नैतिक तथा उच्च मानवीय आदर्शोंकी अभिव्यक्ति प्राय अनिवार्य रूपमे पायी जाती है। परम्परागत लोककथाओंमें प्रेम, द्वेष, घृणा, आकाक्षा, ममता, करुणा, उत्साह, विस्मय आदि सरल मानवीय भावोंका चित्रण होता है, परन्तु उनके साहित्यिक रूपमें नवीन सामाजिक परिवेशमें उत्पन्न नवीन भावों—देशप्रेम, आत्मबलिदान, विश्वमैत्री आदिका भी चित्रण और काल्पनिक कथाओंके साथ समसामयिक घटनाओंका वर्णन भी अत्यन्त प्रभावशाली रूपमें किया जा सकता है। परन्तु साहित्यिक गाथागीतमें भी कथा-वर्णन और भाव-चित्रणकी सरलता, स्वच्छन्दता और स्वाभाविकता अत्यन्त आवश्यक है। उसमें भी वर्णन विना किसी भूमिकाके आकस्मिक ढंगसे अथवा सक्षिप्त मगलाचरणके बाद तुरन्त आरम्भ कर दिया जाता है। चार, पाँच या छ पक्तियोंके बाद टेकके रूपमें एक या दो चरणोंकी पुनरावृत्ति इसमें भी प्राय मिलती है। हिन्दीमें इन गाथागीतोंकी रचना लम्बे मात्रिक छन्दों—प्राय चौपाई, चौबोला, वीर, हरिगीतिका आदि अथवा उन्हींके अनेकानेक रूपान्तरोंमें हुई है। 'वीरपचरत्न' (भगवानदीन), 'रगमें भंग' (मैथिलीशरण गुप्त) और 'झाँसीकी रानी' (सुभद्राकुमारी चौहान) इसके सुन्दर उदाहरण हैं। सियारामशरण गुप्त, दिनकर, जानकीवल्लभ शास्त्री तथा कुछ छायावादी कवियोंकी रचनाओंमें भी इसके उदाहरण मिल सकते हैं। —व्र० व०

**सिंहलगढ़**–सिंहलगढ़का जो वर्णन जायसीने 'पद्मावत'में किया है वह हठयोगके आधारपर शरीरका वर्णन है। काम-साधनाके लिए हठयोगी शरीरस्थ चक्रों तथा कुण्डलिनीकी बातें करते हैं। उसे जायसीने ग्रहण किया है। सिंहलगढका वर्णन करते हुए जायसीने स्पष्ट ही कहा है—'गढ तस बाँक जैसि तोरि काया।' इस गढके नौ द्वार कहे गये हैं। इन नवों द्वारोंको पार करनेके लिए सूफी-साधनाके सूफी मार्गको अपनानेकी बात कही है—'चारि बसेरे सों चढै।' अन्तिम द्वार, **दसवाँ द्वार** है, जहाँसे होकर सुषुम्ना ब्रह्माण्डमें प्रवेश करती है। इसी द्वारसे होकर **सहस्रारसे अमृत** झरता रहता है। इस साधनाके लिए गुरुकी आवश्यकता होती है, दसवें द्वारतक पहुँचना तभी सम्भव हो सकता है। —रा० पू० ति०

**सिंहविक्रीड**–साधारण दण्टकका एक भेद। यह भी प्राकृतकालीन छन्द है। संस्कृतके कवियोंमें इस वृत्तका प्रयोग नहीं मिलता। क्षेमचन्द्रने इसका लक्षण दिया है 'या सिंहविक्रीड' (छन्दोऽनु० अ० २ ३०२) अर्थात् यथेष्ट यगण। भानुने यगण ९ या अधिकका लक्षण इसलिए दिया है कि ९से कम यगणका दण्डक सम्भव नहीं है और पहलेसे ही यह छन्द दण्डकके अन्तर्गत माना जाता रहा है इसलिए यह ९से अधिक यगणका तो होगा ही। सस्कृत छन्द शास्त्रोंमें केदारभट्टके 'वृत्तरत्नाकर', जयकीर्तिके 'छन्दोऽनुशासन'में 'सिंहविक्रीडित' नामसे एक वर्णिक छन्दका उल्लेख है, किन्तु वह दण्डक नहीं है, उसका लक्षण भी न न र र र र है। इस लक्षणके छन्दके सिंहविक्रीडितके अतिरिक्त नाराच या महानाराच, नाराचक, वरदा अथवा निशा नामोंका उल्लेख है (जयदामन पृ० १३९)। स्पष्ट है कि सिंहविक्रीड दण्टक, सिंहविक्रीडित छन्दसे भिन्न है। इसमें सिंहके क्रीड़ा करनेका ध्वनिचित्र है, सम्भवत इसलिए इसका नाम 'सिंहविक्रीड' पडा है। इसमें भगणकी अनेक आवृत्तियाँ हैं इसलिए इसकी उत्पत्तिके मूलमें केशा अथवा धृ (हेमचन्द्र छन्दोऽनु० २-१०, वृ० र० ३-४) अथवा धृति अथवा वन (जयकीर्ति छन्दोनु० २-९) परिवारकी होगी। प्रचलित होनेपर भी किसी कविने इसमें कौशल दिखलानेका प्रयत्न नहीं किया है। 'भुजगप्रयात'का विकसित और विस्तृत रूप दण्टक हो जानेपर 'सिंहविक्रीड' हो जायगा—'नहीं शोक मोही पिता मृत्यु केरो, लहे पुत्र चारो किये यज्ञ केनो।' —ह० मो०

**सिंहावलोकन यमक**–दे०—'यमक'।

**सिद्ध**–साधनामें निष्णात, अलौकिक सिद्धियोंसे सम्पन्न, चमत्कारपूर्ण अतिप्राकृतिक शक्तियोंसे युक्त व्यक्ति सिद्ध कहलाते थे। भारतीय अनुश्रुतियोंमें सिद्ध परम्परा बहुत प्रख्यात रही है। ये सिद्ध अजर और अमर माने जाते थे। देवों, यक्षों, डकिनियों आदिके स्वामी माने जाते थे। तान्त्रिक युगमें लगभग प्रत्येक सम्प्रदायमें सिद्धोंकी सूचियाँ मिलती हैं, किन्तु हिन्दी साहित्यमें सिद्ध शब्द बौद्ध सिद्धाचार्योंके लिए प्रयुक्त होने लगा है, जो पूर्वी भारतमें तान्त्रिक साधनाएँ करते थे और प्रज्ञोपायात्मक युगनद्ध द्वारा सिद्धि प्राप्त करते थे। इन सिद्धोंकी सख्या ८४ बतायी जाती है, किन्तु यह इतिहाससम्मत सख्या न होकर तान्त्रिक अर्थोंको व्यजित करती है। बारह राशि और सात नक्षत्रोंका गुणनफल चौरासी है। इन चौरासी सिद्धोंकी कई सूचियाँ मिली हैं, किन्तु उनमेंसे कोई भी आधिकारिक नहीं मानी जा सकती। कुछ सिद्ध ऐसे अवश्य हैं जो सभी सूचियोंमें मिल जाते हैं (दे०—'नाथ')। इन सिद्धोंके विषयमें बहुतसे ऐतिहासिक सकेत भी मिलते हैं, किन्तु किसी निश्चित सामग्रीके अभावमें इनके कालक्रम, जीवन-वृत्त आदिके विषयमें बहुत-कुछ अस्पष्ट है। पदकर्ताओं और दोहाकारोंके नाम इस प्रकार ह— आर्यदेव, ककणपा, कम्बलाम्बरपा, काण्हपा, कुक्कुरीपा, गुण्डुरीपा, चाटिलपा, जयनन्दीपा, डोम्बीपा, ढेंढणपा, तन्त्रीपा, ताटकपा, दारिकपा, धामपा, विरुपा, वीणापा, भद्रपा, भुसुकुपा, महीधरपा, लुईपा, शबरपा, शान्तिपा, सरहपा, तिलोपा, जालन्धरपा, मीनपा। इनमेंसे कई नाम ऐसे हैं जो किसी भी सम्प्रदायकी सूचीमें नहीं पाये जाते। इनका अस्तित्व ८०० ई० से ११०० ई० तक अनुमानित किया गया है। आदि सिद्ध कौन था, इस विषयमें भी दो मत हैं। कुछ परम्पराओंमें लुईपा और

